स्व० श्रे० चन्दन-जैनागम-ग्रन्थमालीयं द्विती

卐 ॐमर्हं वन्दे 卐

# श्रीमन्नन्दीसूत्रम्



## छाया-भाषाटीका-टिप्पण्यादिभिरलङ्कृतम्.



अनुवादकः
संशोधकश्च पूज्य श्रीहस्तिमल्लो मुनिः



प्रकाशकः सातारावास्तव्यः श्रेष्ठी
रायबहादुर-श्रीमोतीलालजी-मुथा.



वीर नि० २४६८ } १९४२ { मूल्यं० ५)
विं० १९९८ } { प्रतयः १०००

प्रकाशक
रायबहादुर श्रीमोतीलालजी मुथा
भवानी पेठ सातारा सिटी
(M. S M. Rly)

जिनागमाऽऽराधनयाऽऽराधिताऽखिलसज्जिनान् ।
चन्दनग्रन्थमालेयमाह्लादयतु सज्जनान् ॥ १ ॥
वसुनिधिनिधिभूमिते, हर्षोत्कर्षेऽत्रवैक्रमेवर्षे ।
पौषे सितेऽहितिथ्यां, नन्दीसूत्रस्य मुद्रणं पूर्णम् ॥ २ ॥

मुद्रक
रा रा विठ्ठल हरि बर्वे
आर्यभूषण मुद्रणालय,
९१५।१ शिवाजीनगर, पुणें ४

# प्रकाशकका वक्तव्य ।

बन्धुओं ! बडे हर्षका विषय है कि आज स्वर्गीय काकाजी शेठ चन्दन-मलजी मुथाकी सदिच्छासे आगम-प्रकाशन जैसे महत्त्वपूर्ण कार्य करनेका मुझे सुअवसर मिला । गतवर्ष दशवैकालिक सूत्रका हिन्दी व मराठी भाषान्तर टीकाके साथ प्रकाशित किया, उसके बाद द्वितीय वर्षमें नन्दीसू प्रस्तुत संस शित किया जा रहा है, इसका संशोधन आदि कार्य पूज्यश्रीने सातारामेंही प्रारम्भ कर दिया था जो इस तीसरे वर्षमें अहमदनगर चातु-र्मासके समय श्री संकलनसे पूर्ण हुआ, यद्यपि पूज्यश्रीका विचार इस-समय लिखवाकर रखनेका था, तो भी हमारी विशेष प्रार्थनासे वह संशोधित पुस्तक हमको मिली और हमने कई प्रेसोंमें पू छ करनेके बाद पूनाके आर्यभूषण प्रेसमें निका प्रबन्ध किया ।

णकार्य कार्तिक पूर्णिमासीतक पूर्ण होसके इस विचारसे आश्विन विजयादशमीमें नन्दीसूत्रकी हस्तलिखित प्रति प्रेस मैनेजरको देदी गई, किन्तु पसन्दयोग्य कागज मि नहीं ।, कागजके तलासमें विलम्ब होनेसे कार्तिक शु० ५ से ण कार्यका आरम्भ हुआ, प्रूफके आने जानेमें विशेष विलम्ब देखकर प्रेस मैनेजरने कहा कि इसतरह यह मुद्रणकार्य १ म पूर्ण होना अशक्य है, एक संशोधक पूनामें रखिए, तदनुसार मार्गशीर्ष वद पञ्चमीसे प्रूफ संशोधनके लिये व्यवस्था पूनामें की गई, फिरभी पूज्यश्रीकी दृष्टिमें प्रूफ एकवार अनिवार्य होनेसे १ मासके स्थानमें २ माससे अधिक य ।

प्रस्तुत संस्करण अनेक संस्करणोंके निरीक्षण करके तथा अनेक विद्वान् मुनिओंसे शङ्का समाधान करके परिश्रमके साथ सम्पन्न किया गया है, तथापि इसकी उपयोगिता व श्रमोंकी ता तो पाठकोंके सन्तोषसेही समझी जायगी ।

प्रार्थी-

नम्र—मोतीलाल मुथा.

सातारा सिटी.

## नन्दीसूत्रके सम्पादन आदि कार्यमें संगृहीत ग्रन्थ.



| ग्रन्थनाम | प्रकाशक या प्राप्तिस्थान |
|---|---|
| १ श्री नन्दीजी सूत्र मलयगिरि वृत्ति व बालावबोध | श्रीराय धनपतिसिंह बहादुरका आगमसंग्रह-अजीम गंज ( भा ४५ ) |
| २ श्रीमन्नन्दिसूत्रम् चूर्णि हारि वृत्ति | विजयदानसूरिसंशोधित, इन्दौरसे मुद्रित |
| ३ नन्दीसूत्र मूलपाठ | छोटेलाल यति जीवनकार्यालय अजमेर |
| ४ नन्दीसूत्र पू. अमोलकऋषिजीकृत हिन्दीभाषानुवादसहित | लाला सुखदेवसहायजी ज्वालाप्रसादजी जव्हेरी, दक्षिण हैदराबाद |
| ५ नन्दीसूत्रम्-मलयगिरिकृत टीका | आगमोदय-समिति सूरत |
| ६ नन्दीसूत्रवृत्ति मूलसहित वृत्तिकार मलयगिरि स १४७४ | भाण्डारकर प्राच्य विद्या संशोधन मंदिर पूना |
| ७ बृहत्कल्पसूत्रम् सभाष्य (प्र विभाग) | जैन आत्मानन्द सभा, भावनगर |
| ८ भगवती सूत्र सु भा | पण्डित भगवानदास सम्पादित गुजरात विद्यापीठ अमदावाद |
| ९ अर्धमागधी कोष | शतावधानी मुनिश्री रत्नचंद्रजी महाराज सम्पादक-बम्बई स्था कॉन्फरन्स |
| १० अभिधानराजेंद्र | रतलाम |
| ११ श्रीमदावश्यकनिर्युक्ति-दीपिका प्र विभाग | गुलाबचंद लल्लुभाई भावनगर |
| १२ आवश्यक-सूत्रम् मलयगिरिवृत्ति तृतीय भाग | देवचंद लालभाई, मुंबई |
| १३ पाइअसद्दमहण्णओ | पण्डित हरगोविंददास टी सेठ, न्याय व्याकरणतीर्थ कलकत्ता |
| १४ रायपसेणइय-सुत्त टीका टिप्पणिसमेत | गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय अमदावाद |
| १५ समवायांग अभयदेव सूरिकृत टीका | आगमोदय समिति सूरत |
| १६ गोम्मटसार जीवकाण्ड | परमश्रुत प्रभावक मण्डल जव्हेरी बजार मुंबई |
| १७ स्थानांग | आगमोदय समिति, सूरत |
| १८ अनुयोगद्वार | ” , ” |

| | |
|---|---|
| १९ वीरनिर्वाण और जैन गणना | कल्याणविजय शास्त्रसमिति जालोर ( मारवाड ) |
| २० आर्हत आगमोनुं अवलोकन याने जैन साहित्यनो संक्षिप्त इतिहास | हीरालाल रसिकदास कापडिया, सूरत |
| २१ चतुर्थ कर्मग्रन्थ | पं. सुखलालजी सम्पादित, रोसन मुहल्ला, आगरा, प्राप्तिस्थान-शेठ हिरालालजी कापडिया, बम्बई. |

---

## नन्दीसूत्रके प्रकाशित संस्करण.



| | |
|---|---|
| १ रायधनपतिसिंह बहादुरकी ओरसे- | मलयगिरि वृत्ति व बालावबोधसहित गिरिकृत टीका- |
| २ आगमोदय समिति सूरत | नन्दीसूत्र सटीक |
| ३ ाम-श्वेताम्बरसंस्था | श्रीनन्दीसूत्रस्य चूर्णि हारिभद्रीया वृत्तिश्च |
| ४ लाला सुखदेवसहाय ज्वाला- ाद दक्षिण हैद्राबाद | नन्दीसूत्र हिन्दीभाषा सहित पूज्यश्री अमोलकऋषिजी कृत |
| ५ इन्दोरसे मुद्रित | श्रीमन्नन्दीसूत्रम्, चूर्णि हारिभद्रीय वृत्तिसहितम् |
| ६ शेठीया ग्रन्थमाला, बिकानेर | मूलपत्राकार |
| ७ 'जैन पु प्रकाशक समिति, रतलाम | " पु ाकार |
| ८ फलोदी— | " " |
| ९ जीवन , अजमेर | " " |
| १० जैनसिद्धान्त स्वाध्या जा र | " " |
| ११ जीवनश्रेयस्कर ा, बिकानेर | " " |
| १२ श्रीमहावीर जैन भाण्डार, दिल्ली | " " |

## धन्यवाद।

प्रस्तुत कार्यमें जिन २ महानुभावोंने लेखन, प्रूफ-संशोधन व पुस्तक प्रदान आदिसे सहाय किया है उनके शुभनाम धन्यवादके साथ नीचे दिये जाते हैं—

इसमें स्वय पूज्यश्रीका परिश्रम विशाल है शीघ्रताके चलते जिन अंशोंमें पूज्यश्रीके श्रमोंका उपयोग नहीं किया जासका, उन्ही अंशोंमें त्रुटियाँ रही यह हमारा स्पष्ट कहना है।

१ अमोलकचन्दजी सुरपुरिया, एम्. ए. एलएल्. बी—अपने वकालत आदि आवश्यक कामोंको एकतरफ रखकर अन्तःकरणसे प्रेमपूर्वक परिश्रम किया है।

२ पूनमचन्दजी मेहेर—आपने पूज्यश्रीजीके लेखकी पक्की कॉपी व प्रूफ-संशोधनमें श्रम किया है।

३ आत्मानन्द जैन लायब्ररी, पूना—यहांसे नन्दीसूत्र टीकाकी पुस्तकें मिली हैं।

४ भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर, पूना-यहांसे नन्दीसूत्रकी अतिप्राचीन प्रति प्राप्त हुई जिसपर कि प्रस्तुत प्रकाशन आधार रखता है।

जिन २ पुस्तकोंसे सहाय लिया है, उनके लेखकोंका भी हम सादर संस्मरण करते हैं।

## अभ्यर्थना।

इतना परिश्रम उठानेपर भी त्रुटियाँ रहजाना सम्भव है। सुज्ञ पाठक इनके लिये हमें क्षमा प्रदान करें व सुजनतासे इनकी हमें सूचना करें ताकि आगामी संस्करणमें उनका उपयोग किया जाय। सुज्ञेषु किं बहुना-इत्यलम्।

निवेदक—दुःखमोचन झा।

॥ श्रीः ॥

# श्रीनन्दीसूत्रकी भूमिका



" नमोऽत्थु णं समणस्स भगवओ महावीरस्स "

लेखक—जैनधर्मदिवाकर पण्डितप्रवर उपाध्याय श्रीआत्मारामजी महाराज

इस अनादि संसारचक्रमें आत्माने अनेकवार जन्म-मरण किए। किन्तु अपने स्वरूपको भूलकर परगुणोंमें रत होनेसे यह जीव दुःखोंका ही अनुभव करता रहा। श्रुत, श्रद्धा और संयमसे पराङ्मुख होकर पुद्गल द्रव्योंको अपनाता हुआ मनुष्य अपने गुणोंको भूलगया। इसीसे अज्ञानवश होकर वह शारीरिक व सिक दुःखोंका अनुभव कर रहा है। उन दुःखोंसे छूटनेके लिये सम्यग् ज्ञान, सम्यग् दर्शन, सम्यक् चारित्रकी आराधनाही एकमात्र उपाय है। गुणमय होनेपर भी ज्ञान द्रव्यको मङ्गलमय बनादेता है। जैसे-पुष्पोंकी सुगन्धिसे होती है, ठीक इसीप्रकार आत्मद्रव्यकी पूजा प्रतिष्ठा ज्ञानसे होती है।

ज्ञान और नन्दीसूत्र—

नन्दीसूत्रमें पञ्चविध ज्ञानका वर्णन किया गया है, यहाँ प्रश्न यह उपस्थित होता है कि ज्ञान शब्दसे नन्दी शब्दका सम्बन्ध है? विषय तो इसमें ज्ञ है फिर इसका नन्दी क्यों पडगया? इस प्रश्नपर आचार्यश्री मलयगिरिजीने जो प्रकाश ड है, वह यों है—

" अथ नन्दिरिति कः शब्दाऽर्थः? उच्यते—टुनदु समृद्धौ इत्यस्य धातोः "उदितो नम्" इति नमि विहिते नन्दनं नन्दिः—प्रमोदो हर्ष इत्यर्थः। नन्दि हेतुत्वाज् ज्ञानपञ्चकाभिधायकमध्ययनमपि नन्दिः। नन्दन्ति प्राणिनोऽस्मिन् वेति नन्दिः, इदमेव प्रस्तुतमध्ययनम्। आविष्टलिङ्गत्वाच्चाध्ययनेऽपि प्रवर्तमानस्य नन्दिशब्दस्य पुंस्त्वम्। " इः सर्वधातुभ्यः " इत्यौणादिक इप्रत्ययः। अपरे तु 'नन्दी' इति दीर्घान्तं पठन्ति, ते च " इक् कृष्यादिभ्यः " इति सूत्रादिक्प्रत्ययं समानीय स्त्रीत्वेऽपि वर्तयन्ति।

स च नन्दिश्चतुर्द्धा—नामनन्दिः, स्थापनानन्दिः, द्रव्यनन्दिः, भावनन्दिश्च।

इस नन्दीसूत्रकी चूर्णिमें भी लिखा है, जैसे कि—

" सव्वसुतखधतादीणं मंगलाधिकारे नंदित्ति वत्तव्वा-णदणं णंदी, नंदति वा णेण त्ति नंदी, नदी-पमोदो-हरिसो कंदप्पो इत्यर्थ । तस्स य चउव्विहो णिक्खेवो, गयाओ णामट्ठवणाओ, दव्वणंदी-जाणगो अणुवउत्तो,

अहवा-जाणग-भविय-सरीर-वतिरित्तो बारसविह तूरसघातो इमो—

भभा, मुकुंद, मद्दल, कडम्ब, झल्लरि, हुडुक्क कंसाला ।
काहल, तिलिमा, वसो, पणवो, सखो य बारसमो ॥

भावणंदी-णंदिसद्दोवउत्तभावो, अहवा-" इमं पंचविहणाणपरूवगं णादित्ति अज्झयणं " ।

यहाँपर श्रीहरिभद्रसूरि भी इसीप्रकार लिखते हैं। अत नन्दी शब्द आनन्दजनक होनेके कारण ज्ञानका वाचक है, नतु साहित्यमे आए हुए नन्दी या नान्दीका । भावनन्दीशब्द पञ्चविध ज्ञानकाही बोधक है, ये पांच ज्ञान क्षयोपशम या क्षायिकभावके कारणसे उत्पन्न होते हैं। जैसे-मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान व मन पर्यवज्ञान ये चारों ज्ञान क्षयोपशम भावपर निर्भर हैं, और केवलज्ञान क्षायिक भावसे उत्पन्न होता है । जब ज्ञानावरणीय कर्म दर्शनावरणीय कर्म, मोहनीय कर्म और अन्तराय कर्मोंकी प्रकृतियाँ क्षीण हो जाती हैं तब आत्मा केवलज्ञान और केवलदर्शनसे युक्त अर्थात् सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हो जाता है। इस नन्दीसूत्रमे उन पांच ज्ञानोंका विषय सविस्तर प्रतिपादित किया गया है।

## यह सङ्कलित है या रचित ?

आचार्य श्रीदेववाचक क्षमाश्रमणने आगमग्रन्थोंसे मङ्गलरूप पञ्च ज्ञानोंका प्ररूपक श्रीनन्दीसूत्रका उद्धार किया है, जैसे कि उपाध्याय समयसुन्दरजी लिखते हैं[1]-' एकादशाङ्ग गणधरभाषित हैं। उन अङ्गशास्त्रोंके आधारपर क्षमाश्रमणने उत्कालिक आदि आगमोंका उद्धार किया है।" नन्दीशास्त्र जिन जिन आगमोंसे सङ्कलित है, उनकी चर्चा नीचे की जाती है—नन्दीसूत्रके मूलकी गवेषणा करते हुए प्रथम स्थानाङ्ग सूत्रके द्वितीयस्थान प्रथम उद्देश के ७१ वें सूत्रपर दृष्टि जाती है। वहाँ नन्दीसूत्रके लिये निम्नोक्त आधार मिलता है। देखें यह पाठ—

---

१ देखिए समाचारीशतक- दूसरा प्रकाश आगमस्थापनाधिकार पत्र ७५ । विशेष-हमने आगमोदयसमिति प्रकाशित आगमोंकोही प्रमाण माना है, अत पत्रसंख्या उसीमें देखें ।

"दुविहे नाणे पण्णत्ते, तं जहा—पच्चक्खे चेव, परोक्खे चेव। पच्चक्खे नाणे दुविहे प० तं०—केवलनाणे चेव १, नोकेवलनाणे चेव २। केवलनाणे दुविहे प० तं०—भवत्थकेवलनाणे चेव, सिद्धकेवलनाणे चेव। भवत्थकेवलनाणे दुविहे प० तं०—सजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव, अजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव। सजोगिभवत्थकेवलनाणे दुविहे प० तं०—पढमसमयसजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव, अपढमसमयसजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव। अहवा—चरिमसमयसजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव, अचरिमसमयसजोगिभवत्थकेवलनाणे चेव। एवं अजोगिभवत्थकेवलनाणे वि। सिद्धकेवलनाणे दुविहे प० तं०—अणंतरसिद्धकेवलनाणे चेव परंपरसिद्धकेवलनाणे चेव। अणंतरसिद्धकेवलनाणे दुविहे प० तं०—एक्काणंतरसिद्धकेवलनाणे चेव, अणेक्काणंतरसिद्धकेवलनाणे चेव"। (पूर्णपाठ)

इनके व्याख्यास्वरूप सूत्रभी आगममें मिलते हैं। अनुयोगद्वार सूत्रमें इन्द्रियप्रत्यक्ष नोइन्द्रियप्रत्यक्ष—ये दोनों भेद प्रत्यक्ष ज्ञानके प्रतिपादित किए गए हैं। अवधिज्ञानके भवप्रत्यय और क्षायोपशमिक ये दोनों भेद एवं इसकी व्याख्या भी विस्तारसे मिलती है। स्थानाङ्ग आदिमें अवधिज्ञानके छ भेद प्रतिपादित किए गए हैं। इन भेदोंके नाम और मध्यगत—अन्तगत आदि विषय प्रज्ञापनासूत्रमें[3] हैं। अवधिज्ञानके द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावरूपसे चार भेदोंका र वर्णनभी भगवतीसूत्रमें[4] देखा जाता है।

मन·पर्यवज्ञानके अधिकारका पाठ नन्दीसूत्र और प्रज्ञापनासूत्रमें समानरूपसे ही आता है। भेद केवल इतनाही है कि यह प्रज्ञापनासूत्रमें आहारक शरीरके प्रसङ्गमें वर्णित है। इस सूत्रमें मनःपर्यवज्ञानके द्रव्य, क्षेत्र, काल और भ से जो चार भेद प्रदर्शित किए गए हैं, इनका न्ध भगवतीसूत्रसे[6] मिलता है।

ज्ञानका वर्णन जिस रूपसे हम यहाँ पाते हैं, वहभी प्रज्ञापना सूत्रसे उद्धृत किया ज्ञात होता है। द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावरूपसे केवलज्ञानके जो चार भेद प्रतिपादित किए हैं, वेभी भगवतीसूत्रसे सङ्कलित हैं।

---

१. अनुयोगद्वारसूत्र—जीवगुणप्रत्यक्षाधिकार पत्र २११। २. स्थानाङ्ग स्थान ६, सूत्र ५२६, पत्र ३७०। ३. प्रज्ञापनासूत्र पद ३३ सू० ३१७ पत्र ५३६। ४. भगवतीसूत्र शतक ८, उद्देश २, सू० ३२३, पत्र ३५६। ५. प्रज्ञापना पद २१, सू० २७३, प. ४२३। ६ देखिए चौथी पादटिप्पणी। ७. पद १, सू० ७०८, पत्र।१८। ८. देखिए चौथी पादटिप्पणी।

मतिज्ञानके विषयका मूल ( बीजरूप ) स्थानाङ्गसूत्र स्थान २, उद्देश १, सूत्र ७१ में साधारणरूपसे आचुका है, किन्तु उसके अट्ठाइस भेदोंका वर्णन समवायाङ्गसूत्रमें मिलता है। सम्भव है कि नन्दीसूत्रमें मतिज्ञानका जो सविस्तर वर्णन आया है, वह किसी अन्य ( अधुना अप्राप्य ) जैन आगमसे सङ्गृहीत हुआ हो। मतिज्ञानकेभी चारों (द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव) भेद भगवतीसूत्रसे उद्धृत किए हुए ज्ञात होते हैं। किन्तु भगवतीसूत्रमें केवल 'पासइ' है और नन्दीमें 'न पासइ' ऐसा पाठ आता है, शेष पाठ समान है।

श्रुतज्ञानका विषयभी यहाँ भगवतीसूत्रसे उद्धृत किया गया है—

"कइविहे णं भंते! गणिपिडए प०? गोयमा! दुवालसंगे गणिपिडए प० तं०—आयारो जाव दिट्ठिवाओ। से किं तं आयारो? आयारे णं समणाणं णिग्गंथाणं आयारगोय० एवं अंगपरूवणा भणियव्वा, जहा नंदीए जाव—

सुत्तत्थो खलु पढमो, बीओ निज्जुत्तिमीसिओ भणिओ।
तइओ य निरवसेसो, एस विही होइ अणुओगे ॥ १ ॥"

इन सबोंके अतिरिक्त नन्दीसूत्रके कितनेही स्थल स्थानाङ्गसूत्र, अनुयोगद्वारसूत्र, दशाश्रुतस्कन्धसूत्र आदि अनेकों आगमग्रन्थोंके कितनेही स्थानोंसे मिलते हैं। इसप्रकारकी समानतासे यह बात भली भाँति प्रमाणित हो जाती है कि देववाचक क्षमाश्रमणका यह ग्रन्थ विविध आगमोंसे सङ्कलित है, निर्मित नहीं है।

## नन्दीसूत्रकी प्रामाणिकता—

देवर्द्धिगणी क्षमाश्रमणने भगवान् महावीर स्वामीके ९८० वर्ष पश्चात् अर्थात् ४५४ ई० (५११ वि०) में वलभी नगरीमें साधुसङ्घको एकत्र किया। तबतक सारा आगम कण्ठस्थही रक्खा जाता था। देववाचक क्षमाश्रमणके प्रयत्नसे साधुसङ्घके उस महान् अधिवेशनमें सबसे महत्त्वपूर्ण कार्य यह हुआ कि तबतक कण्ठस्थ चले आते आगमोंको साधुओंने लिपिबद्ध करलिया। एक स्थानमें बैठकर एकही समयमें साधुओंद्वारा लिखे होनेके कारण हम आजभी इन विभिन्न अङ्गोंमें सामञ्जस्य पारहे हैं और इसीलिये एक ग्रन्थका प्रामाण्य अथवा निर्देश दूसरे ग्रन्थमें पाते हैं। समाचारीशतकमें इस विषयको निम्न प्रकारसे स्पष्ट किया है—

---

१ समवायाङ्गसूत्र पत्र ४५। २ देखिए पृष्ठ ३ की ४थी पादटिप्पणी। ३ भ० सू० शतक २५ उद्देश ३ सूत्र ७३२, पत्र ८९९। ४ समाचारीशतक पत्र ७७।

"साम्प्रतं वर्तमानाः पञ्चचत्वारिंशदप्यागमाः श्रीदेवर्द्धिगणिक्षमाश्र ैः श्रीवीरादशीत्यधिकनवशतवर्षे ९८० जातेन द्वादशवर्षीयदुर्भिक्षवशात् ! ( जातया द्वादशवर्षीयदुर्भिक्षतया ) बहुतरसाधुव्यापत्तौ बहुश्रुतविच्छित्तौ च जातायाम्, यदाहुः—"प्रसह्य श्रीजिनशासनं रक्षणीयम्, तद्रक्षणञ्च सिद्धान्ताधीनम्" इति भविष्यद्भव्यलोकोपकाराय श्रुतभक्तये च श्रीसङ्घाऽऽग्रहान्मृताऽवशिष्ट तत्कालीन ! ( लिक ) सर्वसाधून् वल्लभ्याम ये तन्मुखाद् विच्छिन्नाऽवशिष्टान् न्यूनाधिकान् त्रुटिताऽत्रुटितान् आगमाऽऽलापकान् अनुक्रमेण स्वमत्या सङ्कलय्य (ते) पुस्तकाऽऽरूढाः कृताः। ततो मूलतो गणधरभाषितानामपि तत्सङ्कलनाऽनन्तरं सर्वेषां पञ्चचत्वारिंशनि नामप्यागमानां कर्ता श्रीदेवर्द्धिगणिक्षमाश्रमण एव जातः। तज्ज्ञापकमपीदम्—'यथा श्रीभगवतीसूत्रं श्रीसुधर्मस्वामिकृतम्। प्रज्ञापनासूत्रं च वीरात् पञ्चत्रिंशदधिकत्रिशतमिते वर्षे जातं श्रीश्यामाचार्यकृतम्। श्रीभगवत्यां च बहुषु स्थानेषु क्षिः ! लिखितास्ति—'जहा पन्नवणाए' एवमन्येष्वप्यङ्गेषु—उपाङ्ग क्षिः ! लिखिता, (साक्ष्यं लिखितम्) तद्वचने त्वया उपयोगो देयः"।

इस कथनसे यह भलीभांति सिद्ध हो गया कि देवर्द्धिगणि क्षमा सङ्क ता थे। एक आगममें दूसरे आगमके निर्देशका कारणभी इसीसे समझमें आजाता है। नन्दीसूत्रका निर्देश अन्य आ मिलता है—

जहा नंदीए[१] । जहा नंदीए[२] । जहा नंदीए[३] । जहा नंदीए[४] ।

इस प्रकार अन्यान्य आगमोंमें भी नन्दीसूत्रका उल्लेख पाया है। इससे नन्दीसूत्रकी पूर्ण प्रामाणिकता व प्राचीनता सिद्ध होती है।

नन्दीसूत्रमें अवतरणनिर्देशकी शैली—

आगमोंकी प्राचीनशैलीसे चलता है कि प्रस्तुत प्र आगममें भी निर्देश वि जाता था, जैसे कि- वायाङ्गसूत्रमें द्वादशाङ्गके वर्णनप्रसङ्गमें खुद समवायाङ्गका भी आया है। ऐसे व्याख्या तिसूत्रमें द्वादशाङ्गका उल्लेख करते व्याख्य तिका भी नाम आया है। यही अन्य आगमोंमें भी [ है। यह प्राचीन परम्परा वेदोंमें[५] भी पाई जाती है, जैसे कि—

---

१।२. भग. सू. शतक ८ उद्देश २ सू० ३२३ पत्र ३५६ पंक्ति ६ और ८।
३. समवायाङ्ग समवाय ८८ सू. ८८ पत्र ८८। ४. रायपसेणइयं पत्र ३०५।
५. यजुर्वेद अध्याय १२ मन्त्र ४।

" सुपर्णोऽसि गरुत्माँ त्रिवृत्ते शिरो गायत्रं चक्षुर्बृहद्रथन्तरे पक्षौ स्तोम आत्मा छन्दा᳘ᳲ स्यङ्गानि यजू᳘ᳲषि नाम । "

इसी प्राचीन शैलीको नन्दीसूत्रमें भी स्वीकार किया है। अतएव उत्कालिकसूत्रकी गणनामें नन्दीसूत्रका नाम मिलता है।

अश्रुतनिश्रितज्ञानकी विशेषता--

मतिज्ञानके श्रुतनिश्रित और अश्रुतनिश्रित ये दो भेद प्रतिपादित किये गए हैं। श्रुतनिश्रितका जो विषय नन्दीसूत्रमें प्रतिपादित किया गया है। वह अन्य आगमोंमें विद्यमान है। किन्तु अश्रुतनिश्रितके विषयमें जो गाथायें यहाँ दी गई हैं, ये अन्यत्र नहीं मिलती। सम्भव है देववाचक क्षमाश्रमणने उदाहरणके रूपमें इन गाथाओंका निर्माण स्वयं किया हो।

नन्दीको सूत्र कहना या सूची ?

स्थानाङ्ग सूत्रके द्वितीयस्थान प्रथम उद्देशमें श्रुतज्ञानके दो भेद किये गए हैं जैसे कि--अङ्गप्रविष्टश्रुत और अङ्गबाह्यश्रुत। अङ्गबाह्यके भी आवश्यक और आवश्यकव्यतिरिक्त ऐसे दो भेद किये गए हैं। आवश्यकव्यतिरिक्तके भी कालिक तथा उत्कालिक ये दो भेद किये गए हैं।

देववाचक क्षमाश्रमणने स्थानाङ्गसूत्र और व्यवहारसूत्रमें आए हुए आगमोंके नाम तथा उनके अपने समयमें जो आगम विद्यमान थे उनमें जो कालिकश्रुतके अन्तर्गत थे उनका वैसा निर्देश करदिया। और जो उत्कालिक श्रुत थे उन्हें उत्कालिक निर्दिष्ट कर दिये जैसे कि चार मूलसूत्रोंमेंसे उत्तराध्ययनसूत्र कालिक है और दशवैकालिक नन्दी अनुयोगद्वार ये तीनों सूत्र उत्कालिक हैं। इसीप्रकार उपाङ्ग आदि सूत्रोंके सम्बन्धमें भी समझ लेना चाहिए। नन्दीसूत्रमें अनुक्रमणिका अंश गौण है, सूत्र अंशही प्रधान है, अतः इसका सूत्र नामही सार्थक है।

अक्षर आदि १४ श्रुतका आधार कहाँसे लिया ?--

नन्दीसूत्रमें श्रुतज्ञानके १४ भेद वर्णित हैं, जैसे कि--

" से किं तं सुयनाणपरोक्खं ? सुयनाणपरोक्खं चोद्दसविहं पन्नत्तं, तंजहा--अक्खरसुयं १ अणक्खरसुयं २ सण्णिसुयं ३ असण्णि

---

१ " से किं तं आभिणिबोहियनाणं ? आभिणिबोहियनाणं दुविहं पन्नत्तं तंजहा--सुयनिस्सियं अस्सुयनिस्सियं च। से किं तं अस्सुयनिस्सियं ? अस्सुयनिस्सियं चउव्विहं पन्नत्तं, तंजहा--

उप्पत्तिया वेणइया कम्मया पारिणामिया।
बुद्धी चउव्विहा वुत्ता पंचमा नोवलब्भइ ॥ १ ॥

अश्रुतनिश्रित नन्दी।

सुयं ४ सम्मसुयं ५ मिच्छसुयं ६ साइयं ७ अणाइयं ८ सपज्जवसियं ९ अपज्जवसियं १० गमियं ११ अगमियं १२ अंगपविट्ठं १३ अणंगपविट्ठं[1] १४ "।

यह प्रसङ्ग भगवतीसूत्रसे लिया गया है। वहाँपर नन्दीसूत्रकी अन्तिम गाथा पर्यन्तका निर्देश है। नन्दीसूत्रकी अन्तिमगाथा ९० वीं गाथा है। किन्तु श्रुतज्ञानके चतुर्दश भेदोंका जो वर्णन विस्तारपूर्वक पहले आ चुका है, उसका पुनः संक्षेपसे ८९ वीं गाथामें वर्णन किया गया है जैसे कि--

" अक्खर, सन्नी, सम्मं, साइयं, खलु सपज्जवसियं च ।
गमियं अंगपविट्ठं, सत्त वि एए सपडिवक्खा ॥ "

अन्तमें निष्कर्ष यह निकला कि अक्षरश्रुत अनक्षरश्रुत आदि विषय भी आगमबाह्य नहीं हैं।

केतुभूतकी द्विरुक्ति---

तीर्थङ्करोंके अन्तरोंमें अर्थात् एकके बाद दूसरे तीर्थङ्करके बीच समयमें दृष्टिवादका व्यवच्छेद होना लिखा है[3]। श्रमण भगवान् महावीर स्वामीके हजार वर्षके बाद १४ पूर्वोंका व्यवच्छेद हुआ[4]। दृष्टिवादका जो प्रसङ्ग समवायाङ्ग सूत्रके द्वादशाङ्ग वर्णनमें आता है वैसाही प्रसङ्ग हम नन्दीमें पाते हैं। केतुभूतका सम्बन्ध इसी व्यवच्छिन्न ( विच्छेद पाये हुए ) दृष्टिवादसे है, अतः 'केउभूयं' के दो बार आनेका कारण ज्ञात करना असम्भव है। वृत्तिकार भी इस व्यवच्छिन्न दृष्टिवादकी व्याख्याके सम्बन्धमें लिखते हैं---

" सर्वमिदं प्रायो व्यवच्छिन्नम्, तथाऽपि लेशतो यथागतसम्प्रदायात् किञ्चिद् व्याख्यायते........... "

और चूर्णिमें भी-" तं च सव्वं समूलुत्तरभेदं सुत्तत्थओ वोच्छिण्णं जहागतसंपदायं वा वंच्चं " (पृ० ५५) ऐसाही लिखा है। हरिभद्रसूरि भी इससे सहमत थे। तभी तो उन्होंने अपनी वृत्तिमें पृ. १०९ पर चूर्णिका उक्त वाक्य उद्धृत किया है। " यथाऽऽगत सम्प्रदाय " के अतिरिक्त और क्या आलम्बन था। इस स्थितिमें 'केउभूयं' की द्विरुक्तिका कारण समझना बडा ही कठिन है।

भारत रामायण आदिका उल्लेख---

श्रमण भगवान् महावीर स्वामीके समयमें गणधरोंने सूत्ररूपसे द्वादशाङ्गीकी रचना की। उनके समयमें भारत, रामायण आदि ग्रन्थ विद्यमान थे,

1. नन्दीसूत्र, श्रुतज्ञान भेद, सूत्र ३८। 2. भगवती सूत्र, पत्र ८९९, सूत्रसंख्या ७३२, 3. भगवती सूत्र, पत्र ७९२ (सू. ६७७) 4. भगवती सूत्र, पत्र ७९२ (सू. ६७८)

अतः उनका नाम आना असङ्गत नहीं है। पश्चात् देववाचक क्षमाश्रमणने भारत और रामायणके साथ अन्य शास्त्रोंका भी उल्लेख अपने नन्दीसूत्रमें कर दिया, जैसे कि-कोडिल्ल ( कौटिल्य चाणक्य ) आदि।[1]

नन्दीसूत्रके अध्ययनकी विशिष्टता—

नन्दीसूत्रमें पांच ज्ञानोंका विस्तृत स्वरूप प्रतिपादित किया गया है। कारण कि " पढम नाणं तओ दया " अर्थात् दयाकी अपेक्षा ज्ञानका महत्त्व अधिक है, इसलिए नन्दीसूत्रका अध्ययन अत्यन्त आवश्यक है। अङ्गसूत्रोंसे प्राय उद्धृतकर सङ्कलयिता श्रीदेववाचक क्षमाश्रमणने इसको उत्कालिक सूत्रोंके अन्तर्भूत कर दिया, जिससे केवल अनध्यायको छोड़कर सदैव इसका स्वाध्याय किया जा सकता है। ज्ञानका प्रतिपादक होनेसे इसका माङ्गलिक होना भी स्वतः सिद्ध है। ज्ञानकी आराधनासे जब निर्वाणपदकी भी प्राप्ति हो सकती है तो फिर और वस्तुओंका तो कहनाही क्या? इस बातका साक्ष्य भगवतीसूत्रमें है—

" उक्कोसियं णं भंते ! णाणाराहणं आराहेत्ता कतिहिं भवग्गहणेहिं सिज्झति जाव अंतं करेंति ? गोयमा ! अत्थेगइए तेणेव भवग्गहणेणं सिज्झंति जाव अंतं करेंति। अत्थेगइए दोच्चेणं भवग्गहणेणं सिज्झंति जाव अंतं करेंति, अत्थेगइए कप्पोवएसु वा कप्पातीएसु वा उववज्जंति।

मज्झिमियं णं भंते ! णाणाराहणं आराहेत्ता कतिहिं भवग्गहणेहिं सिज्झंति जाव अंतं करेंति ? गोयमा ! अत्थेगइए दोच्चेणं भवग्गहणेणं सिज्झंति, जाव अंतं करेंति, तच्चं पुण भवग्गहणं नाइक्कमइ।

जहन्नियण्णं भंते ! णाणाराहणं आराहेत्ता कतिहिं भवग्गहणेहिं सिज्झंति, जाव अंतं करेंति ? गोयमा ! अत्थेगइए तच्चेणं भवग्गहणेणं सिज्झइ जाव अंतं करेइ, सत्तट्ठ भवग्गहणाइं पुण नाइक्कमइ "।[2]

अर्थात् जघन्य सम्यग्ज्ञानकी आराधनासे भी जीव अधिकसे अधिक ७-८ भव करके सिद्ध हो जाता है। इससे ज्ञानमय नन्दीसूत्रकी विशिष्टता सहज मालुम हो सकती है।

इत्यलं विद्वत्सु।

दीपावली १९९८ } जैनमुनि आत्माराम,
लुधियाना ( पंजाब )

१ नन्दीसूत्र मिथ्याश्रुताधिकार। २. भग. श ८ उ १० सू. ३५५।

॥ ॐ अर्हं नमः ॥

# प्रस्तावना



प्रस्तुत शास्त्रका नाम नन्दीसूत्र है। निर्युक्तिकारने नन्दी शब्दके निक्षेप करते हुए कहा है कि 'भावंमि नाणपणगं' अर्थात् भावनिक्षेपमें पांच ज्ञानको नन्दी कहते हैं। नाट्यशास्त्रमें और १२ प्रकारके वाद्य-अर्थमें भी नन्दी शब्दका प्रयोग आता है। किन्तु यहां पांच ज्ञानरूप भावनन्दीका वर्णन करने एवं भव्य जनोंके प्रमोदका कारण होनेसे यह शास्त्र नन्दी कहाता है। पांच ज्ञानकी सूचना यह सूत्र है, विशेष जाननेके लिये इसी सूत्रकी भूमिका देखें।

**अङ्गादि आगमोंमें नन्दीका स्थान**

अङ्ग, उपाङ्ग, मूल व छेद इस ार जैनागमोंके प्रसिद्ध जो चार विभाग हैं उनमें प्रस्तुत नन्दीसूत्रका मूल आगममें स्थान पाता है, क्योंकि इसमें आत्माके मूल गुण ज्ञा वर्णन किया गया है। [अङ्ग, उपाङ्ग, मूल व छेदकी विशेष जानाकरीके लिए रासे शित दशवैकालिक सूत्रकी भूमिका देखें ]

**नन्दीसूत्रका विषय**

है आत्माके ज्ञानगु वर्णन करना, इसमें ज्ञानसे न्ध रखनेवाले संर आदि सब बातोंको नहीं कहके पांचों ज्ञानके मुख्य भेदोंका प और उनके जाननेका विषय दिखाया गया है।

**नन्दीसूत्रका विषय परिचय**

नन्दीसूत्रमें आचार्य श्रीदेववाचकने सर्व प्रथम अर्हदादि आचलिकारूपसे ५० गाथाओंमें मङ्गलाचरण किया है। फिर आभिनिबोधिकज्ञान, श्रुतज्ञान, आदि के ५ भेद करके प्रकारा क्ष व परोक्ष संज्ञासे ज्ञानके दो प्रकार किये हैं। क्षके इन्द्रियप्रत्यक्ष व नोइन्द्रिय क्ष ऐसे दो भेद करके प्रथम ५ का इन्द्रियप्रत्यक्ष कहा है। जिसको जैन न्यायशास्त्रकी परिभाषामें सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष कहते हैं। तदनन्तर नोइन्द्रियप्रत्यक्षमें अवधिज्ञान, मनःपर्यवज्ञान व केवलज्ञानका न्तर भेदोंके साथ है। इस प्रधानत्वकी दृष्टिसे प्रत्यक्षका वर्णन करके फिर परोक्ष आभिनिबो ज्ञानके अश्रुत-निश्रित व श्रुत-निश्रित ऐसे दो भेद किए गए हैं। तथा औत्पत्तिकी आदि ४ बुद्धिओंके उदाहरणपूर्वक वर्णनसे अ -निश्रित मतिज्ञान कहा गया है, एवं ह, ईहा, अवाय और धारणा भेदसे श्रुतनिश्रित मतिज्ञानका प्रभेदोंसे वर्णन करके ोधक और मल्लकके दृष्टान्तसे

अवग्रह, ईहा आदिमें परस्पर भेद समझाया गया है। इसके बाद उत्तरार्धमें श्रुतज्ञान परोक्षके १ अक्षर २ अनक्षर ३ संज्ञि ४ असंज्ञि ५ सम्यक् ६ मिथ्या ७ सादि ८ अनादि ९ सावसान १० निरवसान ११ गमिक १२ अगमिक १३ अङ्गप्रविष्ट १४ और अनङ्गप्रविष्ट श्रुत ऐसे १४ भेदोंका उद्देश करके क्रमशः उनका स्वरूप बताया गया है। अङ्गबाह्यश्रुतमें आवश्यकके ६ अध्ययन और उत्कालिक व कालिक श्रुतोंकी परिगणना की गई है। बाद अङ्गप्रविष्ट ११ अङ्गोंका विषय परिचय व श्रुतस्कन्ध अध्ययन आदिका परिमाण एवं उद्देशन-समुद्देशन कालका निर्देश किया गया है। फिर १२ वें अङ्ग दृष्टिवादके परिकर्म १, सूत्र २ पूर्वगत ३, अनुयोग ४, व चूलिका ५, इन पांचों प्रकारोंका अवान्तर भेदोंके साथ वर्णन किया गया है। अन्तमें द्वादशाङ्गीके विराधनाका संसारमें भ्रमणरूप और उसकी आराधनाका संसार तारणरूप फल बताया है। उपसंहारमें पञ्चास्तिकायकी तरह द्वादशाङ्गीकी नित्यता दिखाकर श्रुतज्ञानके भेदोंका दो गाथासे संग्रह किया है। आगे अनुयोग श्रवण एवं अनुयोग दानकी विधि कही गई है। इसप्रकार श्रुतज्ञान परोक्षके साथ नन्दीसूत्रकी समाप्ति होती है।

**रचनाका मूल-आधार**

इसकी रचनाका मूल आधार पांचवाँ ज्ञानप्रवाद पूर्व सम्भव होता है, क्योंकि उसमें ज्ञानसम्बन्धी वर्णन है। वर्तमानके अङ्गो पाङ्ग आदि शास्त्रोंमें भी इसका आधार मिलता है जिसका उपाध्यायश्रीने भूमिकामें दिग्दर्शन कराया है। अतः विशेष जाननेके लिये भूमिका पढ़ें।

**रचना शैली**

नन्दीसूत्रकी रचना सूत्र और गाथा उभयरूपसे है। इसकी सूत्ररचना प्रश्नोत्तरके रूपमें होनेसे प्रायः सुगम है। प्रत्येक प्रश्न-वाक्यके अन्तिमपदको उत्तर वाक्यमें भी दुहराया गया है। प्राचीन आगमोंमें बहुधा यह शैली दृष्टिगोचर होती है (देखो भगवतीसूत्र आदि अङ्गशास्त्र) यहां पाठकोंको शङ्का होगी कि शास्त्र तो अल्पाक्षर और बहु अर्थवाले होते हैं। फिर इस सूत्रमें एकही पदकी अनेक बार आवृत्ति क्यों की? क्या इससे पुनरुक्ति दोष नहीं होगा? उत्तरमें पुनरुक्ति सर्वत्र दोषही होता है या कहीं गुण भी? यह समझना चाहिये। आचार्योंने कई प्रसङ्ग ऐसे माने हैं जिनमें पुनरुक्ति दोष नहीं होता, देखो—

पुनरुक्तिर्न दुष्यते

उपरोक्त श्लोकमें आदरार्थ किये गये पुनरुक्तको भी निर्दोष माना है, इसके सिवाय कहीं २ सुबोधार्थ भी शाब्दिक या आर्थिक पुनरुक्ति की गई है, जैसे—आघविज्जइ पण्ण० आदि, इसके लिये आचार्यने 'शिष्यबुद्धि-वैशद्यार्थम्' ऐसा उत्तर दिया है।

भाषा और ग्रन्थ-परिमाण

ती सूत्रकी तरह नन्दीसूत्रकी मूलभाषा प्राचीन प्राकृत है। प्राकृत साहित्यमें थोडा भी अभ्यास रखनेवाला इसपरसे सहज बोध कर सकता है। ग्रन्थ-परिमाण सातसें कहा जाता है। जैसे १४७४ की हस्तलिखित प्रतिमें ग्रन्थाग्रं ७०० लिखा है। किन्तु 'जयइ' पदसे अन्तिम 'से त्तं नन्दी' इस पदतकके पाठको अक्षरगणनासे गिननेपर २०६८६ अक्षर होते हैं, जिनके ६४६ श्लोक १४ अक्षर होते हैं। अगर कहा जाय कि ७०० की आणुन्नानन्दीको लेकर पूरी की गई है, तो उसमें बहुत श्लोक बढते हैं, अतः ऐसा मानना भी सङ्गत नहीं। प्रचलित नन्दीसूत्रका मूलपाठ यदि कौंसके पाठोंको मिलावे तो भी ६५० करीब होता है, सम्भव है का से कुछ की कमी हो गई हो, या लेखकोंने अनुमानसे ७०० लिखा हो।

नन्दीसूत्रके कर्ता

ी श्रीदेववाचक आचार्य माने जाते हैं। चूर्णिकार श्री-जिनदासगणि आपका परिचय देते हुए लिखते हैं कि 'देववायगो साहुजण-हियट्ठाए इणमाह'—नन्दीचूर्णि (पृ. १०१⁄२) इसकी पुष्टीमें वृत्तिकार श्री हरिभद्रसूरिका उल्लेख इस प्रकार है—"दे चकोऽधिकृताध्ययनाविषयभूतस्य ज्ञानस्य - कुर्वन्निदमाह" फिर—'न नु देववाचकरचितोऽयं ग्रन्थ इति' नन्दी हा. वृ. (पृ. ३७)

उपरोक्त उद्धरणोंसे यह स्पष्ट हो जाता है कि नन्दीसूत्रके श्रीदेव वाचक अ हैं, किन्तु यह विचारना आवश्यक हो जाता है कि आचार्य-श्रीने इ मौलिक निर्माण किया है या प्राचीन शास्त्रोंसे उद्धरण किया है?

टीकाकार श्रीहरिभद्रसूरिने मनःपर्यवज्ञानकी व्याख्या करते हुए लिखा है कि यह ग्रन्थ देववाचकरचित है, तब अप्रासङ्गिक गो । आमन्त्रण क्यों? इस शङ्काके उत्तरमें आप कहते हैं कि "पूर्वसूत्रोंके आलापकही अ वशसे आचार्यने रचे हैं" देखो 'पूर्वसूत्रालापका एव अर्थवशाद्विरचिताः'—श्रीमन्नन्दी-हा वृ. (पृ ४१)

उपाध्याय सुन्दर गणि भी लिखते हैं—'अङ्गशास्त्रोंके सिवाय अन्य शास्त्र आचार्योंने अङ्गोंसे उद्धरण किये हैं' देखो—'एकादश अङ्गानि गणधर-भाषितानि, अन्या : सर्वेऽपि छद्मस्थै अङ्गेभ्यः उद्धृताः सन्ति'—पृ. ७७, स ारीशतक।

सङ्कलनकर्ता व निर्माता

श्रीदेववाचक आचार्य प्रस्तुत सूत्रके सङ्कलनकर्ता हैं। इन्होंने इसका सङ्कलन किया है, नूतन ि ण नहीं। उपाध्यायश्रीने अपनी भूमि इस विषयको सप्रमाण सिद्ध किया है। टी र श्रीहरिभद्रसूरिजी भी मनःपर्यव ज्ञानकी व्याख्या करते हुए 'पूर्व सूत्रोंके आलापकोंकोही आचार्यने अर्थवशसे रचे हैं' ऐसा लिखते हैं, देखो टीका पृ. ४१।

दूसरी बात यह है कि नन्दीसूत्रमें आये हुए 'तेरासिय' पदका अर्थ चूर्णिकार व वृत्तिकारोंने 'आजीविक सम्प्रदाय' ही किया है। देखो- ते चेव आजीविया तेरासिया भणिया चूर्णि पृ १०६ प ९ और 'त्रैराशिकाश्चाजीविका एवोच्यन्ते हा वृ पृ १०७ प ७। यदि देववाचककोही नन्दीसूत्रका मूल कर्ता माना होता तो चूर्णि और वृत्तिमें 'तेरासिय' पदका अर्थ भी आचार्य त्रैराशिक सम्प्रदाय करते क्योंकि वी नि ५४४ में रोहगुप्त आचार्यसे त्रैराशिक सम्प्रदायका आविर्भाव हो चुका था। फिर भी 'तेरासिय' पदसे आजीविक ही कहे जाते हैं, ऐसा आचार्यश्रीका निश्चयात्मक वचन यही सिद्ध करता है कि नन्दीसूत्रकी मौलिक रचना गणधरकृत है, क्योंकि देववाचकका सत्ता समय दूष्यगणिके बाद माना गया है, वी नि ५४४ के पूर्वका नहीं। इन सब प्रमाणोंसे सिद्ध होता है कि 'देववाचक' आचार्य नन्दीसूत्रके सङ्कलनकर्ता ही हैं।

**देववाचक और देवर्द्धिगणी**

नन्दीसूत्रके सङ्कलनकर्ता श्रीदेववाचक और देवर्द्धिगणि दोनों भिन्न भिन्न हैं या एकही आचार्यके ये दो नाम हैं? इस विषयमें श्रीमन्नन्दीसूत्रके उपोद्घातमें इस प्रकार लिखा है- देववाचकका दूसरा नाम भी देवर्द्धिगणी है, किन्तु नन्दीसूत्रके सङ्कलनकर्ता देववाचक आगमोंको पुस्तकारूढ करनेवाले देवर्द्धिसे भिन्न हैं"। स्थविरावलीकी मेरुतुङ्गीया टीकामें भी 'दूसगणिणो य देवड्ढी' लिखकर देववाचकका दूसरा नाम देवर्द्धि माना है। गच्छमतप्रबन्ध अने सङ्घ प्रगति' के लेखक बुद्धिसागर सूरीने पृ ५२६ की पट्टावलीमें भी देववाचक और देवर्द्धिको भिन्न भिन्न माने हैं।

उपरोक्त मान्यतामें नन्दी व कल्पसूत्रकी स्थविरावली प्रमाण समझी जाती है, क्योंकि नन्दीसूत्रके रचयिता देववाचकको वृत्तिकारने दूष्यगणिका शिष्य कहा है, और कल्पकी स्थविरावलीके निर्माता देवर्द्धि गणी शाण्डिल्यके शिष्य माने गये हैं, देवर्द्धि जो पूर्ववर्ती हैं वे शास्त्रोंको पुस्तकारूढ करनेवाले माने जायगे और दूष्यगणिके शिष्य देववाचक नन्दीसूत्रके लेखक होंगे। अर्थात् शास्त्रलेखनके बाद नन्दीसूत्रका निर्माण मानना होगा जो सर्वथा विरुद्ध है।

**देवर्द्धिका परिचय**

प्रस्तुत सूत्रके सङ्कलयिता श्री देवर्द्धि कब और कहां जन्म धारण किये तथा उनको किस समय मुनि व सूरिपद प्राप्त हुआ? आदि विषयोंका स्पष्ट उल्लेख आज अनुपलब्ध है। तथापि स्थविरावली आदि साहित्यमें इनका कुछ परिचय मिलता है जैसे-दशाश्रुतस्कन्धके अष्टमाध्ययनकी—

'सुत्तत्थरयणभरिए, खमदममद्दवगुणेहिं संपन्ने।
देवड्ढि खमासमणे कासवगुत्ते पणिवयामि'॥ १४॥

इस गाथासे मालुम होता है कि देवर्द्धि जन्मसे काश्यपगोत्री थे।

**देवर्द्धिगणिकी शाखा**

वृत्तिकार श्री मलयगिरीजीने प्राचीन व्याख्याकारोंकी व्याख्याके आधारपर नन्दीसूत्रमें आई हुई स्थविरावलीको देवर्द्धिकी गुर्वावली मानी है और इसीलिये उन्होंने देवर्द्धिको महागिरिशाखीय दूष्य माने है। इस वि में । इस र है-'नन्दीसूत्रके प्रारम्भमें न देवर्द्धिगणिजीने जो स्थविरावली दी है वह हमारे मतसे माथुरी वाचनानुगत युगप्रधान स्थविरावली है'। पर आचार्य्य गिरिजी मेरुतुङ्गसूरि-प्रभृति आचार्योंका कथन है कि नन्दीकी थेरावली महागिरिशाखीय देवर्द्धिगणिकी गुरुपरम्परा है। इस विषयका रि सूरिका उल्लेख इस प्रकार है-"तत्र सुहस्तिन आरभ्य सुस्थितसु बुद्धादिक्रमे लिका विनिर्गता सा यथा दशाश्रुतस्कन्धे तथैव द्रष्टव्या, न च तयेहाधिकारः, तस्यामावलिकायां प्रस्तुताध्ययनकार देववाचकस्याभावात्, तत इह महागिर्यावलिकयाऽधिकारः"-नन्दीसूत्र टीका, पत्र ४९।

मेरुतुङ्गसूरि भी स्थविरावली टीकामें इस र लिखते हैं-' चाऽयं वृद्धसम्प्रदायः-स्थूलभद्रस्य शिष्यद्वयम्-आर्य्यमहागिरिः, आर्य्यसुहस्ती च। तत्र आर्य्यमहागिरेर्या शाखा सा मुख्या, सा चैवं स्थविरावल्यामुक्ता'-

सूरि वलिस्सह साई, ज्जो संडिलो य जीयधरो।
अज्जसमुद्दो मंगू, नंदिल्लो हत्थी य॥
रेवई सिंहो खंदिल, हिमवं नागज्जुणा य गोविंदा।
सिरिभूइदिन्न-लोहिच्च, दूसगणिणो य देवड्ढी॥

(मेरुतुङ्गी थेरावली टीका ५)

चूर्णिकार व श्री हरिभद्रसूरिने भी इनको दूष्यगणिके शिष्य लिखकर महागिरीय शा आचार्य माना है, जो इस र है-'एवं कयमंगलोवयारे थेरावलिकमे य दंसिए अरिहेसु दूसगणिसीसो देववायगो साधुजणहियट्ठाए इणमाह'-चूर्णि पृ. १०। 'दूष्यगणिशिष्यो देववाचकः'-हारि. वृ. पृ. २०।

इस प्रकार प्राचीन आचार्योंके लेख और प्रसिद्धिमें देवर्द्धिगणी महागणी शाखाके आचार्य्य माने गए हैं किन्तु मुनि कल्याणविजयजीने अपने 'जैन कालगणना' नामक लेखमें इसका विरोध ८ कारणोंसे किया है। उन्होंने देवर्द्धिको सुहस्ति परम्पराकी जयन्ती शाखाके आचार्य माने हैं। उनके लेखका वह अंश निम्न प्रकार है—'आजपर्यन्त जो जो उल्लेख हमारे दृष्टिगत हुए हैं उनसे तो यहि सावित होता है-देवर्द्धिगणि आर्य्यमहागिरीकी शाखाके नहीं, किन्तु

१. जिनदास गणि चूर्णिकार और वृत्तिकार श्री हरिभद्रसूरि।

आर्य्यसुहस्तीकी परम्परागत जयन्ती शाखाके स्थविर थे'। टीकाकारोंने नन्दीकी स्थविरावलीको देवर्द्धिकी गुर्वावली मानी है परन्तु श्रीकल्याण विजयजीका कहना है कि 'नन्दीके आदिमें उन्होंने जिन जिन स्थविरोंका उल्लेख किया है वे सब गुरुशिष्यपरम्परागत नहीं परन्तु युगप्रधान-परम्परागत स्थविर थे उनके भिन्न भिन्न गच्छ और गुरुओंके शिष्य होनेपर भी एक दूसरेके पीछे युगप्रधान-पद प्राप्त होनेसे देवर्द्धिने उनको क्रमशः एक आवलि बद्ध किया है' फिर-'देवर्द्धिने सम्भूतविजयके बाद भद्रबाहु और महा गिरिके बाद सुहस्तिको स्थविर माना है इससे ज्ञात होता है कि यह थेरा वली गुरुक्रमवाली थेरावली नहीं पर युगप्रधान क्रमवाली है'। उपरोक्त विव रणपर विशेष विचार करनेसे देवर्द्धिको सुहस्तिकी परम्परामे माननाही विशेष सुसङ्गत दिखता है।

ऊपर हम लिख आए कि श्रीदेवर्द्धि सुहस्तीकी परम्पराके आचार्य हैं।

**देवर्द्धिगणिके दीक्षागुरु**

अब इस बातका विचार करना आवश्यक है कि उनके दीक्षागुरु कौन थे। चूर्णिकार, वृत्तिकार आदि प्राचीन आचार्योंने दूष्यगणिको इनके दीक्षागुरु माने हैं। मुनि कल्याण-विजयजीने शाण्डिल्यको देवर्द्धिके दीक्षागुरु माना है। उनका कहना निम्न प्रकार है—

आचार्य मलयगिरिजी इनको दूष्यगणिके शिष्य लिखते हैं-'दूष्यगणि-शिष्यो देववाचक'। प्रसिद्धिमें भी देवर्द्धिगणि दूष्यगणिकेही शिष्य कहलाते हैं। पर हम समझ सकते हैं कि मलयगिरिजीका उल्लेख और उक्त प्रसिद्धि नन्दी थेरावलीको देवर्द्धिकी गुरुक्रमावली लेनेकाही फल है। और जब हम यह देख चुके हैं कि नन्दीथेरावली देवर्द्धिकी गुरुपट्टावली नहीं है, तब उसके आधारपर यह कैसे मानलें कि देवर्द्धिगणि दूष्यगणिके शिष्य थे। कल्पथेरा वलीमें भी दूष्यगणिका नामनिर्देश नहीं है, पर वहां अन्त्यनाम शाण्डिल्यका है। इससे जाना जाता है कि देवर्द्धिगणिके दीक्षागुरु आर्य शाण्डिल्यही होने चाहिए। नन्दीमें देवर्द्धिके पहले दूष्यगणिका नाम होनेका अर्थ यह हो सकता है कि वे देवर्द्धिगणिके पुरोगामी युगप्रधान होंगे'।

**देवर्द्धिगणिका समय**

आचार्यश्री देववाचकने वी नि ९८० में शास्त्रलेखन किया ऐसा प्रसिद्ध है, देखो-जैन कालगणना पृ १९७ का टिप्पण। माथुरीकी गणनाके अनुसार आर्यरक्षितजी १० वें स्थविर थे, वे वी नि स ५८४ में स्वर्गवासी हुए। और इनके पीछे ३९६ वर्षमें देवर्द्धिसहित ११ युगप्रधान हुए। और देवर्द्धिने ९८० में पुस्तकोद्धार किया, इसपरसे यह निर्णय कर सकते हैं कि वी नि दशमी शताब्दीके अन्तिम चरणमें आचार्य श्री वर्तमान थे।

# श्रीमन्नन्दीसूत्रकी प्रस्तावना

भगवान् महावीरके बाद शास्त्रोंकी मुख्य तीन वाचनाएँ हुई जो १ पाटलिपुत्रीया २ माथुरी तथा ३ वालभीक नामसे प्रसिद्ध हैं।

**आगमवाचना और देवर्द्धिगणी**

१ पाटलिपुत्रीया—यह वाचना नन्द राजाके श वीर नि. १६० के आसपास पाटलिपुत्र नगरमें हुई, अतः यह पाटलीपुत्रीय कहाती है। इस वाचनामें श्रमण सङ्घने एकत्र होकर दुर्भिक्षके कारण छिन्न-भिन्न हुए आगमोंको पुनः व्यवस्थित किये, यह वाचना श्रुतकेवली भद्रबाहुके समयमें हुई थी।

२ माथुरी वाचना—इसके सम्बन्धमें आचार्य श्रीमलयगिरिजी नन्दीसूत्रकी टीकामें लिखते हैं-स्कन्दिलाचार्यके समयमें बारह वर्षका दुर्भिक्ष पडा, उस महान् दुर्भिक्षके समयमें साधुओंको भिक्षाकी प्राप्ति म्भव हो गई। इससे अपूर्व सूत्रार्थका ग्रहण और पठितका परावर्तन : सर्वथा नष्ट हो गया। बहुतसा अतिशययुक्त श्रुत भी इसीसे विनष्ट हो गया तथा परिवर्तन नहीं करनेसे वह अङ्ग-उपाङ्गगत भी भावसे नहीं रहा। वह बारह वर्षका दुर्भिक्ष मिटकर जब सुभिक्ष हुआ तब मथुरामें स्कन्दिलाचार्य प्रमुख श्रमण सङ्घने एकत्र मिलकर जिसको जो याद था उसने वह कहा, इसप्रकार कालिकश्रुत और पूर्वगतको अ न्धान करके सङ्घटित किया। मथुरामें यह सङ्घटना हुई इसलिये इसको माथुरी वाचना कहते हैं, और वह उस समयके युगप्रधान स्कन्दिलाचार्यकी थी व अर्थरूपसे उन्होंनेही शिष्योंको उसका अनुयोग दिया, इसलिये वह अनुयोग स्कन्दिलाचार्यका कहाता है। दूसरे आचार्य इस विषयमें ऐसा कहते हैं—दुर्भिक्षसे कुछ भी श्रुत नष्ट नहीं हुआ, किन्तु उस यमें उतनाही श्रुत रहा था। केवल दूसरे प्रधान अनुयोग करनेवाले आचार्य सभी दुर्भिक्ष समयमें कालके ग्रास होगये, एक स्कन्दिलाचार्यही रहे थे, उन्होंने दुर्भिक्षके अन्तमें फिर मथुरामें अनुयोग किया, इसलिये यह माथुरी वाचना कहाती है। पाठकोंके अवलोकनार्थ हम वह टीकाका अंश यहां उद्धृत करते हैं—

"इह स्कन्दिलाचार्य्यप्रतिपत्तौ दुष्षमसुषमाप्रतिपन्थिन्याः तद्गतस -शुभभावग्रसनैकसमारम्भाया दुष्षमायाः साहायकमाधातुं परमसुहृदिव द्वादशवार्षिकं दुर्भिक्षमुदपादि, तत्र चैवंरूपे महति दुर्भिक्षे भिक्षालाभस्याऽसम्भवादवसीदतां साधूनामपूर्वार्थग्रहणपूर्वार्थस्मरणश्रुतपरावर्तनानि मूलत एवापजग्मुः। श्रुतमपि चातिशायि प्रभूतमनेशत्। अङ्गोपाङ्गादिगतमपि भावतो विप्रणष्टम्, तत्परावर्तनादेरभावात्। ततो द्वादशवर्षानन्तरमुत्पन्ने सुभिक्षे मथुरापुरि स्कन्दि-

त्याचार्यप्रमुखश्रमणसङ्घेनैकत्र मिलित्वा यो यद् स्मरति स तत्कथयतीत्येवं कालिकश्रुतं पूर्वगतं च किञ्चिदनुसन्धाय घटितम्। यतश्चैतन्मथुरापुरि सङ्घटितमत इयं वाचना 'माथुरी'त्यभिधीयते सा च तत्कालयुगप्रधानानां स्कन्दिलाचार्याणामभिमता तैरेव चाऽर्थतः शिष्यबुद्धिं प्रापितेति तदनुयोगः तेषामाचार्याणां सम्बन्धीति व्यपदिश्यते। अपरे पुनरेवमाहुः—न किमपि श्रुतं दुर्भिक्षवशादनेशत्, किन्तु तावदेव तत्काले श्रुतमनुवर्तते स्म। केवलमन्ये प्रधाना येऽनुयोगधराः ते सर्वेऽपि दुर्भिक्षकालकवलीकृताः, एक एव स्कन्दिलसूरयो विद्यन्ते स्म, ततस्तैर्दुर्भिक्षापगमे मथुरापुरि पुनरनुयोगः प्रवर्तित इति वाचना 'माथुरीति' व्यपदिश्यते, अनुयोगश्च तेषामाचार्याणामिति' मलयगिरि-वृत्तौ।

उपरोक्त वाचनाके समयबाबत 'जैनकालगणना'में निम्न उल्लेख है—' यह वाचना वीरनिर्वाणसे ८२७ और ८४० के बीचमें किसी वर्षमें युगप्रधान आचार्य स्कन्दिलसूरिकी प्रमुखतामें मथुरा नगरीमें हुई थी'-( पृ १०४ )

३ वालभी वाचना-वलभीपुरमें की हुई वाचना वालभी कहाती है, इसके सम्बन्धमें परम्परासे यह मान्यता चली आरही है कि देवर्द्धिगणिके प्रमुखत्वमें वलभीपुरमें जो शास्त्रलेखन हुआ वही 'वालभी वाचना है। लोकप्रकाश व समाचारी-शतकमें यह पक्ष मिलता है, किन्तु जैनकालगणनामें योग शास्त्र व कथावली आदिके आधारसे नागार्जुनको वालभी वाचनाके प्रवर्तक माना है। वहांका वह लेख इस प्रकार है—

जिस कालमें मथुरामें आर्य स्कन्दिलने आगमोद्धार करके अपनी वाचना शुरू की उसी कालमें वलभी नगरीमें नागार्जुनसूरिने भी श्रमणसङ्घ इकट्ठा किया और दुर्भिक्षवश नष्टावशेष आगम सिद्धान्तोंका उद्धार शुरू किया। वाचक नागार्जुन और एकत्रित सङ्घको जो जो आगम और उनके अनुयोगोंके उपरान्त प्रकरण ग्रन्थ याद थे वे लिख लिए गए और विस्मृत स्थलोंको पूर्वापर सम्बन्धके अनुसार ठीक करके उसके अनुसार वाचना दी गई' ( पृ ११० )

योगप्रकाशका उल्लेख भी इसी प्रकार है, जैसे-जिनवचनं च दुष्षमाकालवशादुच्छिन्नप्रायमिति मत्वा भगवद्भिर्नागार्जुनस्कन्दिलाचार्यप्रभृतिभिः पुस्तकेषु न्यस्तम्-[ तृतीय प्रकाश प २०७ ]

वाचनाओंके इस विवरणसे यह निष्कर्ष निकलता है कि महावीर निर्वाणके बाद एक हजार वर्षमें ३ वाचनाएँ हुई, जिनमें प्रथम वाचनामें अङ्गशास्त्रोंकी सङ्कलना की गई और माथुरी व वालभी वाचनामें शास्त्रोंकी संकलना के सिवाय उनका लेखन भी करवाया गया। ये दोनों वाचनाएँ देवर्द्धिसे करीब १००-१२५ वर्ष पूर्वमें हो चुकी थी।

वालभी वाचना जो कि माथुरीके समकालमें हुई है देवर्द्धिगणिकी

देवर्द्धिगणीका आगमलेखन

वाचना नहीं किन्तु नागार्जुनकी है क्योंकि देवर्द्धिगणिने अपने नन्दीसूत्रमें स्कन्दिलाचार्यका 'अ ोग-प्रवर्तक' और नागार्जुन आचार्यका 'वाचक' इस विशेषणसे वन्दन किया है। इससे नागार्जुनाचार्य ही वालभी वाचनाके प्रवर्तक सम्भव होते हैं। हां! नागार्जुन और स्कन्दिलाचार्यकी वाचनामें समन्वय करके श्री देवर्द्धिगणिने शास्त्रोंको सर्वमान्य एकरूप दिया तथा उन सबको लिपिबद्ध कराये इस दृष्टिसे यदि इनको वाचक कहें तो कह ते हैं। अन्यथा वाचनाके मुख्य प्रवर्तक स्कन्दिलाचार्य और नागार्जुनही हैं। इस विषयमें 'जैनकालगणना'का उल्लेख इस प्रकार है—

"स्कन्दिलाचार्यके थमें वलभीमें मिले हुए सङ्घके प्रमुख आचार्य ार्जुन थे और उनकी दी हुई वाचना ही वालभी वाचना कहलाती है"— [ पृ० ११२ टि. ]

देवर्द्धिगणिकी अध्यक्षतामें वलभीमें जो श्रमणसङ्घ इकट्ठा हुआ उसमें दोनों वाचनाओंके सिद्धान्तोंका परस्पर समन्वय किया गया, और यथाशक्य भेद मिटाकर उनको एक किये, तथा जो भेद महत्वपूर्ण दिखे उनको पाठान्तरके रूपसे टीका- चूर्णियोंमें संगृहीत किये अतएव देवर्द्धिके इस को आगमलेखन कहते हैं, 'सिद्धान्त· पुस्तकीकृत·' ऐसी उक्ति भी प्रसिद्ध है। मेरुतुङ्गीया थेरावलीमें इस विषयका निम्न उल्लेख है—'श्रीवीरादनु सप्तविंशतितम· पुरुषो देवर्द्धिगणी सिद्धान्तान्-अव्यवच्छेदाय पुस्तकाधिरूढानकार्षीत्'। सुबोधिका टीकामें भी इस विषयका एक पद्य है, जैसे—

वलहिपुरम्मि णयरे, देविड्ढिपमुहसयलसंघेहिं ॥
पुत्थे आगम लिहिओ, नवसय असियाओ वीराओ ॥ १ ॥

उपरोक्त प्रमाणोंसे यह सिद्ध हो जाता है कि श्री देवर्द्धिगणिने वी. नि· ९८० के समय वलभीपुरमें आगमले सम्पन्न किया।

देवर्द्धिगणीकी विशेषता

जब आचार्य श्रीदेवर्द्धिने आग लेखन करवाया है तब आगमोंमें जिनवाणीविरुद्ध भी स्वार्थवश या अज्ञानवश लिखा होगा, ऐसी शङ्का नहीं करनी चाहिये, क्योंकि आचार्य श्री भवभीरु और ११ अङ्गोंके सिवाय १ पूर्वका ज्ञान थे, जिनवाणीका उच्छेद न होजाय इसी परमार्थबुद्धिसे उन्होंने शास्त्रोंको लिपिबद्ध किये हैं, किन्तु अपनी मान-पूजाके लिये नहीं। इसलिये जहां मतभेदका भी प्रसङ्ग आया तो बहुमतके सिद्धान्तको मुख्य मानकर दूसरेको भी पाठान्तररूपसे रखलिया, जो आगमोंमें आज भी वाचनान्तरके नामसे उपलब्ध है, और उनकी उत्सूत्र-भीरुताका यह खास प्रमाण है। भगवती सूत्रमें वीर निर्वाणसे १००० वर्षतक

पूर्व-ज्ञान रहनेका प्रमाण मिलता है, देखें-' जम्बूद्दीवे २ भारहे वासे इमीसे उस्सप्पिणीए देवाणुप्पियाण एग वाससहस्स पुव्वगए अणुसज्जिस्सइ '— ( श २०, उ ८ सू ६७८ )

उपरोक्त प्रमाणसे आचार्यश्रीकी पूर्वधारिता सच्ची सिद्ध होती है। पूर्व ज्ञानके ज्ञाता और भवभीरु होनेके कारण आचार्यश्रीके लिये जिनवाणी विरुद्ध लिखनेकी शङ्का नहीं हो सकती आचार्यश्रीकी इस विशेषताको दिखानेवाली कल्पसूत्रकी स्थविरावलीमें एक गाथा मिलती है, जो इस प्रकार है—

" सुत्तत्थरयणभरिए, खमदममद्दवगुणेहिं संपन्ने।
देवड्ढि खमासमणे कासवगुत्ते पणिवयामि " ॥ १४ ॥

उपरोक्त गाथामें आचार्यश्रीके सूत्रअर्थरूप विविध रत्नोंसे पूर्ण और शमदममार्दव गुणोंसे सम्पन्न ऐसे दो विशेषण दिये हैं इससे उनके ज्ञानबल व चारित्रबलका परिचय मिलता है। ज्ञानबलके साथ चारित्र और आत्मार्थिता आचार्यश्रीकी खास विशेषता है।

आचार्यश्रीकी अन्य रचना और शिष्यपरिवार आदिका परिचय नहीं मिलता।

**देवर्द्धिगणीकी गुर्वावली**

देवर्द्धिगणीके गुरु और शाखाका उपलब्ध सामग्रीके अनुसार हम पहले परिचय करा आये हैं, उसके आधारसे देवर्द्धिगणी शाण्डिल्यके शिष्य सिद्ध होते हैं, ऐसी परिस्थितिमें उनकी गुर्वावली श्रीनन्दीसूत्रस्थ स्थविरावली नहीं होकर कल्पसूत्रकी स्थविरावली होनी चाहिये क्योंकि नन्दीसूत्रकी स्थविरावलीमें १४ वें नम्बरपर शाण्डिल्यको लिखकर फिर १७ नाम अन्य आचार्योंके लिखे हैं। देखें नन्दीसूत्रकी स्थविरावली—

नन्दीसूत्रस्थ स्थविरावली

| | |
|---|---|
| १ आर्य श्री सुधर्मा | ११ आर्य श्री बलिस्सह |
| २ " , जम्बू | १२ " " स्वाति |
| ३ " " प्रभव | १३ " " श्यामार्य |
| ४ " " शय्यम्भव | १४ " , शाण्डिल्य |
| ५ " " यशोभद्र | १५ , , समुद्र |
| ६ " सम्भूतविजय | १६ " , मङ्गु |
| ७ " भद्रबाहु | १७ , धर्म |
| ८ " " स्थूलभद्र | १८ " भद्रगुप्त |
| ९ " " महागिरि | १९ " " वज्र |
| १० " , सुहस्ती | २० " " रक्षित |

| | |
|---|---|
| २१ आर्य श्री नन्दिल (आनन्दिल) | २७ आर्य श्री नागार्जुन |
| २२ „ „ नागहस्ती | २८ „ „ श्रीगोविन्द |
| २३ „ „ रेवतीनक्षत्र | २९ „ „ भूतदिन्न |
| २४ „ „ ब्रह्मद्वीपकसिंह | ३० „ „ लौहित्य |
| २५ „ „ स्कन्दिलाचार्य | ३१ „ „ दूष्यगणी |
| २६ „ „ हिमवन्त | ३२ „ „ देवर्द्धिगणी |

अगर यह स्थविरावली देवर्द्धिगणीकी गुर्वावली होती तो शाण्डिल्यके बाद देवर्द्धिगणीका नाम होता, किन्तु यहां वैसा नहीं है। कल्पसूत्रकी स्थविरावलीमें शाण्डिल्यका नाम अन्तिम लिखकर फिर देवर्द्धिगणीका नाम लिखा है, इसलिये इसको देवर्द्धिकी गुर्वावली मानना सङ्गत दिखता है, वह इसप्रकार है—

कल्पसूत्रीय स्थविरावली

| | |
|---|---|
| ५ आर्य यशोभद्र | २० आर्य नक्षत्र |
| ६ „ सम्भूतिविजय | २१ „ रक्ष |
| ७ „ स्थूलभद्र | २२ „ नाग |
| ८ „ सुहस्ती | २३ „ जेहिल |
| ९ „ सुस्थितसुप्रतिबुद्ध | २४ „ विष्णु |
| १० „ इन्द्रदिन्न | २५ „ कालक |
| ११ „ दिन्न | २६ „ सम्पलितभद्र |
| १२ „ सिंहगिरि | २७ „ वृद्ध |
| १३ „ वज्र | २८ „ संघपालित |
| १४ „ श्रीरथ | २९ „ श्रीहस्ती |
| १५ „ पुष्यगिरि | ३० „ धर्म |
| १६ „ फल्गुमित्र | ३१ „ सिंह |
| १७ „ धनगिरि | ३२ „ धर्म |
| १८ „ शिवभूति | ३३ „ शाण्डिल्य |
| १९ „ भद्र | ३४ „ देवर्द्धिगणी |

श्रीनन्दीसूत्र और श्री देवर्द्धिगणीके विषयमें संक्षिप्त परिचय देकर हम प्रस्तुत सूत्रकी विशेषतापर विचार करते हैं।

**नन्दीसूत्रकी विशेषता**

स्थानाङ्ग, समवायाङ्ग, भगवती व रायपसेणिय आदि अङ्ग और उपाङ्ग शास्त्रोंमें प्रसङ्गोपात्त ज्ञानका वर्णन मिलता है किन्तु इसप्रकार विशद रीतिसे पांच ज्ञानोंका एकत्र वर्णन नन्दीसूत्रमेंही उपलब्ध होता है, श्रुतनिश्रित मतिज्ञानके अवग्रह आदि भेदोंको प्रतिबोधक व मल्लकके उदाहरणसे समझाना और चार बुद्धिओंका उदाहरणके साथ परिचय देना यह नन्दीसूत्रकी विशेषता है। पूर्व-

वर्णित विषयका गाथाओंके द्वारा संक्षेपमें उपसंहार कर दिखाना यह इस सूत्रकी दूसरी विशेषता है।

**नन्दीसूत्रपर टीकाएँ**

नन्दीसूत्रपर प्राकृत, संस्कृत हिन्दी, गुजराती ऐसी चार भाषाओंमें टीकाएँ उपलब्ध हैं। इनमें प्रथम टीका जो चूर्णि कहाती है, वह जिनदासगणि महत्तरकृत प्राकृत भाषामें है, दूसरी टीका श्रीहरिभद्रसूरिकृत संस्कृतभाषामें है, यह टीका बहुत अच्छी है, प्राय चूर्णिके आदर्शपर निर्माण की गई मालूम होती है, तीसरी श्रीमलयगिरि टीका है इसमें श्रीमलयगिरि आचार्यकृत विस्तृत विवेचन है, चौथी गुजराती बालावबोध नामकी टीका रा धनपतिसिंह बहादुरकी तरफसे प्रकाशित है, पांचमी पूज्यश्री अमोलक ऋषिजीकृत हिन्दी अनुवाद है। सभी मूलके साथ मुद्रित हैं। देखें–नन्दीसूत्रके मुद्रित संस्करणोंका परिचय जो इसी प्रतिमें अन्यत्र प्रकाशित है।

**शास्त्रान्तरके साथ नन्दीसूत्रका भेद**

जब हम नन्दीसूत्रके विषयको अन्य शास्त्रोंमें देखते हैं तब उनमें कहीं कहीं भेद भी मिलता है जिसमें कुछ भेद तो विशेषता दर्शक है, और कुछ मतभेदसूचक भी। यहां हम उनका संक्षेपमें दिग्दर्शन कराते हैं—

१ अवधिज्ञानके विषय सस्थान आभ्यन्तर और बाह्य तथा देशावधि सर्वावधि आदि विचार प्रज्ञापनाके ३३ वें पदमें मिलते हैं।

२ मतिसम्पदाके नामसे दशाश्रुतस्कन्धके चतुर्थ अध्ययनमें अवग्रह, ईहा अवाय और धारणाके-क्षिप्र ग्रहण करना १, एकसाथ बहुत ग्रहण करना २, अनेक प्रकारसे और निश्चल रूपसे ग्रहण करना ३–४, बिना किसीके सहारे तथा सन्देहरहित ग्रहण करना ५–६ ये छः प्रकार हैं, प्रतिपक्षके ६ प्रकार मिलानेसे अवग्रह आदिके १२–१२ भेद होते हैं। ये दोनों भेद विशेषता दर्शक हैं।

३ पांच ज्ञानमें प्रथमके ३ ज्ञान मिथ्यादृष्टिके लिये मिथ्याज्ञान कहाते हैं। नन्दीसूत्रमें मति-अज्ञान और श्रुत-अज्ञानका उल्लेख मिलता है किन्तु भगवती आदि शास्त्रोंमें मिथ्यादृष्टिके अवधिज्ञानको भी विभङ्गज्ञान कहा है ( श. ८ उ० २ )

४ मतिज्ञानका विषय—नन्दीसूत्रमें मतिज्ञानका विषय दिखाते हुए कहा है कि मतिज्ञानी सामान्य रूपसे सब द्रव्योंको जानता है किन्तु देखता नहीं। परन्तु भगवती सूत्रके श० ८ उ० २ और सू० ३०१ म कहा है कि "मति-ज्ञानी सामान्य रूपसे सब द्रव्योंको जानता और देखता है"। उपर्युक्त दोनों उल्लेखोंमें महान् भेद दिखता है, भगवती सूत्रमें टीकाकारने इसको बाधक

न्तर माना है, उनका वह उल्लेख इस प्रकार है—" इदं च सूत्रं नन्द्यामिहैव वाचनान्तरे 'न पासइ' इति पाठान्तरेणाधीतम् ", दोनों वाचनाओंका टीकाकारने इस प्रकार समन्वय किया है। 'आदेश' पदका 'श्रुत' अर्थ करके श्रुतज्ञानसे उपलब्ध सब द्रव्योंको मतिज्ञानी जानता है, यह भगवती सूत्रका आशय है। नन्दीसूत्रमें 'न पासइ' कहनेका आशय इस प्रकार है—

आदेशका मतलब है प्रकार, वह सामान्य और विशेष ऐसे दो प्रकारका है, उनमें द्रव्यजाति इस सामान्य प्रकारसे धर्मास्तिकायादि द्रव्योंको मतिज्ञानी जानता है और धर्मास्तिकाय, धर्मास्तिकायका देश इस विशेष रूपसे भी जानता है, किन्तु धर्मास्तिकाय आदि सब द्रव्योंको नहीं देखता केवल योग्य देशमें स्थित शब्दरूप आदिको देखता है, देखें-वह टीकाका अंश—" आदेशः-प्रकारः, स च सामान्यतो विशेषतश्च, तत्र द्रव्यजातिसामान्यादेशेन सर्वद्रव्याणि धर्मास्तिकायादीनि जानाति, विशेषतोऽपि यथा धर्मास्तिकायो धर्मास्तिकायस्य देश इत्यादि न पश्यति सर्वान् धर्मास्तिकायादीन्, शब्दादींस्तु योग्यदेशावस्ि न पश्यत्यपीति "।

श्रुतज्ञान-द्वादशाङ्गीका परिचय ायाङ्ग सूत्रमें नन्दीसूत्रसे कुछ ि मिलता है। परिशिष्टमें समवायाङ्गका पाठ दिया है, जिसको पढकर पाठक सहजमें ि अंशको समझ सकते हैं। उसमें बहुतसा अंश विशिष्टतासूचक है, किन्तु आठवें, नवमें और दशमें अङ्गके परिचयमें जो भेद है वह विशेष विचारणीय है।

ः ˜ अङ्गके ८ वर्ग और उद्देशनकाल हैं परन्तु समवायाङ्गमें दस अध्ययन, सात वर्ग और १० उद्देशनकाल, समुद्देशनकाल कहे हैं। टी ारने इसका धान ऐसा किया है-१ प्रथमवर्गकी अपेक्षाही दश अध्ययन घटित होते हैं, २ प्रथमवर्गसे इतरकी अपेक्षा ७ वर्ग होते हैं। उद्देशनकालके ˜ ˜ लिखे हैं कि-' नास्याभिप्रायमवगच्छामः ' अर्थात् इसका अभिप्राय हम नहीं समझते, सम्भव है यह वाचनान्तरकी दृष्टिसे लिखा हो।

नवम अङ्गके तीन वर्ग और तीन उद्देशनकाल हैं, किन्तु याङ्गमें दश अध्ययन, तीन वर्ग और उद्देशनकाल व समुद्देशनकाल १० लिखे हैं टीकाकार श्रीअभयदेवसूरि इसके विवे ˜ लिखते हैं कि-' व ˜ युगपदेवोद्दिश्यते, इत्यतस्त्रय एव उद्देशनकाला भवन्तीत्ये ˜ च नन्द्याभिधीयन्ते, इह तु दृश्यन्ते दशेत्यत्राभिप्रायो न ज्ञायत इति "– .।

अर्थात्-वर्गका एकसाथही उद्देशन होता है इसलिये तीनही उद्देशनकाल होते हैं, और ऐसाही नन्दीसूत्रमें कहा है। यहां दश उद्देशनकाल दिखते हैं, किन्तु इसमें अभिप्राय क्या ? वह मालुम नहीं होता।

प्रश्नव्याकरणके ४५ उद्देशनकालके लिये भी टीकाकार श्रीअभयदेवसूरि 'वाचनान्तरकी अपेक्षा ' ऐसा उत्तर देते हैं।

उपरोक्त भेदोंके सिवाय भी जो भेद हो उसके लिये वाचनाभेदको कारण समझना चाहिये।

मलयगिरि आचार्यने अपनी टीकामें यही कारण दिखाया है, देखें— ' इह हि स्कन्दिलाचार्य-प्रवृत्तौ दुष्षमानुभावतो दुर्भिक्षप्रवृत्त्या साधूनां पठनगुणनादिकं सर्वमप्यनेशत्। ततो दुर्भिक्षातिक्रमे सुभिक्षप्रवृत्तौ द्वयोः सङ्घयोर्मेलापकोऽभवत्, तद्यथा-एको वलभ्यामेको मथुरायाम्। तत्र च सूत्रार्थ-सङ्घटने परस्परवाचनाभेदो जातः। विस्मृतयोर्हि सूत्रार्थयोः स्मृत्वा सङ्घटने भवत्यवश्यं वाचनाभेदो न काचिदनुपपत्तिः'। समयसुन्दर उपाध्यायने अपने समाचारी शतकमें भी लिखा है—

" तर्हि कथमेतावन्तो विसंवादाः लिखितास्तेन? उच्यते-एकं तु कारणमिदं यथा २ यस्मिन् २ आगमे मृतावशिष्टसाधुभिर्यद् यदुक्तम् तथा २ तस्मिन् २ आगमे श्रीदेवर्द्धिगणिक्षमाश्रमणेनाऽपि पुस्तकारूढीकृतम्, न हि पापभीरवो महान्तः 'इदं सत्यम्' 'इद तु-असत्यमिति' एकान्तेन प्ररूपयन्तीति द्वितीयं तु कारणमिदं यथा वलभ्यां यस्मिन्काले देवार्द्धिगणिक्षमाश्रमणतो वाचना प्रवृत्ता तथा तस्मिन्नेव काले मथुरानगर्यामपि स्कन्दिलाचार्यतोऽपि द्वितीया वाचना प्रवृत्ता तदा तत्कालीनमृतावशिष्टछद्मस्थसाधुमुखविनिर्गताऽऽगमालापकेषु सङ्कलनायां विस्मृतत्वादिदोष एव वाचनाविसंवादकारको जातः "-पृ ८०।

दुर्भिक्षके बाद बचे हुए साधुओंने जिस २ आगममें जैसा कहा वैसा देवर्द्धिगणीने पुस्तकारूढ करलिया क्योंकि पापभीरु आचार्य यह सत्य यह असत्य ऐसा एकान्तसे प्ररूपण नहीं करते। दूसरा वलभी और मथुरामें एक समय दो वाचनायें हुई थी जिसमें मृतावशिष्ट साधुओंके मुखसे निकले हुए आलापकोंकी सङ्कलनामें विस्मृतत्व आदि दोषही वाचनाके विसंवादका कारण हुआ। उपरोक्त उल्लेखसे वाचनाभेद व मतभेदका कारण स्पष्ट हो जाता है, इसलिये शङ्का करनेकी आवश्यकता नहीं रहती।

**प्रस्तुत संस्करण और सूचना**

इसका परिचय ' प्रबन्धकके दो शब्दके ' अन्तमें प जीने कराया है, अतः उसके पुनरावर्तन करनेकी यहां आवश्यकता नहीं रहती। केवल यह मालुम कर देना आवश्यक है कि प्रस्तुत सूत्रका अनुवाद मलयगिरि और हारिभद्रीय वृत्तिके आधारसे किया है। अत स्थविरावलीके भी अनुवादमें गुरुशिष्यका सम्बन्ध उसके अनुसारही लिखा गया है। २१-२२ आदि गाथाओंका क्षेपकत्व भी उसी दृष्टिसे लिखा था, किन्तु उपलब्ध सामग्रीसे इनको क्षेपक माननेकी बात भ्रमपूर्ण दिखती है, जिसका प्रस्तावनामें पहले विवेचन कर आये हैं।

पुस्तक-मुद्रणके कार्यमें स्थानान्तरसे ग्रन्थसंग्रह, सम्मत्यर्थ पत्र-प्रेषण,
विज्ञप्ति प्रूफ-संशोधन व सम्मतिप्रदान आदि प्रापञ्चिक कार्य करने या कराने पडते हैं। इस बातको जानते हुए भी मैंने जो आगमसेवाके लिये इस अंशतः सदोष कार्यको अपवादरूपसे किया है उसका उद्देश निम्नप्रकार है—

१ साधुमार्गीय (स्था०) समाजमें विशिष्टतर साहित्यका निर्माण हो।

२ मूल आगमोंके अन्वेषणपूर्ण, शुद्ध संस्करणकी पूर्ति हो और समाजको अन्य विद्वान् मुनिवरभी इस दिशामें आगे लावें।

३ सूत्रार्थका शुद्ध पढकर जनता ज्ञानातिचारसे बचे।

तीनोंमेंसे यदि एक भी उद्देश सिद्ध हुवा तो मैं अपने दोषोंका प्रायश्चित्त पूर्ण हुआ समझूंगा। प्रस्तुत कार्यमें सर्वथा श्रीउपाध्यायजी म० का उपकार नहीं भूल सकता। आपने समय २ पर पूछे गए प्रश्नोंका समाधान करनेके सिवाय अवकाश कम होते हुए भी हमारे आग्रहसे नन्दीसूत्रपर भूमिका लिखनेकी कृपा की है, जिससे इस संस्करणकी विशेषता बढ जाती है। यद्यपि प्रस्तुत संस्करणकी सच्ची उपादेयता पाठकोंकी परीक्षाबुद्धि ही कहेंगी, तथापि हमें इतना विश्वास है कि यह संस्करण पूर्वकी अपेक्षा अपनी कुछ विशिष्टता सिद्ध करेगा। इस सबका श्रेय मेरे सहायक मुनिवर व ज्ञानप्रेमी गृहस्थोंको है जिनके सहायसे कि आज मैं इस कार्यको पूर्ण कर सका हूँ।

प्रयत्न और इच्छाके प्रबल होते हुए भी मुद्रणकी शीघ्रता तथा विहार आदि कारणोंसे इसमें कुछ त्रुटियाँ होना सम्भव है। विज्ञ मुनिवर एवं तज्ज्ञोंसे निवेदन है कि वे त्रुटिओंको संशोधन कर हमें भी सूचित करें।

अन्तमें अल्पज्ञता व प्रमादके कारण जो सर्वज्ञवाणीविरुद्ध लिखा गया हो उसके लिये जिनदेवसे क्षमा चाहता हुआ पश्चात्ताप करता हूँ। और नन्दीसूत्रके शुद्धपाठसे क सम्यग्ज्ञानमय बनें इसी आशाके साथ विराम करता हूँ।

ॐ शान्तिः

वीर सं. २४६८
माघ कृ २ रवौ

मुनिहस्तीमल्ल
बोरी जि० पूना

# श्रीनन्दीसूत्रकी विषयानुक्रमणिका



इति समाप्ता ।

# पूज्यश्रीहस्तिमल्लजिन्महाराजाना सन्निधौ सविनय निवेदनम्—

प्रथम तदीय कर्तव्यकथनम्—

मेधामन्थानकेनाऽभिहितजिनगवीगव्यमव्यग्रचेता ।
ग्रन्थेऽमत्रे चिरत्ने विततगुणनिभैरुच्चमैरभ्यमन्थात् ॥
यत्नादुन्नीतवान् सत्सुमतिसमुदये हारि हैयङ्गवीन ।
पूज्य' श्रीहस्तिमल्लो मुनिरुपहरते नन्दिसूत्रं नवीनम् ॥ १ ॥

तदनु तद्गुणवर्णने मौनोपक्रम—

दीपे देदीप्यमाने तिरयति तिमिरे द्योतिते द्योतक चेद् ।
कोऽपि ब्रूयात्तदीय गुणमुपहसित. स्यात्सभेयैः स नूनम् ॥
पूज्ये श्रीहस्तिमल्ले मुनिगुणमहिते कीर्तिवित्तेऽभिधेये ।
मौनं स्थातुं ममास्ति प्रवचनमनसं मा निरुक्तो विमर्श' ॥२ ॥

अथापि भवान्—

चिरञ्जीवतु जीवातुभूतस्तीर्थानि संनयन् ।
धूर्त्तिं परिहरन् यत्नादुपक्रोशमलीमसाम् ॥ ३ ॥
हस्तं प्रशस्तं जिनशासनस्यो,—भतो सदा सङ्घमयप्रयश्च ।
दयोदयं दीनजने बिभर्तु निजाऽन्यतन्त्राऽपरतन्त्रभावम् ॥ ४ ॥

—चिरानुचरस्य कस्यचित—

卐 ॐमर्हं वन्दे 卐

# श्रीमन्नन्दीसूत्रम्



## अथ देवर्द्धिगणिविरचिताऽर्हदाद्यावलिका—

### मङ्गलार्थ अर्हत्स्तुति

मूल—जयइ जगजीवजोणी,–वियाणओ जगगुरू जगाणंदो ।
जगणाहो जगबंधू, जयइ जगप्पियामहो भयवं ॥ १ ॥

छाया–जयति जगज्जीव–योनि–विज्ञायको जगद्गुरुर्जगदानन्दः ।
जग थो जगद्बन्धुर्जयति जगत्पि हो भगवान् ॥ १ ॥

शब्दार्थ—( जयइ ) जयवन्त हैं, ( जग ) पञ्चास्तिकायात्मकलोकवर्ती ( जीवजोणी ) जीवोंकी उत्पत्तिके स्थानको, ( वियाणओ ) जाननेवाले, ( जगगुरू ) जगद्गुरु, ( जगाणंदो ) जगतको आनन्द देनेवाले, ( जगणाहो ) चराचर जगतके नाथ, ( जगबंधू ) प्राणिमात्रके बन्धु, ( जगप्पियामहो ) जगतके पितामह याने प्राणिओंकी आत्मिक रक्षा करनेसे धर्म जगतका पिता है और आप उस धर्मके भी उत्पादक हैं, अतः जगतके पितामह हैं, ( भयवं ) भगवान्–समग्र ज्ञानादि ऐश्वर्ययुक्त हैं, अत एव ( जयइ ) जयवन्त हैं ॥ १ ॥

### श्रीवीरस्तुति

मूल—जयइ सुआणं पभवो, तित्थयराणं अपच्छिमो जयइ ।
जयइ गुरू लोगाणं, जयइ महप्पा महावीरो ॥ २ ॥

छाया–जयति श्रुतानां प्रभवः, तीर्थकराणामपश्चिमो जयति ।
जयति गुरुर्लोकानां, जयति महात्मा महावीरः ॥ २ ॥

शब्दार्थ—( जयइ ) जयवन्त हैं, ( सुआणं ) श्रुतज्ञान याने द्वादशाङ्गरूप वर्तमान शा ( पभवो ) उत्पत्ति कारण, अर्थात् नि करनेवाले, ( तित्थयराणं ) तीर्थङ्करोंमें ( अपच्छि ो ) अपश्चिम याने अवसर्पिणीकालके २४ तीर्थङ्करोंमें अन्तिम, ( गुरू लोगाणं ) [ निरीहभावसे संसारको तत्त्वका उपदेश करनेसे ] लोकके गुरु ( जयइ ) जयवन्त हैं, ( महप्पा ) महात्मा ( महावीरो ) महावीर ( जयइ ) सर्वोत्कृष्ट हैं ॥ २ ॥

मूल—भद्द सव्वजगुज्जोयगस्स, भद्द जिणस्स वीरस्स।
मद्दं सुरासुरनमंसियस्स, भद्द धूयरयस्स ॥ ३ ॥

छाया—भद्र सर्वजगदुद्योतकस्य, भद्र जिनस्य वीरस्य।
भद्र सुरासुरनमस्यितस्य, भद्र धूतरजस ॥ ३ ॥

शब्दार्थ—( सव्व जगुज्जोयगस्स ) सब जगतमें उद्योतकारक, याने चराचर जगतके प्रकाशकका, ( भद्दं ) कल्याण हो, ( जिणस्स ) वीतराग–रागद्वेष रहित ( वीरस्स ) श्री महावीरका, ( भद्दं ) भद्र हो, ( सुरासुर नमंसियस्स ) देवदानवोंसे वंदितका, (धूयरयस्स) कर्मरजको हटानेवालेका (भद्दं) भद्र हो ॥३॥

गुणोंके आधार होनेसे संघकी स्तुति करते हैं—

श्रीसंघस्तुति

मूल—गुण–भवण–गहणसुय–रयण,–भरियदंसण–विसुद्ध–रत्थागा।
संघनगर! भद्दं ते, अखंड–चारित्त–पागारा ॥ ४ ॥

छाया—गुणभवनगहन–श्रुतरत्नभृत–दर्शनविशुद्धरथ्याक!।
संघनगर! भद्र ते, अखण्डचारित्रप्राकार! ॥ ४

शब्दार्थ—( गुणभवणगहण ) जो उत्तर गुणरूप भवनोंसे गहन, ( सुय रयणभरिय ) तथा श्रुतरत्नोंसे भराहुआ, ( दंसणविसुद्धरत्थागा ) व सम्यग् दर्शनरूप निर्मल मार्गवाला याने निर्मल श्रद्धारूप गलीवाला है, ( अखंडचारित्त पागारा ) एवं अखण्ड चारित्ररूप प्राकार याने कोटवाला, ( संघनगर ) हे संघ नगर! ( ते ) तेरा, ( भद्द ) भद्र हो ॥ ४ ॥

मूल—संजमतवतुंबारयस्स, नमो सम्मत्तपारियल्लस्स।
अप्पडिचक्कस्स जओ, होउ सया संघचक्कस्स ॥ ५ ॥

छाया—संयमतपस्तुम्बारकस्य(काय), नमः सम्यक्त्वपारियल्लाय।
अप्रतिचक्रस्य जयो, भवतु सदा संघचक्रस्य ॥ ५ ॥

शब्दार्थ—( संजमतवतुंबारयस्स ) संयम और तपरूपतुंब–नाभि याने चाकके मध्यभाग व आरे–चारों तरफकी लकडियोंसे युक्त, ( सम्मत्तपारियल्लस्स ) सम्यक्त्वमय परिकर याने चाकके ऊपरी भागवाले, तथा ( अप्पडिचक्कस्स ) प्रतिचक्ररहित अर्थात् जिसके विरोधी पक्ष नहीं है ऐसे ( संघचक्कस्स ) संघचक्रको ( नमो ) नमस्कार हो, और ( सया ) सदा ( जओ ) उसकी जय ( होउ ) हो ॥ ५ ॥

---

१ विसुद्ध–इति हस्तलिखिते पाठः। २ प्राकृतत्वाच्चतुर्थ्यर्थे षष्ठी। ३ पारियल्ल–इति देशी शब्दः परिकर–इत्यर्थे।

अब संघको रथकी उपमासे कहते हैं—

मूल—भद्दं सीलपडागूसियस्स, तवनियमतुरयजुत्तस्स।
संघरहस्स भगवओ, सज्झायसुनंदिघोसस्स ॥ ६ ॥

छाया—भद्रं शीलपताकोच्छ्रितस्य,[1] तपोनियमतुरगयुक्तस्य।
संघरथस्य भगवतः, स्वाध्यायसुनन्दिघोषस्य ॥ ६ ॥

शब्दार्थ—(तवनियमतुरयजुत्तस्स) जो संघरथ तपनियम[2]रूप घोड़ोंसे युक्त है, (सीलपडागूसियस्स) जो शीलरूप पताकासे ऊंचा है, (सज्झायसुनंदिघोसस्स) तथा जो संघरथ पंचविधस्वाध्यायरूपनन्दिघोष–माङ्गलिक ध्वनिवाला है, ऐसे (भगवओ) ऐश्वर्ययुक्त, (संघरहस्स) संघरूप रथका (भद्दं) भद्र हो ॥ ६ ॥

कामभोगसे अलिप्त रहनेके कारणसे संघको कमलकी उपमा दी जाती है–

मूल—कम्मरयजलोहविणिग्गयस्स, सुयरयणदीहनालस्स।
पंचमहव्वयथिरकण्णियस्स, गुणकेसरालस्स ॥ ७ ॥

छाया–कर्मरजो–जलौघविनिर्गतस्य, श्रुतरत्नदीर्घनालस्य।
पञ्चमहाव्रतस्थिरकर्णिकस्य, गुणकेसरवतः ॥ ७ ॥

मूल—सावगजणमहुअरिपरिवुडस्स, जिणसूरतेयबुद्धस्स।
संघपउमस्स भद्दं, णगणसहस्सपत्तस्स ॥ ८ ॥

छाया–श्रावकजनमधुकरीपरिवृतस्य, जिनसूर्यतेजोबुद्धस्य।
संघपद्मस्य भद्रं, श्रमणगणसहस्रपत्रस्य ॥ ८ ॥

शब्दार्थ— जैसे पद्म–कमल पानीसे ऊपर उठाहुआ, लम्बी नाल और स्थिर कर्णिकावाला होता है, तथा सुगन्धित पीत परागके कारण भ्रमर-समूहसे सेवित रहता है, सूर्यकिरणसे विकसित होता व हजारपत्रवालाभी होता है वैसे—(कम्मरयजलोहविणिग्गयस्स) जो संघ कर्मरूपरज व जलप्रवाहसे बाहर निकला हुआ है अर्थात् निर्लेप है, तथा (सुयरयणदीहनालस्स) श्रुत–शास्त्ररत्नमय दीर्घ–लम्बी नाल–डंटवाला व (पंचमहव्वयथिरकण्णियस्स) पांच महाव्रतही जिसकी स्थिर कर्णिकाएँ हैं, (गुणकेसरालस्स) उत्तरगुण–क्षमा आर्जव आदि जिसके पराग– र हैं तथा (सावगजण–

१ प्राकृतत्वात् निष्ठान्तोच्छ्रितपदस्य परनिपात।

२ कुछ समयके लिये इच्छाओंको रोकना तप है और आजीवन इच्छानिरोध करना नियम है ॥

महुअरि-परिवुडस्स ) श्रावकजनरूप भ्रमरोंसे सेवित या घिराहुआ व-( जिणसूर तेय बुद्धस्स ) भावसूर्य-तीर्थङ्करके केवलज्ञानरूप तेजसे प्रबोध पाए हुए अर्थात् विकाश पाए हुए, और ( समणगण सहस्सपत्तस्स ) श्रमण-साधु समूहरूप हजारपत्र-पांखडीवाले उस ( संघपउमस्स ) संघपद्मका ( भद्द ) भद्र हो ॥ ७-८ ॥

फिर सौम्यगुणसे चन्द्रके रूपकद्वारा संघकी स्तुति करते हैं—

मूल—तवसंजममयलंछण, अकिरियराहुमुहदुद्धरिस निच्चं ।
जय संघचंद निम्मल,–सम्मत्तविसुद्धजोण्हागा ॥ ९ ॥

छाया–तपःसंयममृगलाञ्छन !, अक्रियराहुमुखदुर्धृष्य ! नित्यम् ।
जय संघचन्द्र ! निर्मल,–सम्यक्त्वविशुद्धज्योत्स्नाक ! ॥ ९ ॥

शब्दार्थ—( तव संजम मय लंछण ) हे तपःप्रधान संयमरूप मृग लाञ्छनवाले ! ( अकिरिअराहुमुह-दुद्धरिस ) नास्तिक वादरूप राहुके मुखसे दुर्द्धर्ष नहीं धरने योग्य, तथा ( निम्मल सम्मत्त विसुद्धजोण्हागा ) निर्दोष सम्यक्त्वरूप विशुद्ध चांदनीवाले ( संघचंद ) हे संघचन्द्र ! आप ( निच्च ) सदा ( जय ) जयवन्त हों ॥ ९ ॥

प्रकाशमय होनेसे फिर संघको सूर्यकी उपमा देते हैं—

मूल—परतित्थियगहपहनासगस्स, तवतेयदित्तलेसस्स ।
नाणुज्जोयस्स जए, भद्दं दमसंघसूरस्स ॥ १० ॥

छाया–परतीर्थिकग्रहप्रभानाशकस्य, तपस्तेजोदीप्तलेश्यस्य ।
ज्ञानोद्योतस्य जगति, भद्रं दमसंघसूरस्य ॥ १० ॥

शब्दार्थ—( परतित्थिय गहपहनासगस्स ) परतीर्थिकरूप ग्रहोंकी प्रभाको नष्ट-मन्द करनेवाले ( तवतेयदित्तलेसस्स ) तपस्तेजरूप चमकती कान्तिवाले तथा ( नाणुज्जोयस्स ) ज्ञानरूप प्रकाशवाले, ऐसे ( दमसंघसूरस्स ) उपशम प्रधान संघसूर्यका ( जए ) जगतमें ( भद्द ) भद्र हो ॥ १० ॥

गम्भीरतारूप गुणसे अब संघको समुद्रकी उपमा देते हैं—

मूल—भद्दं धिइवेलापरिगयस्स, सज्झायजोगमगरस्स ।
अक्खोहस्स भगवओ, संघसमुद्दस्स रुंदस्स ॥ ११ ॥

छाया–भद्रं धृतिवेलापरिगतस्य, स्वाध्याययोगमकरस्य ।
अक्षोभ्यस्य भगवतः, संघसमुद्रस्य रुन्द्रस्य[१] ॥ ११ ॥

---

(८) १ विस्तीर्णस्य–इत्यर्थः ।

शब्दार्थ—( धिइवेला परिगयस्स ) धैर्य-मूलोत्तर, में उत्साहरूप आत्मपरिणाम ही जिस समुद्रकी वेला याने वृद्धिकी चरमसीमा है, ( सज्झाय जोगमगरस्स ) स्वाध्यायकी प्रवृत्तिरूप मकर-ग्राहवाले, व ( अक्खोहस्स ) उपसर्ग आदिसे क्षुब्ध नहीं होनेवाले ऐसे ( भगवओ ) भगवान् ( रुंदस्य ) परमविशाल ( संघसमुद्दस्स ) श्रीसंघरूप समुद्रका ( भद्दं ) भद्र हो ॥ ११ ॥

अब शाश्वत व अतिशय उच्च होनेके कारण छ गाथाओंसे संघको मेरुकी उपमासे उपमित करते हैं—

मूल—सम्मद्दंसणवरवइर,-दढरूढगाढावगाढपेढ ।
धम्मवररयणमंडिय,-चामीयरमेहलागस्स ॥ १२ ॥
नियमूसियकणय,-सिलायलुज्जलजलंतचित्तकूडस्स ।
नंदणवणमणहरसुरभि,-सीलगंधुद्धुमायस्स ॥ १३ ॥
जीवदया-सुंदर-कंदरुद्दरिय,-मुणिवरमइंदइन्नस्स ।
हेउसयधाउपगलंत,-रयणदित्तोसहिगुहस्स ॥ १४ ॥
संवरवरजलपगलिय,-उज्झरप्पविरायमाणहारस्स ।
सावगजणपउररवंत,-मोरनच्चंतकुहरस्स ॥ १५ ॥
विणयनय-प्पवरमुणिवर,-फुरंतविज्जुज्जलंतसिहरस्स ।
विविहगुणकप्परुक्खग,-फलभरकुसुमाउलवणस्स ॥ १६ ॥
नाणवररयणदिप्पंत,-कंतवेरुलियविमलचूलस्स ।
वंदामि विणयपणओ, संघमहामंदरगिरिस्स ॥ १७ ॥

छाया—सम्यग्दर्शनवरवज्रदृढरूढगाढावगाढपीठस्य ।
धर्मवररत्नमण्डितचामीकरमेखलाकस्य ॥ १२ ॥
नियमकनकशिलातलोच्छ्रितोज्ज्वलज्वलच्चित्रकूटस्य ।
नन्दनवनमनोहरसुरभिशीलगन्धोद्धुमायस्य ॥ १३ ॥
जीवदयासुन्दरकन्दरोद्दृप्तमुनिवरमृगेन्द्राकीर्णस्य ।
हेतुशतधातुप्रगलद्रत्नदीप्तौषधिगुहस्य ॥ १४ ॥
संवरवरजलप्रगलितोज्झरप्रविराजमानहा(धा)रस्य ।
श्रावकजनप्रचुररवन्नृत्यन्मयूरकुहरस्य ॥ १५ ॥

---

१ सम्मद्दसणवइर, इति हस्तलिखिते हारिभद्रीयवृत्तौ च पाठ । २ पूर्णस्य-इति भाव. ।

विनयनयप्रवरमुनिवरस्फुरद्विद्युज्ज्वलाच्छिखरस्य ।
विविधगुणकल्पवृक्षकफलभरकुसुमाकुलवनस्य ॥ १६ ॥

ज्ञानवररत्नदीप्यमानकान्तवैडूर्यविमलचूडस्य ।
वन्दे विनयप्रणत , संघमहामन्दरगिरिम्(रे) ॥ १७ ॥

शब्दार्थ—(सम्मईसण वर वइर दढरूढ गाढावगाढ पेढस्स) जिस संघरूप मेरुकी सम्यग्दर्शनरूप उत्तम वज्रमय दृढ तथा बहुत कालसे रोपी हुई और बहुत गहरी भूपीठ-आधारशिला है (धम्मवर रयण मंडिय चामीयर मेहलागस्स) श्रुत चारित्रधर्मरूप उत्तम रत्नोंसे मण्डित व सुवर्णमय ऐसी जिस संघमेरुकी मेखला है, (नियमूसिय कणय सिलायलुज्जल जलंत चित्तकूडस्स) इन्द्रियनिग्रह आदि नियमरूप सोनेकी शिलाओंके तलपर निर्मल और भास्वर चित्तही संघमेरुके उच्च कूट हैं, (नंदणवण मणहर सुरभिसील गंधुद्धुमायस्स) *तथा सन्तोषरूप नन्दनवनकी मनोहर और सुगन्धियुक्त शीलमय सुवाससे* जो भरा है, अर्थात् सुमेरुकी सुवर्णमयी शिलापर ऊंचे १ उज्ज्वल व चमकने वाले अनेक विचित्र शिखर हैं। इधर संघमेरुकी नियमरूप सुवर्ण शिलापर उदात्तविचार-वर्द्धमान चित्त-ही निर्मल तथा सूत्रार्थकी चिरस्मृतिसे देदीप्यमान शिखर है, मेरु नन्दनवनके सुवाससे पूर्ण है तो संघमेरु सन्तोषरूप मनोहर नन्दनवनकी सदाचरणमय सुगन्धिसे भरा हुआ है, इस प्रकार संघमेरु सुमेरु पर्वतकी तुलना करता है ॥ १२–१३ ॥

(जीवदया सुंदर कंदरुद्दरिय मुणिवर मइंद इन्नस्स) जीवदयारूप सुन्दर कन्दरामें दर्पयुक्त-कर्मशत्रुओंके प्रति व कुमतवालोंके प्रति वादलब्धिसे बलिष्ठ ऐसे मुनिवर ही जहां मृगेन्द्र- सिंह' हैं उनसे पूर्ण, तथा (हेउसयधाउ पगलंत रयण दित्तोसहिगुहस्स) सैकडों हेतुरूप धातु और क्षायोपशमिकभावसे गिरते हुए शुभविचाररूप रत्नोंसे दीप्त व आमर्षौषधी आदि औषधीसे व्याप्त व्याख्यानशालावाला संघमेरु है, और सुमेरु औषधीसे व्याप्त गुहावाला है। [दोनोंकी अच्छी तरह तुलना करनेके लिये पाठक अपनी बुद्धिसे काम लेवें] ॥ १४ ॥

(संवरवर जल पगलिय उज्झरप्पविरायमाण हारस्स) पांच आस्रवोंका निरोधरूप उत्तम संवरही कर्ममल प्रक्षालनके *लिये जिस* संघमेरुका जल है, तथा बहती हुई प्रशम आदि विचारोंकी धारा-प्रवाहही जिसके शोभाय मान हार हैं, (सावगजण पउर रवंत मोर नच्चंत कुहरस्स) और बहुतसी स्तुति बोलनेवाले श्रावकजनरूप मयूरोंसे मानो संघमेरुके कुहर-कन्दरा व्याख्यानशाला-नाचरहे हैं ॥ १५ ॥

तथा--(विणयनय पवर मुणिवर फुरंत विज्जुज्जलंत सिहरस्स) विनयसे नम्र प्रवर मुनिराजही चमकती हुई विद्युल्लता है उन विद्युतरूप मुनिवरोंसे वह संघमेरु देदीप्यमान शिखरवाला है, (विविह गुणकप्परुक्खग फलभर कुसुमाउलवणस्स ) तथा अनेक गुणयुक्त मुनिराजही जहाँ परमानन्दकारी धर्मफलके प्रदानसे कल्पवृक्ष हैं, उन कल्पवृक्षोंके समाधिसुख आदि फलभार व अनेक प्रकारकी अतिशय-विशेषताएँ रूप कुसुमोंसे पूर्ण वनवाला याने साधुसमूहवाला संघमेरु है ॥ १६ ॥

फिर—( नाणवर रयणदिप्पंत कंत वेरुलिय विमलचूलस्स ) उत्तम ज्ञानरूप रत्नोंसे देदीप्यमान कान्त-मनोहर और विमल वैडूर्यमय चूडावाले ऐसे ( संघमहामंदरगिरिस्स ) इस संघरूप[1] सुमेरुगिरिके [ माहात्म्यको ] ( विणयपणओ ) विनयसे विनम्र हुआ मैं ( वंदामि ) वंदन करता हूं ॥ १७ ॥

मूल—गुणरयणुज्जलकडयं, सीलसुगंधितवमंडिउद्देसं ।
सुयबारसंगसिहरं, संघमहामन्दरं वंदे ॥ १८ ॥

छाया-गुणरत्नोज्ज्वलकटकं, शीलसुगन्धितपोमण्डितोद्देशं ।
श्रुतद्वादशाङ्गशिखरं, संघमहामन्दरं वन्दे ॥ १८ ॥

फिर मेरुकी कुछ बची हुई विशेषताओंको लेकर आचार्य संघको वन्दना करते हैं—

शब्दार्थ—(गुणरयणुज्जलकडयं) प्रशस्त गुणरूप उज्वल रत्नमय कटकमध्यभागवाले, (सीलसुगंधि तवमंडिउद्देसं) तथा शीलसे सुवासित व तपसे माण्डित उद्देश-पार्श्वभूमिवाले, ( सुयबारसंगसिहरं ) बारह अङ्गमय श्रुतही जिसके शिखर हैं, उस ( संघमहामंदरं ) संघरूप विशाल सुमेरुको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ १८ ॥

मूल—नगर-रहचक्क-पउमे, चंदे सूरे समुद्द मेरुम्मि ।
जो उवमिज्जइ सययं, तं संघगुणायरं वंदे ॥ १९ ॥

छाया-नगररथचक्रपद्मे, चन्द्रे सूरे समुद्रे मेरौ ।
य उपमीयते सततं, तं संघगुणाकरं वन्दे ॥ १९ ॥

शब्दार्थ—(नगर रह चक्क पउमे-) नगर, रथ, चक्र, पद्म तथा (चंदे सूरे ) चन्द्र व सूर्यके विषयमें और ( समुद्दमेरुम्मि ) समुद्र व मेरुमे ( जो ) जो संघ ( सययं ) सदा ( उवमिज्जइ ) उपमित किया जाता है, ( गुणायरं ) गुणोंके आकर ( तं ) उस संघमेरुको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ १९ ॥

1 संघस्य सुमेरोरुपमा पाठकैर्निपुण योजनीया ।

संघकी स्तुति करके अब आवलीरूपसे तीर्थङ्करोंकी स्तुति करते हैं—

श्रीचोवीसजिनस्तुति

मूल—(वंदे) उसभ अजिय संभव,—मभिनंदण सुमइ सुप्पभ सुपासं।
ससि पुप्फदंत सीयल, सिज्जंस वासुपुज्जं च ॥ २० ॥

छाया—ऋषभमजितं सम्भव,—मभिनन्दनसुमतिसुप्रभसुपार्श्वम्।
शशिपुष्पदन्तशीतल,—श्रेयांस वासुपूज्यञ्च ॥ २० ॥

शब्दार्थ—( उसभ ) ऋषभदेवस्वामीको, ( अजिय ) अजितनाथजीको, (संभवं) सम्भवनाथजीको, (अभिनंदण सुमइ सुप्पभसुपासं) अभिनन्दनजी सुमतिजी सुप्रभ अर्थात् पद्मप्रभजी और सुपार्श्वनाथजीको, ( ससि पुप्फदंत सीयल सिज्जंस ) चन्द्रप्रभजी, पुष्पदन्तजी याने सुविधिजी, शीतलनाथजी श्रेयांसनाथजी (च) और (वासुपुज्ज) वासुपूज्यजीको नमन करता हूं ॥२०॥

मूल—विमलमणंत य धम्मं, संतिं कुंथुं अरं च मल्लिं च।
मुनिसुव्वय नमि नेमिं, पास तह वद्धमाणं च ॥ २१ ॥

छाया—विमलमनन्तं च धर्मं, शान्तिं कुन्थुमरं च मल्लिं च।
मुनिसुव्रतनमिनेमिं, पार्श्वं तथा वर्द्धमानं च ॥ २१ ॥

शब्दार्थ—(विमलं) विमलनाथजी (अणंतं) अनन्तनाथजी, ( य ) और (धम्मं) धर्मनाथजी, ( संतिं ) शान्तिनाथजी, ( कुंथुं ) कुन्थुनाथजी ( च ) और (अरं) अरनाथजी ( मल्लिं ) मल्लिनाथजी ( च ) और ( मुणिसुव्वयनमि नेमिं ) मुनिसुव्रतनाथजी, नमिनाथजी व नेमिनाथजीको ( तह ) तथा ( पास ) पार्श्वनाथजी ( च ) और (वद्धमाण) वर्द्धमान-महावीर स्वामीजीको वंदन करता हूं ॥ २१ ॥

अब गणधरावलीको कहते हैं—

मूल—पढमित्थ इंदभूई, बीए पुण होइ अग्गिभूइत्ति।
तइए य वाउभूई, तओ वियत्ते सुहम्मे य ॥ २२ ॥

छाया—प्रथमोऽत्र इन्द्रभूतिर्द्वितीयः पुनर्भवत्यग्निभूतिरिति।
तृतीयश्च वायुभूतिस्ततो व्यक्तः सुधर्मा च ॥ २२ ॥

शब्दार्थ—( पढमित्थ ) यहाँ महावीरके शासनमें पहले गणधर ( इंदभूई ) इन्द्रभूति-गौतमस्वामी, ( पुण ) फिर ( बीए ) दूसरे ( अग्गिभूइत्ति ) अग्निभूति नामवाले ( होइ ) हैं, ( य ) और ( तइए ) तीसरे ( वाउभूई ) वायुभूति,

( तओ ) बाद [ चौथे ] ( वियत्ते ) व्यक्तस्वामी, और [ पांचवें ] ( सुहम्मे ) सुधर्मस्वामी हैं ॥ २२ ॥

मूल—मंडिअ मोरियपुत्ते, अकंपिए चेव अयलभाया य।
मेयज्जे य पहासे, गणहरा हुंति वीरस्स ॥ २३ ॥

छाया—मण्डितमौर्यपुत्रा,—वकम्पितश्चैवाचलभ्राता च।
मेतार्यश्च प्रभासो, गणधराः सन्ति वीरस्य ॥ २३ ॥

शब्दार्थ—( मंडियमोरियपुत्ते- ) मण्डित व मौर्यपुत्र ( चेव ) और ऐसेही ( अकंपिए ) अकम्पित ( चेव ) और ( अयलभाया ) अचलभ्राता, ( मेयज्जे ) मेतार्यस्वामी ( य ) और ( पहासे ) प्रभासस्वामी–येसब– ( वीरस्स ) श्रीमहावीरस्वामीके ( गणहरा ) गणधर ( हुंति ) हैं ॥ २३ ॥

अब श्री जिनशासनकी स्तुति करते हैं—

मूल—निव्वुइ–पह–सासणयं, जयइ सया सव्वभाव-देसणयं।
कुसमयमयनासणयं, जिणिंदवरवीरसासणयं ॥ २४ ॥

छाया—निर्वृतिपथशासनकं, जयति सदा सर्वभावदेशनकम्।
कुसमय–मद–नाशनकं, जिनेन्द्रवरवीरशासनकम् ॥ २४ ॥

शब्दार्थ—( निव्वुइपहसासणयं ) निर्वाण–रत्नत्रयरूप मोक्षमार्गका शासक याने शासन करनेवाला, तथा ( सव्वभाव देसणयं ) संसारवर्ती सब पदार्थोंका सम्यग् वर्णन करनेवाला, एवं ( कुसमयमयनासणयं ) कुदर्शन–मिथ्यामतके मदको नष्ट करनेवाला ऐसा ( जिणिंदवर वीर सासणयं ) जिनेन्द्र-श्रेष्ठ श्रीमहावीरका शासन याने प्रवचन ( सया ) सदा ( जयइ ) जयवन्त हैं-सर्वोत्कृष्ट हैं ॥ २४ ॥

अब स्थविरावली कहते हैं—

मूल—सुहम्मं अग्गिवेसाणं, जंबूनामं च क ।
पभवं कच्चायणं वंदे, वच्छं सिज्जंभवं तहा ॥ २५ ॥

छाया—सुधर्माणमग्निवेश्यायनं, जम्बूनामानं च काश्यपम्।
प्रभवं कात्यायनं वन्दे, वात्स्यं शय्यम्भवं तथा ॥ २५ ॥

शब्दार्थ—श्रीमहावीरके प्रथम पट्टधर ( अग्गिवेसाणं ) अग्निवेश्यायन-गोत्री ( सुहम्मं ) श्रीसुधर्मास्वामीको ( च ) और ( कासवं ) काश्यपगोत्री ( जंबूनामं ) जंबूनामक द्वितीय पट्टधर आचार्यको, ( तहा ) तथा ( कच्चायणं )

कात्यायनगोत्री ( पभव ) प्रभवस्वामीको व ( वच्छ ) वत्सगोत्री ( सिज्जभव ) चतुर्थ आचार्य श्री शय्यमवस्वामीको ( वदे ) वन्दन करता हू ॥ २५ ॥

मूल—जसभद्द तुगिय वदे, सभूय चेव माढर ।
भद्दबाहु च पाइन्न, थूलभद्द च गोयम ॥ २६ ॥

छाया–यशोभद्र तुङ्गिक वन्दे, सम्भूत चैव माढरम् ।
भद्रबाहु च प्राचीन, स्थूलभद्र च गौतमम् ॥ २६ ॥

शब्दार्थ—शय्यम्भव स्वामीके शिष्य ( तुगिय ) तुंगिकगोत्री–[ व्याघ्राप त्यगोत्री ] ( जसभद्द ) श्री यशोभद्रको ( चेव ) और इसी प्रकार यशोभद्रके शिष्य ( माढर ) माठरगोत्री ( सभूय ) सभूतविजयको, ( च ) और ( पाइन्न ) प्राचीनगोत्री ( भद्दबाहु ) भद्रबाहुको ( वंदे ) वन्दन करता हू, ( च ) और सम्भूतविजयके शिष्य ( गोयम ) गौतमगोत्री ( थूलभद्द ) स्थूलभद्र आचार्य को भी नमस्कार करता हू ॥ २६ ॥

मूल—एलावच्चसगोत्त, वदामि महागिरिं सुहत्थि च ।
तत्तो कोसियगोत्त, बहुलस्स सरिव्वय वन्दे ॥ २७ ॥

छाया–एलापत्यसगोत्रं, वन्दे महागिरिं सुहस्तिनञ्च ।
तत कौशिकगोत्र, बहुलस्य सद्दगूवयस वन्दे ॥ २७ ॥

शब्दार्थ—( एलावच्चसगोत्त ) स्थूलभद्रके शिष्य एलापत्य–गोत्रवाले ( महागिरिं ) महागिरिको ( च ) और ( सुहत्थि– ) सुहस्ती आचार्य वशिष्ठ गोत्रीको ( वंदे ) वदन करता हू, [ यहाँ सुहस्तीसे सुस्थित–सुप्रतिवद्ध आदि क्रमसे एक आचार्यावली चलती है । इस विषयको दशाश्रुतस्कन्धके पलवित अध्ययन अर्थात् कल्पसूत्रसे जानना चाहिए । प्रस्तुत अध्ययनकी सकलना करनेवाले श्री देववाचकका उसमें सम्बन्ध नहीं होनेसे यहाँ महागिर्यावलिका काही उल्लेख किया गया है, महागिरि और सुहस्ती ये दोनों स्थूलभद्रके शिष्य हैं ] ( तत्तो ) सुहस्तीके बाद ( कोसियगोत्त ) कौशिकगोत्री, ( बहुलस्स ) बहुल मुनिके ( सरिव्वय ) समानवयवाले बलिस्सहको ( वंदे ) वन्दन करता हूं । अर्थात् महागिरि आचार्यके बहुल और बलिस्सह ये दो प्रधान शिष्य थे । ये दोनों यमल–एकसाथ पैदा होनेवाले सोदर भ्राता होनेसे सगोत्री थे, प्रव चनकी प्रधानतासे युगप्रधान श्री बलिस्सह आचार्यको नमस्कार किया जाता है ॥ २७ ॥

मूल—हारियगुत्तं साइं च, वदिमो हारिय च सामज्जं ।
वदे कोसियगोत्त, सडिल्ल अज्जजीयधर ॥ २८ ॥

छाया—हारीतगोत्रं स्वातिं च, वन्दे हारीतं च श्यामार्यम्।
वन्दे कौशिकगोत्रं, शाण्डिल्यमार्यजीतधरम्॥ २८॥

शब्दार्थ—फिर बलिस्सहके शिष्य-(हारीयगोत्तं) हारीतगोत्री (साइं) श्रीस्वाति आचार्यको (च) और स्वातिआचार्यके शिष्य (हारियं) हारीत-गोत्री (सामज्जं) श्यामार्यको (वंदिमो) नमन करते हैं, तथा श्यामार्यके शिष्य (कोसियगोत्तं) कौशिकगोत्री (सांडिल्लं) शाण्डिल्य आचार्यको तथा (अज्जजीयधरं) आर्यजीतधर नामके आचार्यको (वंदे) वंदन करता हूं; [वृत्तिकारने 'आर्य जीतधर' इन दो पदोंको शाण्डिल्यका विशेषण माना है, विशेषणका अर्थ इस प्रकार किया है—आर्य—पापोंसे दूर रहनेवाले, जीतधर-मर्यादादर्शक सूत्रोंको धारण करनेवाले, ऐसे शाण्डिल्यको वन्दन करता हूं, ऐसा मुख्य अर्थ किया और गौण अर्थसे मतान्तरमें आर्यजीतधर नामक दूसरे आचार्यको माना है]॥ २८॥

मूल—तिसमुद्द—खायकित्तिं, दीवसमुद्देसु गहिय-पेयालं।
वंदे अज्जसमुद्दं, अक्खुभिय—समुद्द-गंभीरं॥ २९॥

छाया—त्रिसमुद्रख्यातकीर्तिं, द्वीपसमुद्रेषु गृहीतपेयाल[1]म्।
वन्दे-आर्यसमुद्रम्, अक्षुभितसमुद्रगम्भीरम्॥ २९॥

शब्दार्थ—शाण्डिल्यके शिष्य-(तिसमुद्दखायकित्ति) तीन समुद्र अर्थात् पूर्व, दाक्षिण, पश्चिम इन तीनों दिशाओंमें स्थित एकही लवणसमुद्रके तीन विभागकी अपेक्षासे इन तीन समुद्रपर्यन्त प्रख्यात कीर्तिवाले और (दीव समुद्देसु गहिय पेयालं) विविध द्वीप—समुद्रोंमें प्रमाणको प्राप्त करनेवाले, अर्थात् द्वीपसागर प्रज्ञप्तिके विद्वान् तथा (अक्खुभिय समुद्द गंभीरं) क्षोभरहित-स्थिर समुद्रकी तरह गम्भीर, ऐसे (अज्जसमुद्दं) आर्यसमुद्र नामक आचार्यको (वंदे) मैं वन्दन करता हूं॥ २९॥

मूल—भणगं करगं झरगं, पभावगं णाणदंसणगुणाणं।
वंदामि अज्जमंगुं, सुयसागरपारगं धीरं॥ ३०॥

छाया—भाणकं कारकं ध्यातारं, प्रभावकं ज्ञानदर्शनगुणानाम्।
वन्दे—आर्यमंगुं, श्रु ागरपारगं धीरम्॥ ३०॥

शब्दार्थ—(भणगं) कालिक आदि सूत्रोंको सदा पढनेवाले, (करगं) सूत्रोक्त क्रियाकलापको करनेवाले तथा (झरगं) धर्मध्यान ध्यानेवाले, अतएव (णाणदंसण गुणाणं पभावगं) ज्ञान, दर्शन व चारित्र इन तीनोंके गुणोंको

१ पेयालमिति देशीशब्दः प्रमाणमित्यर्थः।

छिपानेवाले तथा (सुयसागरपारग) श्रुतरूप समुद्रके पारगामी य (धीर) धीर [ एवंगुणविशिष्ट ] आर्यसमुद्र आचार्यके शिष्य (अज्जमगु) श्री आर्य मंगु आचार्यको (वंदामि) वन्दन करता हूं ॥ ३० ॥

मूल—*वंदामि अज्जधम्मं, तत्तो वंदे य भद्दगुत्तं च ।
तत्तो य अज्जवइरं, तव नियम-गुणेहिं वइरसमं ॥ ३१ ॥

छाया—वन्दे—आर्यधर्मं, ततो वन्दे च भद्रगुप्तं च ।
ततश्चार्यवज्रं, तपोनियमगुणैर्वज्रसमम् ॥ ३१ ॥

शब्दार्थ—फिर—(अज्जधम्मं) श्री आर्यधर्माचार्यको (य) और (तत्तो) उसके बाद (भद्दगुत्तं) भद्रगुप्ताचार्यको (वंदामि) वन्दन करता हूं, (च) और (तत्तो) तदनन्तर (तव नियम गुणेहिं) तप नियम आदि गुणोंसे (वइर सम) वज्रके समान बलशाली ऐसे (अज्जवइरं) आर्यवज्रस्वामीको (वंदे) वन्दन करता हूं ॥ ३१ ॥

मूल—*वंदामि अज्जरक्खिय,—खवणे[1] रक्खिय-चारित्तसव्वस्से ।
रयणकरंडगभूओ, अणुओगो रक्खिओ जेहिं ॥ ३२ ॥

छाया—वन्दे आर्यरक्षितक्षपणान्, रक्षितचारित्रसर्वस्वान् ।
रत्नकरण्डकभूतो,—ऽनुयोगो रक्षितो यै ॥ ३२ ॥

शब्दार्थ—(अज्जरक्खियखवणे) श्रीआर्यरक्षित तपस्विराजको (वंदामि) वन्दन करता हूं, जिन्होंने (रक्खिय चारित्तसव्वस्से) उस समयके सभी मुनिओंके व अपने चारित्रसर्वस्व-संयमजीवनकी रक्षा की, तथा (जेहिं) जिन्होंने (रयणकरंडगभूओ) विचाररूपरत्नोंके करण्डक-पेटीके समान (अणुओगो) अनुयोगकी (रक्खिओ) रक्षा की थी ॥ ३२ ॥

तीसवीं गाथासे सम्बन्धित आर्यमंगुके शिष्य—

मूल—नाणम्मि दंसणम्मि य, तव-विणए णिच्चकालमुज्जुत्तं ।
अज्जं नंदिलखवणं, सिरसा वंदे पसन्नमणं ॥ ३३ ॥

छाया—ज्ञाने दर्शने च तपो—विनये नित्यकालमुद्युक्तम् ।
आर्यं नन्दिलक्षपणं, शिरसा वन्दे प्रसन्नमनसम् ॥ ३३ ॥

आर्यमंगुके शिष्य—

शब्दार्थ—(नाणंमि) ज्ञानमें, (दंसणंमि) दर्शन-सम्यक्त्वमें (य)

---

© १ भई इति पाठान्तरम् आ० दी० । २ खमणे इति पाठान्तरम् । *३१ ३२ गाथाद्वयं पदानुक्रमाभावेऽपि तत्समययुगप्रधानसूरीणां ज्ञापकम् क्षेपकत्वान्नूतो नौक्तम् ।

और ( तव विणए ) तपस्यामें व विनयमें ( निच्चकालं ) सर्वदा ( उज्जुत्तं ) तत्पर-प्रमादरहित, तथा ( पसन्नमणं ) रागद्वेषसे रहित होनेके कारण प्रसन्न-चित्त ऐसे ( अज्जं-नंदिलखवणं ) आर्य नन्दिलक्षपणको ( सिरसा ) मस्तकसे ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ३३ ॥

श्रीआर्य नन्दिलक्षपणके शिष्य—

मूल—वड्ढउ वायगवंसो, जसवंसो अज्जनागहत्थीणं ।
वागरणकरणभंगिय,-कम्मप्पयडीपहाणाणं ॥ ३४ ॥

छाया—वर्द्धतां वाचकवंशो, यशोवंश आर्यनागहस्तिनाम् ।
व्याकरणकरणभाङ्गिक-कर्मप्रकृतिप्रधानानाम् ॥ ३४ ॥

शब्दार्थ—( वागरण ) व्याकरण-संस्कृत शब्दानुशासन अथवा प्रश्न-व्याकरण, ( करण ) पिण्डविशुद्धि आदि, ( भंगिय ) भांगाओंकी विशेषता-वाले, ( कम्मप्पयडी ) कर्मप्रकृति-श्रुतकी रचनासे या इनकी विशिष्टप्ररूपणा करनेमें ( पहाणाणं ) प्रधान ऐसे ( अज्जनागहत्थीणं ) आर्यनागहस्ती आचा-र्यका ( वायगवंसो ) वाचकवंश ( जसवंसो ) मूर्तिमान् यशोवंशकी तरह ( वड्ढउ ) वृद्धि पावे-वर्द्धमान हो ॥ ३४ ॥

आर्यनागहस्तीके शिष्य—

मूल—जच्चंजणधाउसमप्पहाणं, मुद्दियकुवलयनिहाणं ।
वड्ढउ वायगवंसो, रेवइनक्खत्तनामाणं ॥ ३५ ॥

छाया—जात्याञ्जनधातुसमप्रभाणां, मृद्वीकाकुवलयनिभानाम् ।
वर्द्धतां वाचकवंशो, रेवतिनक्षत्रनाम्नाम् ॥ ३५ ॥

( जच्चंजणधाउसमप्पहाणं ) जातिसम्पन्न अञ्जनधातुके समान शरीरकी कृष्णप्रभावाले, तथा ( मुद्दिय कुवलयनिहाणं ) पकी हुई दाख व नीलकमलके समान कान्तिवाले, ऐसे ( रेवइ नक्खत्तनामाणं ) रेवतिनक्षत्र नामक आचार्यका ( वायगवंसो ) वाचकवंश ( वड्ढउ ) वर्द्धमान हो ॥ ३५ ॥

रेवतिनक्षत्र आचार्यके शिष्य—

मूल—अयलपुरा णिक्खंते, कालियसुअ-आणुओगिए धीरे ।
बंभद्दीवगसीहे, वायगपयमुत्तमं पत्ते ॥ ३६ ॥

छाया—अचलपुरान्निष्क्रान्तान्, कालिकश्रुताऽनुयोगिकान् धीरान् ।
ब्रह्मद्वीपिकसिंहान्, वाचकपदमुत्तमं प्राप्तान् ॥ ३६ ॥

शब्दार्थ—( अयलपुरा णिक्खंते ) अचलपुरमें दीक्षा लेनेवाले, ( कालि-यसुय आणुओगिए ) कालिकश्रुतके अनुयोगमें नियोगवाले तथा ( धीरे )

धीर ( वायगपयमुत्तमं पत्ते ) तथा उत्तम वाचक पदको प्राप्त करनेवाले ऐसे ( बम्भदीवगसीहे ) ब्रह्मद्वीपकी शाखासे उपलक्षित श्री सिंहाचार्यको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ३६ ॥

श्रीसिंहाचार्यके शिष्य—

मूल—जेसिं इमो अणुओगो, पयरइ अज्जावि अड्ढभरहंमि ।
बहुनयरनिग्गयजसे, ते वंदे खंदिलायरिए ॥ ३७ ॥

छाया—येषामयमनुयोग , प्रचरत्यद्याप्यर्द्धभरते ।
बहुनगरनिर्गतयशस , तान् वन्दे स्कन्दिलाचार्यान् ॥ ३७ ॥

शब्दार्थ—( जेसिं ) जिनका ( इमो ) वर्तमानमें मिलनेवाला यह ( अणुओगो ) अनुयोग ( अज्जावि ) आजभी ( अड्ढभरहम्मि ) आधे भरतक्षेत्र-दक्षिण भरतमें ( पयरइ ) प्रचलित है ( बहु नयर निग्गयजसे ) बहुतसे नगरोंमें विस्तृत यशवाले ( ते ) उन ( खंदिलायरिए ) सिंह वाचकके शिष्य श्री स्कन्दिलाचार्यको ( वंदे ) वन्दन करता हू ॥ ३७ ॥

मूल—तत्तो हिमवतमहत,-विक्कमे धिइपरक्कममणंते ।
सज्झायमणतधरे, हिमवंते वंदिमो सिरसा ॥ ३८ ॥

छाया—ततो हिमवन्महाविक्रमान्, अनन्तधृतिपराक्रमान् ।
अनन्तस्वाध्यायधरान्, हिमवतो वन्दे शिरसा ॥ ३८ ॥

शब्दार्थ—( तत्तो ) स्कन्दिलाचार्यके बाद इनके शिष्य ( हिमवंत महंत विक्कमे ) हिमवान्की तरह बहुक्षेत्रव्यापी विहार करनेवाले ( धिइ परक्कम मणंते ) अपरिमित धैर्यप्रधान पराक्रमवाले तथा ( सज्झायमणतधरे ) अर्थकी दृष्टिसे अनन्तस्वाध्यायको धरनेवाले, ऐसे ( हिमवंते ) श्री हिमवन्नामक आचार्यको ( सिरसा ) मस्तकसे ( वंदिमो ) वन्दन करता हूं ॥ ३८ ॥

मूल—कालियसुय-अणुओगस्स, धारए धारए य पुव्वाण ।
हिमवतखमासमणे, वंदे णागज्जुणायरिए ॥ ३९ ॥

छाया—कालिकश्रुताऽनुयोगस्य, धारकान् धारकांश्च पूर्वाणाम् ।
हिमवत क्षमाश्रमणान्, वन्दे नागार्जुनाचार्यान् ॥ ३९ ॥

शब्दार्थ—फिरभी उन्हींकी स्तुति करते हैं, जैसे-( कालियसुयअणुओगस्स ) कालिकशास्त्रसम्बन्धी अनुयोगके ( धारए ) धारक-धरनेवाले ( य ) और ( पुव्वाणं ) उत्पाद आदि पूर्वोंके ( धारए ) धारण करनेवाले इस प्रकारके गुणोंसे युक्त ऐसे ( हिमवंतखमासमणे ) श्रीहिमवन्तनामक क्षमाश्रम

१ प्राकृतशैल्या-अनन्त शब्दस्य परनिपातो मकारस्त्वलाक्षणिक । टी । २ पूर्वाणाम्-इति जैनागमप्रसिद्धपूर्वशब्दस्य सर्वनामैतस्य कार्य् ।

णको तथा इन्हींके शिष्य ( णागज्जुणायरिए ) नागार्जुनाचार्यको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ३९ ॥

मूल—मिउमद्दवसंपन्ने, आणुपुव्वि[1] वायगत्तणं पत्ते ।
ओहसुयसमायारे, नागज्जुणवायए वंदे ॥ ४० ॥

छाया—मृदुमार्दवसम्पन्नान्, आनुपूर्व्या वाचकत्वं प्राप्तान् ।
ओघश्रुतसमाचारान्(चारकान्), नागार्जुनवाचकान् वन्दे ॥ ४० ॥

शब्दार्थ—( मिउमद्दवसंपन्ने ) मृदु-मनोज्ञ अर्थात् भव्य जीवोंके सन्तोष-कारक ऐसे मार्दव आदि भावोंसे युक्त, और ( आणुपुव्वि ) अवस्था व दीक्षा पर्यायसे ( वायगत्तणं पत्ते ) वाचकपदको पाए हुए, तथा ( ओहसुयसमायारे ) ओघश्रुत अर्थात् उत्सर्ग-विधि-मार्गका समाचरण करनेवाले, ऐसे गुणसे युक्त ( णागज्जुणवायए ) नागार्जुनवाचकको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ४० ॥

श्रीगोविन्द आचार्य और भूतदिन्न आचार्यकी स्तुति—

मूल—गोविंदाणं पि नमो, अणुओगे विउलधारणिंदाणं[2] ।
णिच्चं खंतिदयाणं[3], परूवणे[4] दुल्लभिंदाणं ॥ ४१ ॥
तत्तो य भूयदिन्नं, निच्चं तवसंजमे अनिव्विण्णं ।
पंडियजणसम्माणं[5], वंदामो[6] संजमविहिण्णुं ॥ ४२ ॥

छाया—गोविन्देभ्योऽपि नमः, अनुयोगे विपुलधारणेन्द्रेभ्यः ।
नित्यं क्षान्तिदयानां, प्ररूपणे इन्द्रदुर्लभेभ्यः ॥ ४१ ॥
ततश्च भूतदिन्नं, नित्यं तपःसंयमेऽनिर्विण्णम् ।
पण्डितजन ान्यं, वन्दामहे संयमविधिज्ञम् ॥ ४२ ॥

शब्दार्थ—( अणुओगे विउल धारणिंदाणं ) अनुयोगकी विपुल धारणा-रखनेवालोंमें इन्द्रके समान, (खंतिदयाणं) क्षमा, दया आदि गुणोंकी ( परूवणे ) प्ररूपणामें ( निच्चं ) सदा ( दुल्लभिंदाणं ) जो इन्द्रोंके भी दुर्लभ ऐसे ( गोविंदाणं पि ) श्रीगोविन्द नामक आचार्यको भी ( नमो ) नमस्कार हो ॥ ४१ ॥

( य ) और ( तत्तो ) तदनन्तर ( तवसंजमे ) तपसंयमकी आराधनामें ( निच्चं ) सदा ( अनिव्विण्णं ) निर्वेद-ग्लानिसे रहित ( पंडियजणसम्माणं ) पण्डितजनसे संमाननीय तथा ( संजम विहिण्णुं ) संयमविधिके विशेष जानकार ऐसे ( भूयदिन्नं ) श्रीभूतदिन्न आचार्यको ( वंदामो ) वन्दन करते हैं ॥ ४२ ॥

---

१ 'पुव्वि', 'पुव्वी' इति पाठान्तरम् । २ 'धारिणदाणं' इति रा. ब मुद्रिते पाठ । ३ 'जुयाण' इति पाठान्तरम् । ४ 'दुल्लभिंदाणि', इत्यपि पाठः । प्राकृतत्वादिन्द्रशब्दस्य पर-निपात । ५ सामण्ण—इति पाठ. । ६ वंदामि—इति पाठान्तरम् ।

मूल—वरकणगतवियचंपग,–विमउलवरकमलगब्भसरिवन्ने ।
भवियजणहियदइए, दयागुणविसारए धीरे ॥ ४३ ॥
अड्ढभरहप्पहाणे, बहुविह-सज्झाय-सुमुणियपहाणे ।
अणुओगिअवरवसभे, नाइलकुलवसनंदिकरे ॥ ४४ ॥
भूयहियप्पगब्भे, वंदेऽहं भूयदिन्नमायरिए ।
भवभयवुच्छेयकरे, सीसे नागज्जुणरिसीण ॥ ४५ ॥

छाया—वरतप्तकनकचम्पक,–विमुकुलवरकमलगर्भसदृग्वर्णान् ।
भविकजनहृदयदयितान्, दयागुणविशारदान् धीरान् ॥ ४३ ॥
अर्द्धभरतप्रधानान्, सुविज्ञातबहुविधस्वाध्यायप्रधानान् ।
अनुयोजितवरवृषभान्, नागेन्द्रकुलवंशनन्दिकरान् ॥ ४४ ॥
भूतहितप्रगल्भान्, वन्देऽहं भूतदिन्नाचार्यान् ।
भवभयव्युच्छेदकरान्, शिष्यान् नागार्जुनर्षीणाम् ॥ ४५ ॥

शब्दार्थ—( वर कणग तविय चपग विमउल वर कमल गब्भ सरिवण्णे ) तपाया हुआ उत्तम सुवर्ण या सुनहरी रंगवाला प्रधान चम्पाका फूल, तथा खिलेहुए उत्तम कमलके गर्भ इनके समान पीतवर्णवाले और ( भवियजण हियय दइए ) भव्य जीवोंके चित्तमें प्रेम उत्पन्न करनेवाले याने जो वल्लभ हैं तथा ( दयागुण विसारए ) लोगोंके मनमें दयागुणको उत्पन्न करनेमें परम निपुण, व ( धीरे ) जो धीर हैं ॥ ४३ ॥

( अड्ढभरहप्पहाणे ) उस कालकी अपेक्षासे दक्षिणार्द्धभरतके युगप्रधान और ( बहुविहसज्झाय सुमुणियपहाणे ) आचाराङ्ग आदि बहुविध स्वाध्यायके जो अच्छीतरह जानकार हैं, ( अणुओगियवरवसभे ) अनेकवर वृषभ-श्रेष्ठ साधुओंको स्वाध्याय वैयावृत्य आदि कार्योंमें लगानेवाले, तथा ( नाइल कुलवंस नंदिकरे ) नागेन्द्रकुलनामक वंशको जो प्रसन्न या वर्द्धमान करनेवाले हैं ॥ ४४ ॥

फिर ( भूयहियप्पगब्भे ) प्राणिमात्रके हितमें प्रगल्भ अर्थात् निर्भीकतासे उपदेशपूर्वक जो प्राणिहितको करनेवाले हैं, तथा ( भवभयवुच्छेयकरे ) संसारके भयको नष्ट करनेवाले हैं, [ इस प्रकारके गुणोंसे विशिष्ट ] ऐसे ( नागज्जुणरिसीण ) श्रीनागार्जुनमहर्षिके ( सीसे ) शिष्य ( भूयदिन्नमायरिए ) श्री भूतदिन्न नामके आचार्यको ( अहं ) मैं ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ४५ ॥

मूल—सुमुणिय–निच्चानिच्चं, सुमुणिय–सुत्तत्थधारयं वंदे ।
सब्भावुब्भावणया, तत्थं लोहिच्चणामाणं ॥ ४६ ॥

---

१ विमल इति हस्तलिखिते पाठः । २ भूयहियअप्पगब्भे इति हस्तलिखिते पाठः । 'जगभूयहिय' इति आग नि दीपिकायाम् । ३ निच्चं–इति पाठान्तरम् । ४ वंदिउं लोहिच्चं सब्भावुब्भावणालग–इति हस्तलिखिते पाठः ।

छाया—सुज्ञातनित्याऽनित्यं, सुज्ञातसूत्रार्थधारकं वन्दे ।
सद्भावोद्भावनया, तथ्यं लौहित्यनामानम् ॥ ४६ ॥

शब्दार्थ—( सुमुणिय निच्चानिच्चं ) अच्छीतरह नित्य अनित्यरूपसे वस्तुको जाननेवाले, ( सुमुणिय सुत्तत्थधारयं ) सम्यक् समझे हुए सूत्रार्थ-को धारण करनेवाले ( सब्भावुब्भावणया तत्थं ) और यथावस्थित वर्तमान भावोंके प्रकाशनमें अविसंवादी याने वस्तुतत्त्वोंका सत्य प्रतिपादन करनेवाले ऐसे उन ( लोहिच्चणामाणं ) श्रीभूतदिन्न आचार्यके शिष्य लौहित्यनामक आचार्यको ( वंदे ) वन्दन करता हूं ॥ ४६ ॥

मूल—अत्थमहत्थखाणिं, सुसमणवक्खाणकहणनिव्वाणिं ।
पयईए महुरवाणिं, पयओ पणमामि दूसगणिं ॥ ४७ ॥

छाया—अर्थमहार्थखनिं, सुश्रमणव्याख्यानकथननिर्वृत्तिम् ।
प्रकृत्या मधुरवाणीकं, प्रयतः प्रणमामि दूष्यगणिनम् ॥ ४७ ॥

शब्दार्थ—( अत्थमहत्थखाणिं ) जो अर्थ व महार्थकी खानकी तरह खान याने भाषा विभाषा वार्तिक आदि भेदोंसे अनुयोगविधिमें अत्यन्त कुशल हैं, तथा ( सुसमण वक्खाण कहण निव्वाणिं ) मूलोत्तर गुणसम्पन्न सुसाधु-ओंके लिये अपूर्व शास्त्रार्थका व्याख्यान करने व पूछे हुए विषयोंको कहनेमें जो समाधि अनुभव करनेवाले हैं, उन ( पयईए ) स्वभावसे ( महुरवाणिं ) मधुरभाषी ( दूसगणिं ) श्री दूष्यगणी आचार्यको ( पयओ ) सम्मानपूर्वक ( पणमामि- ) प्रणाम करता हूं ॥ ४७ ॥

मूल—तवनियमसच्चसंजम,—विणयज्जवखंतिमद्दवरयाणं ।
सीलगुणगद्दियाणं, अणुओगजुगप्पहाणाणं ॥ ४८ ॥

छाया—तपोनियमसत्यसंयम,—विनयार्जवशान्ति र्दवरतानाम् ।
शीलगुणगर्दितानाम्, अनुयोगयुगप्रधानानाम् ॥ ४८ ॥

शब्दार्थ—( तवनियम सच्च संजम विणयज्जव खंतिमद्दवरयाणं- ) तप, नियम, सत्य, संयम, विनय, आर्जव-सरलभाव, शान्ति, और मार्दव-कोमलता आदि गुणोंमें रत-लगे रहनेवाले तथा ( सीलगुणगद्दियाणं ) शीलगुणोंसे प्रख्यात होनेवाले, ( अणुओग जुगप्पहाणाणं ) अनुयोग करनेमें उस समयकी अपेक्षासे जो युगप्रधान हैं ॥ ४८ ॥

मूल—सुकुमालकोमलतले, तेसिं पणमामि लक्खणपसत्थे ।
पाए पावयणीणं, पडिच्छयस एहिं पणिवइए ॥ ४९ ॥

छाया—सुकुमारकोमलतलान्, तेषां प्रणमामि लक्षणप्रशस्तान् ।
पादान् प्रावचनिकानां, प्रातीच्छिकशतैः प्रणिपतितान् ॥ ४९ ॥

शब्दार्थ—( पावयणीण ) प्रधान प्रवचन करनेवाले (तेसिं) पूर्वोक्त गुण वाले उन पूज्यगणीके ( लक्खणपसत्थे ) लक्षणोंसे प्रशस्त–उत्तम, व ( सुकुमाल कोमलतले ) मृदु और सुन्दर तल–तलवे–वाले ( पाए ) चरणोंको ( पणमामि ) प्रणाम करता हू, जो पैर ( पडिच्छय सयप्पहिं ) सैकडों शिष्योंसे ( पणिवइए ) नमस्कार पाए हुए हैं ॥ ४९ ॥

मूल—जे अन्ने भगवंते, कालियसुय-आणुओगिए धीरे ।
ते पणमिऊण सिरसा, नाणस्स परूवण वोच्छं ॥ ५० ॥

छाया—येऽन्ये भगवन्त , कालिकश्रुतानुयोगिनो धीरा ।
तान् प्रणम्य शिरसा, ज्ञानस्य प्ररूपणां वक्ष्ये ॥ ५० ॥

शब्दार्थ—( अन्ने ) स्तुतिके विषय हुए आचार्योंके सिवाय भी ( जे ) जो ( कालियसुय आणुओगिए ) कालिकशास्त्रके अनुयोगवाले ( धीरे ) धीर ( भगवंते ) विशेषश्रुतधारी आचार्य भगवान् हैं, ( ते ) उनको ( सिरसा ) मस्तकसे ( पणमिऊण ) प्रणाम करके, ( नाणस्स ) ज्ञानकी ( परूवणं ) प्ररूपणाको ( वोच्छं ) कहूंगा ॥ ५० ॥

इति स्थविरावली समाप्ता ।

श्रीदेवर्द्धिगणिविरचिताऽर्हदावलिकाऽपि सम्पूर्णा ।



१ ज्ञानप्राप्तिके लिये जो शिष्य गुरुकी आज्ञासे दूसरे गच्छमें जाकर वहाके अनुयोगाचार्यकी स्वीकृतिसे उनकी इच्छानुसार रहते हैं, उनको प्रातीच्छिक कहते हैं । ( सम्पादक )

२ उक्तासु पञ्चाशत्सख्यासु गाथासु १८।१९।३१।३२।४८।४९ संख्यका गाथाः चूर्णि हारिभद्रीयवृत्त्योर्मलयगिरिवृत्तौ च न व्याख्याता समितिमुद्रितेऽपि न सन्ति इत्यन्य हस्तलिखिते रायधनपतिसिंहमुद्रिते पूज्यऋषिसम्पादिते च विद्यन्ते आवश्यकनिर्युक्तिदीपिकायां च समायते । गीतार्थैरपि ता सम्मन्यन्त इतिहासज्ञैश्चाद्रीयन्ते । अतश्च पुरातनाचार्याणां पट्टपरम्परयाऽऽगता गाथानां प्रामाण्यं विविच्य विशेषो निर्णयो विधेय । ( सम्पादक )

# अथ नन्दीसूत्रम्



## सच्छायं



## सभापाटीकं प्रारभ्यते



अनुवादकका मङ्गलाचरण— श्रोताओंके लिये १४ दृष्टान्त.

जगमें कषायोंपर विजयकर, केवली जो बनगए,
परमार्थ जिनवाणी बना, सर्वार्थहित जो करगए ।
उन तीर्थपतिको नमन कर, गुरुभक्तिको मनमें धरूं,
भापार्थ नन्दीसूत्रका, चूर्ण्यादि आश्रयसे करूं ॥ १ ॥

मङ्गलके हेतु अर्हत् आदि स्तुतिरूपका आवलिका कहचुके, अब नन्दीसूत्रके कथित अर्थोंको ग्रहण करनेमें योग्य श्रोता कौन? तथा कैसी परिपद् योग्य होती है, इस दृष्टिसे पहले १४ दृष्टान्तोंसे श्रोताके अधिकारको कहते हैं—

मूल—सेल घण कुडग चालिणि, परिपुण्णग हंस महिस–मेसे य ।
मसग जलूग बिराली, जाहग गो भेरी आभीरी ॥

छाया–शैल–घन–कुटक–चालनी,–परिपूर्णक–हंस–महिष–मेषाश्च ।
मशक–जलौक–विडाली,–जाहक–गो–भेर्याऽऽभीर्यः ॥

टीका—१ शैल–चिकना गोल पत्थर–मुद्गशैल, और घन–पुष्करावर्त मेघ, २ कुडग–घडा, ३ चालनी, ४ परिपूर्णक, ५ हंस, ६ महिष, ७ मेष, ८ मशक, ९ जलौका, १० और बिडाली, ११ जाहक, १२ गौ, १३ भेरी, तथा १४ आभीरी इनके समान श्रोता होते हैं।

श्रोताके लिये शैल आदिके दृष्टान्त—

१ सेल–किसी समय मुद्गशैल और पुष्करावर्त महामेघमें विवाद खडा हुआ, मुद्गशैल बोलने लगा कि मुझे कोई नहीं गला सकता । यदि

तुम मुझे तिलतुषमात्र भी खण्डित करसको या गीला भी करसको तो तुम्हारा पुष्करावर्त नाम सच्चा समझू । पुष्कर मेघ बोला–अरे तू हमारी एक धारा भी नहीं सह सकेगा, यदि हमारे धारा–पातोंके सामने तू टिक गया तो मैं भी समझूंगा कि तू सच्चा मुद्गशैल है । ऐसा कहकर मेघ मूसलधार बरसने लगा और लगातार ७ दिनोंतक बरसकर सोचा कि अब तो शैल नष्ट होगया होगा ऐसा समझकर वर्षा बन्द करदी और देखने लगा तो मुद्गशैल अधिक चाकचिक्ययुक्त दिखपड़ा, वह मेघको देखतेही बोला–'क्यों जी ! तुम्हारा बल पूरा हुआ या नहीं' तुम तो मुझे गलाते थे ! ' मेघ सुनके लज्जित हो चला गया। इसीप्रकार मुद्गशैलके समान अयोग्य श्रोता–शिष्यको उपदेश(शिक्षा) देते हुए अतिशयज्ञानी–वचन-संपत्तियुक्त आचार्यको भी लज्जित एवं हताश होना पड़ता है । जैसे चिकना गोल पत्थर पुष्करावर्त मेघके सात अहोरात्र बरसनेपर भी नहीं भीजता, वैसे प्रयत्न पूर्वक अतिशय ज्ञानीके किये गये उपदेशोंसे भी जिसके हृदयपर असर नहीं होता, वह शैलसम श्रोता अयोग्य है । प्रतिपक्षमें–जैसे कृष्ण मिट्टी अपने उपर बरसे हुए पानीको बाहर नहीं जाने देती वैसे योग्य श्रोता बहुश्रुत आचार्यके उपदेशको व्यर्थ नहीं जाने देते किन्तु उसे धारण करलेते हैं । ऐसे श्रोता योग्य होते हैं।

२ कुडग–कुट–घड़ा–ये चार प्रकारके होते हैं–( १ ) टूटा गरदनवाला, (२) बाजूमें एक तरफसे फूटा हुआ, (३) नीचेसे फूटा, (४) न टूटा न फूटा । जैसे–किनारपर फूटे हुए घड़ेमें थोड़ा–कुछ कम पानी रहता है, बीचसे फूटे हुए घड़ेमें पहलेसे थोड़ा पानी कम रहता है, नीचेसे फूटे हुए घड़ेमें कुछ भी पानी नहीं रहता और छिद्ररहित घड़ेमें सब जल ठहरता है, ऐसेही ( १ ) श्रोता कुछ कम धारण करता, ( २ ) बहुत थोड़ा धारण करता, ( ३ ) कुछ भी नहीं धारण करता, ( ४ ) सुना हुआ सब धारण कर रखता, यही श्रोता पूर्ण योग्य है, और जो कुछ भी धारण नहीं करता वह पूर्ण अयोग्य है, बाकी दो देशत: शास्त्रश्रवणमें योग्य हैं, घटका दृष्टान्त दूसरे प्रकारसे भी है, जैसे–एक भावित दूसरा अभावित । इसमें जो भावित है, उसके भी दो भेद हैं–एक प्रशस्त भावित और दूसरा अप्रशस्त भावित । पुष्प कर्पूर वगैरह से जो भावित है वह प्रशस्त भावित कहलाता है, तथा मदिरा तैल आदिसे जो भावित है, वह अप्रशस्त भावित है । प्रशस्त भावित भी वाम्य और अवाम्य भेदसे दो तरहका होता है–जो घड़े, रूप और गन्ध आदिसे बदलाये जा सकें वे वाम्य और जो नहीं बदलाये जासके वे अवाम्य हैं, इनमें प्रशस्त भावित अवाम्य और अप्रशस्त भावित वाम्य घड़ोंकी तरहके श्रोता योग्य हैं अर्थात् सम्यक् तत्त्वकी श्रुतिसे भावित होकर जो स्थिर विचारवाले हैं और कुश्रुतिके उपदेशसे भावित होकर भी जो वाम्य–परिवर्तनीय हैं, वे दोनों प्रकारके श्रोता योग्य हैं ।

३ चालिणि–चालनी–जैसे चालनी एक बाजूसे पानी लेकर दूसरी बाजूसे निकाल देती है, ऐसे जो आचार्यके उपदेशको कुछ भी ध्यानमें नहीं रखता वह चालनीके समान श्रोता भी शास्त्रश्रवणमें अयोग्य है।

चालनीके प्रतिपक्षमें–जैसे तापसका कमण्डलु बिन्दुमात्र भी जल नहीं गिरने देती ऐसे जो श्रोता उपदेशके तत्त्वको कुछ भी नहीं छोडता वह शास्त्रश्रवणमें योग्य है।

४ परिपुण्णग–परिपूर्णक (घृत आदि छाननेका तृणमय साधन) इसमें जैसे सारसार निकलजाता व मल ठहरता है ऐसे जो श्रोता गुणोंको निकालकर दोषोंको रखता है वह भी शास्त्रश्रवणमें अयोग्य है। इसके प्रतिपक्षमें–

५ हंस–जैसे हंस मिले हुए दूध व पानीमेंसे पानीको अलगकर दूधही पीता है ऐसे जो शिष्य दोषोंको छोडकर गुण ग्रहण करता है वह श्रोता उपदेशश्रवणके योग्य है।

६ महिस–माहिष–जैसे जलाशयमें पानी पीनेको गया हुआ महिस–भैंसा पानीको डुलाकर–मलिन बनाके न तो खुद स्वच्छ जल पीता और न दूसरेकोही पीने देता है, ऐसे जो शिष्य अनेक तरहके कोलाहलद्वारा न तो खुद अच्छीतरह शास्त्रोपदेशको सुनता और न दुसरोंकोही सुनने देता वह शास्त्रश्रवणके अयोग्य है। इसके प्रतिपक्षमें–

७ मेष (भेड)–जैसे भेड गौके खुर डुबे उतने पानीमें भी अपने घुटने टेक, पानीको वगैर मलिन किये हुए खुद इच्छाभर पी लेती है तथा दूसरोंको भी पीने देती है, ऐसे जो श्रोता शान्तभावसे स्वयं भी शास्त्र-उपदेश सुनता तथा दूसरोंको भी सुनने देता है वह शास्त्रग्रहणके योग्य है।

८ मसग–मशक–मच्छर–डांस–जैसे मच्छर शरीरपर बैठतेही दुःख पैदा करता है ऐसे जो श्रोता आचार्यको उद्वेग व कष्ट पहुँचाता है वह भी उपदेशके लिये अयोग्य होनेसे मशककी तरह हटानेयोग्य है। प्रतिपक्षमें–

९ जलूगा–जलौका ( जोंक )–जैसे जलौका विना कष्ट पहुँचाये खराब रक्त पी लेती है ऐसे जो श्रोता आचार्यको विना कष्ट पहुँचाये शास्त्रवाणीका पान करते हैं वे योग्य हैं।

१० बिराली–बिडाली ( मार्जारी )–जैसे मार्जारी भाजनसे नीचे गिराके धूलयुक्त दूधको पीती है ऐसे जो श्रोता अहंकारवश आचार्यके पास उपदेशामृतका पान नहीं करके ऊठकर जाते हुए श्रोताओंके परस्पर संभाषणसे निकले हुए वचनोंको सुनता है, वह भी उपदेशदानके अयोग्य है। प्रतिपक्षमें–

११ जाहग–जाहक ( उन्दिरकी जातिका एक जन्तुविशेष )–जैसे जाहक भाजनमेंसे थोडा २ दूध पीकर बाजूके भागको चाटता है और फिर पीता है

ऐसेही जो श्रोता पूर्वश्रुत उपदेशको मननकर फिर पूछता है किन्तु गुरुको खिन्न नहीं करता वह उपदेशदानके योग्य है।

१२ गो-गौ (गाय)-जैसे किसी गृहस्थने चार ब्राम्हणोंको एक गाय दानमें दी, उसको वे लोग एक १ दिन क्रमशः दूहने लगे तथा उसको खिला नेके समयमें ऐसा विचार करने लगे कि कल तो इसका दोहन दूसरा करेगा फिर आज मैं इसका पोषण क्यों करूं! इस विचारसे चारोंने उसको खिलाना छोड दिया। नतीजा यह हुआ कि कुछही दिनोंके बाद भूखसे पीडित हो गाय मरगयी वे चारों ब्राम्हण लोगोंमें निन्दाके पात्र हुए तथा साथही गाय और दूधसे भी उनको हाथ धोना पडा। इसीप्रकार जो शिष्य आचार्यसे श्रुतग्रहण तो करता है किन्तु सेवा-शुश्रूषाके समय यह समझता है कि जिनको अभी आचार्यसे विशेष लाभ लेना है, वे सेवा करें, मैं क्यों करूं? ऐसा शिष्य बहुत समयतक आचार्यसे लाभ नहीं ले सकता। स्वार्थभावप्रधान होनेसे इस प्रकारका शिष्य भी शास्त्रग्रहणके विषयमें अयोग्य होता है। इसके विपरीत निस्स्वार्थ बुद्धिसे आचार्यकी सेवा-भक्ति करनेवाला शिष्य आचार्यकी नीरो गता-समाधिसे विशेषरूपमें श्रुतज्ञानकी प्राप्ति करता है और शास्त्रग्रहणमें योग्य अधिकारी होता है।

१३ भेरी-भेरी-श्रीकृष्णके गुणग्राहीपनकी परीक्षासे प्रसन्न होकर किसी देवने उनको अशिवोपशामक-विघ्ननिवारक एक भेरी दी जिसके बजानेपर जहाँ २ उसके शब्द सुनपडें, वहाँ २ छमासपर्यन्त किसीको कोइ रोग नहीं होता, तथा पहलेका हुआ रोग नष्ट हो जाता इसप्रकार दिव्य प्रभावयुक्त भेरीकी बात सुनकर दूरदूरसे रोगी आने लगे। एक समय मस्तककी वेदनासे व्याकुल एक धनी वहाँ चला आया, उसको वैद्यने गोशीर्षचन्दन उपचारमें बताया जो कहीं भी न मिला। भेरी छमासमें बजायी जाती थी, मगर उसको तो एक दिन भी बिताना कठिन था। ऐसी दशामें उसने भेरीरक्षक पुरुषको गुप्तरूपसे बहुमूल्य पुरस्कार देकर भेरीका कुछ खण्ड (टुकडा) प्राप्त करलिया। भेरी रक्षकने उस टूटे हुए भागपर दूसरा टुकडा लगा दिया। इस प्रकार अन्य २ खण्ड देते हुए वह भेरी कन्थासी बन गई। इससे उसका वह गंभीर घोष नहीं होता और रोग भी शान्त नहीं होते। लोगोंमें बढ हुए रोगोंको जानकर व भेरीका पहले जैसा शब्द नहीं सुनकर श्रीकृष्णने उसका निरीक्षण किया जब पता चला कि भेरी तो छिन्नभिन्न कन्थासम होगई है, तब आवाज कहाँसे आवे? इससे रुष्ट होकर श्रीकृष्णने पहले रक्षकको हटाकर उसके बदलमें दूसरेको नियुक्त किया तथा अष्टम तपकी आराधनासे नवीन भेरी प्राप्त की। जैसे वह भेरीरक्षक भेरीको खंडित करनेसे हटा दिया गया, और छिन्नभिन्न कन्था बनकर भेरी भी प्रभावशून्य बनगई ऐसे जो शिष्य जिनवाणीको खण्डितकर ग्रन्थोंके वाक्य मिलाकर कन्था बनादेता है, वह भी शास्त्रज्ञानमें अयोग्य होनेसे आचार्यके

द्वारा हटा दिया जाता है; प्रतिपक्षमें-जैसे दूसरे भेरीरक्षकने अच्छीतरह भेरीका रक्षण किया, जिससे प्रसन्न होकर श्रीकृष्णने उसका बहुत सन्मान बढाया व वंशपरम्परातक खा सके, ऐसी जीविका चालू करदी। ऐसे जो शिष्य जिनवाणीका रक्षण करते हैं, वे आचार्यसे सन्मान पाकर जन्मान्तरमें भी सुखके भागी बनते हैं।

१४ आभीरी-आभीरी-जैसे एक आभीरी अपने पतिके साथ नगरमें घी बेचनेको गई। गांवके अन्य आभीर भी अपनी २ गाडी लेकर घी बेचने और कुछ सामान लेनेको साथ आये थे। नगरके बाजारमें आकर आभीरने गाडीपरसे घडे उतारने शुरू किये और आभीरी नीचे लेने लगी, दोनोंकी असावधानीसे एकाएक एक घडा गिरगया, जिससे कुछ घी जमीनपर गिर पडा, इसपर दोनों झगडने लगे, आभीर बोला कि तूने अच्छीतरह घडा नहीं पकडा छोडदिया, आभीरी बोलने लगी कि मैं तो पकडनेपरही थी कि तुमने छोडदिया इसीसे गिरगया। इसतरह दोनों वादविवाद करते रहे, तबतक गिरे हुए घडेका घी कुत्ते चट करगये और दूसरे २ आभीर घी बेचकर अपने २ चले आये। आखिर शामको उन दोनोंने भी बचे हुए घीको बेचा तथा रात हो जानेपर घरकी ओर चले, रास्तेमें चोरोंने घेरलियाऔर साथके पैसे लूट। लिये इसप्रकार घी भी गया और पैसे भी खोये, प्रतिपक्षमें-दूसरी आभीरी जब नगरमें घी बेचनेको पतिके साथ गई तथा असावधानीसे घी गिरगया तो बोली-पतिदेव। तुम्हारा कोई दोष नहीं, मैंने अच्छीतरह घडा नहीं पकडा, इससे गिरगया अतः क्षमा करो, इसप्रकार शान्तभावसे पतिको संतुष्ट कर शीघ्रही गिरे हुए घीको व साथ साथ घडेको सम्हालने लगी और उष्ण पानीसे वालूको तपाकर बहुत कुछ घी भी निकाल लिया तथा बेचकर सबके साथ गांव भी चली गई। इसीप्रकार जो शिष्य सूत्रार्थको अच्छीतरह ग्रहण किये विना आचार्यके कहनेपर कलह करने लगता है वह भी श्रुतज्ञानरूप घीको खो बैठता है अतएव अयोग्य है। विपरीत-जो सूत्रार्थके ग्रहणमें चूक हो जानेपर आचार्यसे प्रेरणा पाया हुआ अपनी चूक स्वीकार करके क्षमा चाहलेता है, वह आचार्यको सन कर सूत्रार्थके लाभको प्राप्त करता है इससे वह योग्य कहा जाता है।

" श्रोताओंके समूहको सभा कहते हैं, यह सभा कितनी प्रकारकी है ? इसको दिखाते हैं--

मूल—सा समासओ तिविहा पण्णत्ता, तंजहा-जाणिया, अजाणिया, दुव्वियड्ढा। जाणिया जहा-

खीरमिव जहा हंसा, जे घुट्टन्ति इह गुरुगुणसमिद्धा।
दोसे अ विवज्जंती, तं जाणसु जाणियं परिसं ॥ ५२॥

अजाणिया जहा-

जा होइ पगइमहुरा, मियछावय-सीह- कुक्कुडयभूआ ।
रयणमिव असठविआ, अजाणिया सा भवे परिसा ॥ ५२ ॥
दुव्विअड्ढा जहा-
न य कत्थइ निम्माओ, न य पुच्छइ परिभवस्स दोसेण ।
वत्थिव्व वायपुण्णो, फुट्टइ गामिल्लुय विअड्ढो ॥ ५४ ॥

छाया-सा समासतस्त्रिविधा प्रज्ञप्ता, तद्यथा-ज्ञायिका, अज्ञायिका, दुर्विदग्धा । ज्ञायिका [ नाम ] यथा-
क्षीरमिव यथा हंसा , ये घुट्टन्ति-इह गुरुगुणसमृद्धा ।
दोषांश्च विवर्जयन्ती, तां जानीहि ज्ञायिकां(का) परिषदम्(द्) ॥५२॥
अज्ञायिका यथा-"
या भवति प्रकृतिमधुरा, मृगसिंहकुर्कुटशावकभूता ।
रत्नमिवाऽसंस्थापिता, अज्ञायिका सा भवेत पर्षद् ॥ ५२ ॥
दुर्विदग्धा यथा-
न च कुत्राऽपि निर्मातः[1], न च पृच्छति परिभवस्य दोषेण ।
वस्तिरिव वातपूर्णः[1], स्फुटति ग्रामेयको विदग्ध ॥ ५४ ॥

टीका--यह पर्षद्-सभा संक्षेपमें तीन प्रकारकी है, जैसे-ज्ञायिका अज्ञायिका व दुर्विदग्धा । (१) ज्ञायिका-विज्ञसभा जैसे-उत्तम हंस पानीको छोडकर जैसे दूधका पान करते हैं ऐसे जो गुणसम्पन्न पुरुष गुणोंको ग्रहण करते और दोषोंको छोडते हैं उनको यहाँ पर्षद्के प्रकरणमें ज्ञायिका पर्षद् समझो । ( २ ) अज्ञायिका जैसे-जो श्रोता मृग सिंह और कुर्कुटके बच्चोंके समान प्रकृतिसे भोले-कोमल होते हैं अर्थात् मृग आदिके बच्चोंको जिसप्रकार भद्र या क्रूर जैसा बनाना चाहें इच्छानुसार बना सकते हैं तथा असंस्थापित रत्न जिस प्रकार जहाँ चाहे बिठा सकते हैं उसीप्रकार जो किसी भी मार्गमें लगाई जा सके वह अज्ञायिका सभा है । स्पष्टीकरण-जो कुमार्गमें नहीं लगे और सन्मार्ग के तत्त्वसे भी अनभिज्ञ-अनजान हैं वैसे श्रोताओंको विना कष्टके समझाया जा सकता है । (३) दुर्विदग्धा सभा जैसे-कोई ग्रामीण पण्डित किसी भी विषयमें या शास्त्रमें विद्वत्ता नहीं रखता और न अनादरके खयालसे किसी विद्वान्कोही कुछ पूछता है किन्तु केवल वायुसे पूरित मशकके समान लोगोंसे अपने पण्डितपनके प्रवादको सुनकर मानो पेट फूटरहा हो इसतरह जो फूला हुआ रहता है, ऐसे लोगोंके समूहको दुर्विदग्धा सभा कहते हैं । इति ।

१ परिपूर्णपर्यायोऽयम् ।

सूत्रम्-[ से किं तं नाणं ? ] नाणं पंचविहं प त्तं, तंजहा-आभिणिबोहियनाणं, सुयनाणं, ओहिनाणं, -पज्जवनाणं, केवलनाणं ॥ सू. १ ॥

छाया-[ अथ किं तज्ज्ञानं ? ] ज्ञानं पञ्चविधं प्रज्ञप्तं, तद्यथा-१ आभिनिबोधिकज्ञानं, २ श्रुतज्ञानं, ३ अवधिज्ञानं, ४ मनःपर्य्यवज्ञानं, ५ केवलज्ञानम् ॥ सू. १ ॥

टीका--[ शिष्य-भगवन् ! वह ज्ञान कौनसा है ? ] ज्ञान पांच प्रकारका है, जैसे--१ आभिनिबोधिकज्ञान, २ श्रुतज्ञान, ३ अवधिज्ञान, ४ मनःपर्य्ययज्ञान, और ५ केवलज्ञान ॥ सू. १ ॥

मूल---तं समासओ दुविहं पण्णत्तं, तंजहा-पच्चक्खं च परोक्खं च ॥ सू. २ ॥

छाया-तत्समासतो द्विविधं प्रज्ञप्तं, तद्यथा-प्रत्यक्षञ्च परोक्षञ्च ॥सू. २॥

टीका--इसप्रकार पांच भेदवाला भी वह ज्ञान संक्षेपमें दो प्रकारका है, जैसे-१ प्रत्यक्ष और २ परोक्ष ॥ सू. २ ॥

मूल---से किं तं पच्चक्खं ? पच्चक्खं दुविहं पण्णत्तं, तंजहा-इंदियपच्चक्खं, नोइंदियपच्चक्खं च ॥ सू. ३ ॥

छाया-अथ किं तत्प्रत्यक्षं ? प्रत्यक्षं द्विविधं प्रज्ञप्तं, तद्यथा-इन्द्रियप्रत्यक्षं नोइन्द्रियप्रत्यक्षञ्च ॥ सू. ३ ॥

टीका--शि०-उस प्रत्यक्षका क्या स्वरूप है ? उ.-प्रत्यक्षके दो भेद हैं, जैसे-इन्द्रियप्रत्यक्ष और नोइन्द्रियप्रत्यक्ष ॥ सू. ३ ॥

मूल---से किं तं इंदियपच्चक्खं ? इंदियपच्चक्खं पंचविहं पण्णत्तं, तंजहा-१ सोइंदियपच्चक्खं, २ चक्खिंदियपच्चक्खं, ३ घाणिंदियपच्चक्खं, ४ जिब्भिंदियपच्चक्खं, ५ फासिंदियपच्चक्खं, से त्तं इंदियपच्चक्खं ॥ सू. ४ ॥

छाया-अथ किं तदिन्द्रियप्रत्यक्षम् ? इन्द्रियप्रत्यक्षं पञ्चविधं प्रज्ञप्तं, तद्यथा-(१) श्रोत्रेन्द्रियप्रत्यक्षं, (२) चक्षुरिन्द्रियप्रत्यक्षं, (३) घ्राणेन्द्रियप्रत्यक्षं, (४) जिह्वेन्द्रियप्रत्यक्षं, (५) स्पर्शेन्द्रियप्रत्यक्षं, तदेतद् इन्द्रियप्रत्यक्षम् ॥ सू. ४ ॥

टीका--शि०-वह इन्द्रियप्रत्यक्ष कितने प्रकारका है? उ-इन्द्रियप्रत्यक्ष पांच प्रकारका है, जैसे--श्रुत-इन्द्रिय-कर्णसे होनेवाला ज्ञान-श्रोत्रेन्द्रिय प्रत्यक्ष (१), आखसे होनेवाला ज्ञान-चक्षुरिन्द्रिय-प्रत्यक्ष (२), नाकसे होनेवाला ज्ञान-घ्राणेन्द्रिय-प्रत्यक्ष (३), जीभसे होनेवाला ज्ञान-जिह्वेन्द्रिय प्रत्यक्ष (४), त्वचासे होनेवाला ज्ञान-स्पर्शेन्द्रिय प्रत्यक्ष (५), इसप्रकार यह इन्द्रियप्रत्यक्ष हुआ ॥ सू. ४ ॥

मूल—से किं त नोइंदियपच्चक्ख? नोइंदियपच्चक्खं तिविहं पण्णत्त, तंजहा—ओहिनाणपच्चक्ख (१), मणपज्जवनाणपच्चक्ख (२), केवलनाणपच्चक्खं (३) ॥ सू. ५ ॥

छाया—अथ किं तन्नोइन्द्रियप्रत्यक्ष? नोइन्द्रियप्रत्यक्ष त्रिविधं प्रज्ञप्त, तद्यथा—अवधिज्ञानप्रत्यक्ष (१), मन पर्य्यवज्ञानप्रत्यक्ष (२), केवलज्ञानप्रत्यक्षम् (३) ॥ सू. ५ ॥

टीका--शि०-नोइन्द्रियप्रत्यक्ष किसको कहते हैं? उ.—नोइन्द्रिय प्रत्यक्ष [ विना किसी इन्द्रिय व मनरूप बाह्य करणकी सहायताके साक्षात् आत्मासे होनेवाला ज्ञान ] तीन प्रकारका है, जैसे-अवधिज्ञानप्रत्यक्ष (१) मनःपर्य्यवज्ञानप्रत्यक्ष (२), केवलज्ञानप्रत्यक्ष (३) ॥ सू. ५ ॥

मूल—से किं त ओहिनाणपच्चक्ख? ओहिनाणपच्चक्ख दुविह पण्णत्त, तंजहा—भवपच्चइय च खाओवसमिय च ॥ सू. ६ ॥

छाया—अथ किं तदवधिज्ञानप्रत्यक्षम्? अवधिज्ञानप्रत्यक्षं द्विविध प्रज्ञप्त, तद्यथा—भवप्रत्ययिकञ्च क्षायोपशमिकञ्च ॥ सू. ६ ॥

टीका—शि०-वह अवधिज्ञानप्रत्यक्ष किसप्रकार है? उ.-अवधिज्ञान प्रत्यक्ष दो प्रकारका है, जैसे-भवप्रत्ययिक (१) और क्षायोपशमिक (२) ॥ सू. ६ ॥

मूल—से किं त भवपच्चइय? भवपच्चइय दुण्हं, तंजहा—देवाण य, नेरइयाण य ॥ सू. ७ ॥

छाया—अथ किं तद् भवप्रत्ययिक? भवप्रत्ययिकं द्वयोः, तद्यथा—देवानाञ्च नैरयिकाणाञ्च ॥ सू. ७ ॥

टीका--शि०—वह भवप्रत्ययिक अवधिज्ञान कौनसा है? उ०-भव-प्रत्ययिक-जन्मसे होनेवाला-अवधिज्ञान दोको होता है, जैसे-देवोंका और नारक जीवोंका अवधिज्ञान भवप्रत्ययिक है ॥ सू. ७ ॥

मूल—से किं तं खाओवसमियं ? खाओवसमियं दुण्हं, तंजहा—मणुस्साण य पंचेंदिय-तिरिक्खजोणियाण य। को हेऊ खाओवसमियं ? खाओवसमियं तयावरणिज्जाणं कम्माणं उदिण्णाणं खएणं अणुदिण्णाणं उवसमेणं ओहिनाणं समुप्पज्जइ ॥ सू. ८ ॥

छाया–अथ किं तत् क्षायोपशमिकं ? क्षायोपशमिकं द्वयोः, तद्यथा–मनुष्याणाञ्च पञ्चेन्द्रियतिर्यग्योनिजानाञ्च, को हेतुः क्षायोपशमिकं ? क्षायोपशमिकं तदावरणीयानां कर्मणाम्–उदीर्णानां क्षयेण, अनुदीर्णानामुपशमेन, अवधिज्ञानं समुत्पद्यते ॥ सू. ८ ॥

टीका—शि०–वह क्षायोपशमिक अवधिज्ञान किसप्रकार होता है ? उ०–क्षायोपशमिक अवधि दोको, जैसे–मनुष्य और पंचेन्द्रियतिर्यंचोंको होता है। शि०–क्षायोपशमिक अवधिज्ञान इस नाममें क्या हेतु है ? उ०–अवधिज्ञानके जो आवरक (आवरण करनेवाले) कर्म हैं उनमें उदयावलिका प्राप्तको क्षय करने, और जो उदयमें नहीं आये हैं उनका उपशमन करनेसे जो अवधिज्ञान उत्पन्न होता है उसे क्षायोपशमिक अवधिज्ञान कहते हैं ॥ सू. ८ ॥

मूल—अहवा गुणपडिवन्नस्स अणगारस्स ओहिनाणं समुप्पज्जइ, तं समासओ छव्विहं पण्णत्तं, तंजहा–आणुगामियं १, अणाणुगामियं २, वड्ढमाणयं ३, हीयमाणयं ४, पडिवाइयं ५, अप्पडिवाइयं ६ ॥ सू. ९ ॥

छाया–अथवा गुणप्रतिपन्नस्याऽनगारस्याऽवधिज्ञानं समुत्पद्यते, तत्समासतः षड्विधं प्रज्ञप्तं, तद्यथा–आनुगामिकं १, अनानुगामिकं २, वर्द्धमानकं ३, हीयमानकं ४, प्रतिपातिकं ५, अप्रतिपातिकम् ६ ॥ सू. ९ ॥

टीका—अथवा ज्ञानदर्शनचारित्रके गुणसम्पन्न अनगार–मुनिको जो अवधिज्ञान प्रकट होता है यह भी क्षायोपशमिक है, वह संक्षेपमें ६ प्रकारका है, जैसे–आनुगामिक (१), अनानुगामिक (२), वर्द्धमान (३), हीयमान (४), प्रतिपाति (५), अप्रतिपाति (६) ॥ सू ९ ॥

आनुगामिक आदिका क्रमश विवरण करते हैं–

मूल—से किं तं आणुगामियं ओहिनाणं ? आणुगामियं ओहिनाणं दुविहं पण्णत्तं, तंजहा–अंतगयं च मज्झगयं च। से किं तं अंत-

हूँ। इस तरह दोनोंकी बात चलही रही थी कि इसी बीचमें रोहकका पिता आ पहुँचा और दोनों पितापुत्र ग्रामको चलेगए। राजा भी अपने भवन चला आया और सोचने लगा कि मुझको एक कम पाँचसौ मन्त्री हैं, यदि मन्त्रिमडलमें मूधन्य अत्यन्त बुद्धिमान् एक बडा मन्त्रि और हो जाय तो मेरा राज्य सुखसे चलेगा। क्यों कि अन्य बलके कम रहते भी बुद्धिबली राजा शत्रुसे कष्ट नहीं पाता और खेलही खेलमें शत्रुपर विजय पा लेता है, इसप्रकार विचार कर राजाने कुछ दिनोंतक रोहककी बुद्धिपरीक्षा करनी शुरू की। (१) शिला ( शिला )—सर्व प्रथम उस गांवके लोगोंको राजाने आदेश दिया कि तुम सभी एक राजाके योग्य मडप बनाओ जिसपर ग्रामके बाहरवाली यह बडी शिला विना उखाडे आच्छादनके रूपमें बन जाये। राजाके उपरोक्त आदेशको सुनकर सभी ग्रामवाले आकुल हो उठे, व ग्रामके बाहर सभामें इकट्ठे होकर परस्पर विचार करने लगे कि, अब क्या करना चाहिए ! राजाकी दुराज्ञा हम सबोंपर आ पडी है और उसका पालन करना असभव है, तथा आज्ञा पूरी नहीं करनेपर राजा अवश्य भारी दण्ड देगा। इस तरह चिन्तासे व्याकुल उन सबोंको विचार करते २ मध्यदिन ( दोपहर ) हो आया। उधर रोहक पिताके विना नहीं खाता और पिता ग्रामके मेलेमें था। इसलिए वह भूखसे व्याकुल होकर पिताके पास आया व बोला कि पिताजी मैं भूखसे बहुत दुःखी हूँ इसलिए भोजनके लिए जल्दी घर चलो। भरतने कहा—वत्स! तुम सुखी हो जिसलिये कि ग्रामके कुछ भी कष्टको नहीं जानते हो। रोहक बोला—पिताजी! ग्रामको क्या कष्ट है ? इसपर भरतने राजाकी आज्ञा व उसकी कठिनाई कह डाली। सब बात सुन लेनेपर हँसते हुए रोहाने कहा—क्या यही कष्ट है तो मैं अभी दूर कर देता हूँ इसमें चिन्ताकी कोई बात नहीं है आप लोग मंडप बनानेके लिए शिलाके चारों बाजू नीचेकी भूमिको खोदो और फिर यथास्थान आधार खंभोंको लगाकर मध्यवर्ती जमीनको भी खोदलो और चारा ओर अति सुन्दर दिवाल कर दो। मंडप बन जायगा मंडप निर्माणके इस उपायको सुनकर सभी ग्रामके प्रधान पुरुष बोलने लगे, हाँ जी! यह तो ठीक है, ऐसा ही करना चाहिए। इसप्रकार निर्णय कर सब भोजनके लिए अपने २ घर गए और भोजन कर फिर लौट आए। शिलाके नीचे खोदका काम आरम्भ किया और कुछही दिनोंके बाद मण्डपका काम भी सम्पूर्ण हो गया, आदेशके अनुकूल ही शिलाकी छत बना दी गइ तब ग्रामके लोगोंने जाकर राजासे निवेदन कर दिया कि श्रीमान्की आज्ञा पूरी कर दी गई है। राजाने पूछा—कैसे ? तब सबोंने मण्डप बनानेकी सारी कथा कह डाली। राजाने पूछा—यह किसकी बुद्धि है ? सबने कहा कि देव! यह भरत—पुत्र रोहककी बुद्धि है। यह रोहककी उत्पातबुद्धिका प्रथम उदाहरण हुआ १।

मिण्ढ— मेंढेका उदाहरण—कुछ समयके बाद फिर राजाने रोहककी बुद्धि—परीक्षा करनेके लिए एक मेंढा भेजा और साथही यह सूचना भी देदी

कि यह मेंढा आज जितना वजनमें है एक पक्षके बाद भी उतना ही रहना चाहिए, न घटे और न बढे ही, बराबर वजनसे पीछे हमको सौंप देना। उपरोक्त हुक्म मिलते ही सब गामवाले व्याकुल हो गए कि यह कैसे हो सकता है? अगर खानेको अच्छा देंगे तो बढेगा और खानेको नहीं देंगे तो घटेगा ही। फिर क्या करना चाहिए? उपाय नहीं दिखनेपर सबोंने रोहकको बुलाया और कहा कि वत्स! पहले भी अपने बुद्धिरूप बांधसे राज-दण्डरूप सागरसे तुमनेही हम सबोंको पार किये थे, आज फिर समय आया है कि तुम अपने उस बुद्धिबलसे गांवको कष्टसे मुक्त कर दो। इसप्रकार भूमिकाके साथ ग्रामवासियोंने जिस आज्ञाको पूर्ण करना उनकी शक्तिके बाहर था वह आज्ञा रोहकको सुना दी। इसपर रोहकने बुद्धिबलसे ऐसा मार्ग निकाला कि जिससे, एक पक्षको कौन गिने, कई पक्षतक मेंढा उतनाही वजनमें रहा जितना कि आज है, सब लोग इससे प्रसन्न हो गए और रोहकके कहे मुताबिक व्यवस्था कर दी। मेंढेको प्रतिदिन पर्याप्त घास व जव आदि समय २ पर खिलाया जाता और सामने एक वृक (हुरार) भी रख दिया गया जिससे डरता रहे, भोजनकी अधिकता एवं वृकका भय दोनोंने मिलकर उस मेंढेको न तो घटने दिया न बढनेही दिया। एक पक्ष बीतनेपर मेंढा उसी हालातमें पीछा राजाको लौटा दिया गया। राजाने वजन किया तो पूरा निकला, (घटा बढा कुछ नहीं), यह उत्पातबुद्धिका दूसरा उदाहरण हुआ ॥ २ ॥

कुक्कुट–मुर्गा–कुछ दिनोंके बाद फिर रोहककी बुद्धि–परीक्षा करनेके लिये राजाने ग्रामवालोंके पास एक कुक्कुट भेजा, और उसके साथ ऐसी आज्ञा भेजी कि विना दूसरे कुक्कुटके इस कुक्कुटको लडाकू बनाकर भेजो। ऐसी राजाज्ञाको सुनकर फिर सभी रोहकके पास आए, तथा सारी बातें उससे कह सुनाई। इसपर रोहकने एक साफ तथा बडा दर्पण मंगवाया, उस दर्पणको कुक्कुटके सामनेमें रखवा दिया, दर्पणमें अपने प्रतिबिम्बको दूसरा कुक्कुट समझकर उसके साथ वह राजकुक्कुट लडने लगा, क्यों कि तिर्यग्जाति जडबुद्धि होती है। इस प्रकार दूसरे कुक्कुटके अभावमें भी राजकुक्कुटको लडते देख ग्रामवासी लोग रोहककी बुद्धिपर मुग्ध हो गए। कुछ कालके बाद राजकुक्कुट राजाको लौटा दिया गया। अकेला ही कुक्कुट लडाकू बना, इस बातकी राजाने परीक्षा की, सच्ची घटना देखकर राजा बहुत खुश हुआ ॥ ३ ॥

तिल–कुछ दिनोंके बाद राजाने फिर रोहककी बुद्धि–परीक्षा करनेके लिए उस गांवके लोगोंको अपने यहां बुलाया, तथा कहा कि तुम सबोंके सामने जो तिलके ढेर पडे हैं उन्हें विना गिने कहो कि ये कितने हैं? मगर देखो इसमें अधिक देर न लगे। इसपर सभी ग्रामीण लोग चिन्तित हो गये तथा उत्तरके लिए रोहकके पास दौड आए। रोहकने कहा कि राजा पगला है, ऐसा भी कहीं प्रश्न होता है? अस्तु, जाओ और उससे बोलो कि महाराज!

हम गणितज्ञ तो नहीं हैं जिससे आपको तिलोंकी एक संख्या कहें। फिर भी आपकी आज्ञा शिरोधार्य करके उपमासे कहते हैं-गांवके ऊपर इस आकाशमें जितने तारे हैं बस उतनी संख्यामेंही इस ढेरमें तिल हैं। सबोंने राजाके पास आकर ऐसाही कह सुनाया। राजा मनही मन लज्जित हो गया॥ ४॥

वालुक-वालू-कुछ दिनोंके बाद राजाने रोहककी परीक्षाके लिए फिर एक आज्ञा गांववालोंके नाम निकाली कि तुम्हारे गांवके पास सबसे बढ़ियाँ बालू है इसलिए उस बालूसे एक मोटी डोरी बनाके शीघ्र भेज दो। लोगोंने रोहकसे कहा तब रोहकने अपने बुद्धिबलसे राजाको जवाब भेजा कि हम सब नट है, नाचना जानते हैं, किन्तु डोरी बनाना नहीं जानते लेकिन राजाका आदेश अवश्य पालनीय है इसलिए प्रार्थना है कि आपके राज भवनमें कोई पुरानी बालूमय डोरी हो तो नमूनेके तौरपर भेज देवें जिससे कि हम उसके अनुसार नवीन डोरी बनाकर भेज देंगे। गांववालोंने इसी प्रकार रोहककी बात राजासे निवेदन कर दी। राजा भी निरुत्तर हो चुप रह गया॥ ५॥

हस्ती-हाथी-कुछ दिनोंके बाद फिर राजाने एक पुराना मरणप्राय हाथी गांववालोंके पास भेजा तथा ऐसा आदेश दिया कि यह हाथी मरा है ऐसा नहीं कहना तथा उसकी दैनिक वार्त्ता निवेदन करते रहना अन्यथा भारी दण्ड मिलेगा। इस तरह राजाकी आज्ञा सुनकर सभी लोग सभासे बाहर आए और रोहकसे इसका उपाय पूछने लगे। रोहकने जवाब दिया कि इस हाथीको बराबर धान्य खानेको देते रहो पीछे जो होगा उसे मैं समझ लूंगा। इस प्रकार रोहककी बातसे गांववालोंने हाथीको धान्य आदि खिलाया किन्तु वह तो रातको ही सुरपुर सिधार गया। तब रोहकके कथनानुसार सबोंने राजासे जाकर निवेदन किया कि देव! आज हाथी न तो बैठता है, न उठता है न खाना खाता है, न मलत्याग करता है, न श्वासोच्छ्वास ही लेता है, विशेष क्या कहूँ सचेतनताकी एक भी चेष्टा नहीं करता है। तब राजाने पूछा अरे! क्या तो हाथी मरगया? ग्रामीणोंने जवाब दिया कि देव! श्रीचरण ऐसा कह सकते हैं हम लोग नहीं। इसपर राजा चुप हो गया, और ग्रामीण लोग सहर्ष अपने घर चले आए॥ ६॥

अगड-कूप-कुछ दिनोंके बाद राजाने फिर आदेश निकाला कि तुम्हारे गामका जो सुस्वादु जलपूर्ण कूप है उसको शीघ्रही यहाँ भेज दो। आदेशको सुनकर सभी चकित हुए, और रोहकसे इसका उपाय पूछने आए। रोहक बोला-राजासे जाकर यह अर्ज करो कि ग्रामीण कूप स्वभावसे ही डर पोक होता है और सजातीयके बिना उसको अन्य किसीपर विश्वास भी नहीं होता। इसलिए एक नागरिक कूप भेज देव, जिसपर विश्वास कर यह उसके साथ यहाँतक चला आयगा। लेनेक लिये आये हुए राजपुरुषने जाकर राजासे

इसी प्रकार निवेदन करदिया। राजा भी अपने मनमे रोहककी बुद्धिमत्ताको विचारकर चुप रह गया ॥ ७ ॥

वणसंडे-वनखंड-कुछ दिनोंके बाद राजाने फिर हुक्म दिया कि ग्रामके पूर्व दिशामें वर्त्तमान वनखण्डको पश्चिम दिशामें कर दो। उसी समय रोहकके बुद्धिबलसे ग्रामीण लोग वनखंडके पूर्वदिशामें ठहर गए ( याने पूर्वकी तरफही गांव बना लिया) फिर तो वनखंड गांवके पश्चिममें हो गया। आदेशको पूरा हुए देखकर राजपुरुषने राजासे निवेदन करदिया ॥ ८ ॥

पायस-खीर-फिर कुछ दिनोंके बाद राजाने आदेश दिया कि विना अग्नि-संयोगके ही पायस (खीर) पकाके भेजो। इस अपूर्व बातको सुनकर सभी ग्रामीण लोक क्षुब्ध हुए और रोहकसे पूछने लगे, तब रोहक बोला कि जलमें अच्छी तरह चावलोंको भींगोके सूर्यकी किरणोंसे खूब तपे हुए कोयले या पत्थरपर चावलोंकी थाली रखदो, इससे कुछ समयमें खीर बनकर तैयार हो जायगी। लोगोंने ऐसाही किया और पायस तैयार कर राजासे निवेदन कर दिया, राजा भी रोहककी बुद्धिमत्ता देखकर बडा विस्मित हुआ ॥ ९ ॥

अइय-अतिग-इसप्रकार रोहककी तीव्र बुद्धि समझकर राजाने उसको अपने पास बुलाया, मगर यह शर्त रक्खी कि मेरे आदेशोंको पूरा करनेवाला बालक न शुक्ल पक्षमें आवे न कृष्णपक्षमें, न रात्रिमें और न दिनमें, तथा छाया व धूपमें भी नहीं आवे, न आकाशसे आवे न पांवसे, न मार्गसे आवे न उन्मार्गसे, न नहाके आवे और न विना नहाए, किन्तु आवे जरूर। उपरोक्त आदेशको सुनकर रोहकने कण्ठस्नान किया और रथके चक्रकी धाराके ऊपरपर बैठकर संध्यासमयमें चालनीका छत्र धारण किए हुए अमावस्या व प्रतिपतके संयोगमें वह राजाके पास चला गया। 'खाली हाथ राजासे नहीं मिलना चाहिए', इस लोकोक्तिको विचारकर रोहकने एक मिट्टीका पिण्ड हाथमें ले लिया और राजाके पास जाकर प्रणामके बाद वह पृथ्वी-पिंड आगे रख दिया। राजाने पूछा-अरे रोहा! यह क्या? तब रोहा बोला-महाराज! आप पृथ्वीपति हैं इसलिए मैं पृथ्वी लाया हूं। प्रथम-दर्शनमें इसप्रकार मंगल-वचन सुनकर राजा बहुत प्रसन्न हुआ और गांवके लोग सब प्रमुदित हो चले गए ॥ १० ॥

अजे-अजा-राजाने प्रसन्न होकर रोहकको रातमें अपने पासही सुलाया और शेष लोग भी बाजूमें सुलाये गये। रातके प्रथम पहर बीतनेपर[१] राजाने रोहकसे पूछा-क्या रे! जगा है या सोया? रोहक बोला-महाराज! जगा हूं।

---

१ ( यद्यपि वृत्तिकारने अजाका उदाहरण १२ वा और पत्रका दृष्टान्त ११ वा दिया है, लेकिन मूलमें पहले अजाका निर्देश किया है, इसलिए यहाँ अजोदाहरणके बाद पत्रका दृष्टान्त दिया जायगा )।

राजा—तब क्या सोचता है ? वह बोला देव ! अजा—बकरी—के पेटमें चक्रसे उतरी हुईकी तरह गोल २ गोलियां क्यों होती हैं ? उसके ऐसा बोलनेपर संशययुक्त हो राजाने कहा—तुमही कहो क्यों होती है ? वह बोला—देव ! संवर्त्तनामक वायुविशेषसे वैसा होता है। ऐसा कहकर रोहक सो गया ॥११॥

पत्ते—पत्र—रातको दो पहर बीत जानेपर फिर राजाने कहा कि अरे ! सोता है या जगा है ? वह बोला—देव ! जागता हूँ। तब क्या सोचता है ? वह बोलाकि देव ! पीपलके पत्तेका दण्डका भाग बडा है या आगेका भाग—शिखा ? उसके ऐसा कहनेपर सशयाकुल हो राजाने कहा—अच्छा सोचा किन्तु इसमें निर्णय क्या हुआ ? तूं ही कह। रोहक बोला कि देव ! जबतक की आगेका भाग नहीं सूखता है तबतक दोनों समान हैं। इसपर राजाने पासके दूसरे लोगोंसे पूछा, उन सबोंने भी कहा ठीक है। इसके बाद रोहक सो गया ११।

खाडहिला—रातके तीसरे पहर बीतनेपर राजाने फिरसे पूछा—क्यों रे ! जागता है या सोता ? उसने जबाब दिया—महाराज ! जागता हूँ। तब क्या सोचता है ? वह बोला—देव ! खाडहिला जीवको जितना बडा शरीर होता है उतना ही बडा पुच्छ है या कुछ कम विशेष ? इसके निर्णयमें भी अपनेको असमर्थ देख राजाने कहा—अच्छा तो तुमने क्या निर्णय किया है ? वह बोला—देव ! दोनों बराबर होते हैं ऐसा कह कुछ समय रोहक सो गया ॥१३॥

पचपियर—पंचपितर—इधर सुबहके मगलमय वाद्य सुनकर राजा जगा तथा रोहकको पुकारा। वह गाढ निद्रामें लीन होनेके कारण जबाब नहीं दे सका। तब राजाने उसको गीली बेतसे तनिक स्पर्श कर दिया जिससे वह जग उठा। राजाने पूछा—क्या रे ! सोता है ? वह बोला—नहीं जागता हूँ। अच्छा तो फिर क्या सोचते हुए मौन है ? बोल क्या सोचता है ? वह बोला कि देव ! यही सोचता हूँ कि आप कितनेसे पैदा हुए हैं। रोहकके ऐसा कहनेपर राजा शमाकर कुछ समय चुप रहा और फिर बोला कि अच्छा ! कह मै कितनेसे पैदा हुआ हूँ ? वह बोला—आप पांचसे पैदा हुए हैं। राजाने फिर पूछा—किस किससे ? रोहक बोला—देव ! एक तो कुबेरसे, क्यों कि उसके सहशाही आपकी दानशक्ति है। दूसरे चांडालसे, क्यों कि वैरीसमूहके प्रति आप चांडालवत् ही क्रूर हैं। तीसरे धोबीसे क्यों कि धोबीकी तरह दूसरेको पीडा पहुँचाके उसका सब धन हर लेते हे। चौथे बिच्छूसे, क्यों कि बिच्छूकी तरह निद्राधीन बालकको भी लीले कंबिकाग्रसे वश मार आपने जगा दिया। पांचवें अपने पितासे, क्यों कि पितावत् आपभी न्यायका परिपालन करते हैं। उपरोक्त सहेतुक वार्ता सुनकर राजा चुप हो गया और प्रातःकाल शौचादि कृत्य कर मांको प्रणाम करने गया। प्रणामके बाद मांसे अपनी असलियत के लिए प्रश्न किया व रोहककी कही सारी बात कह डाली। माताने उत्तर दिया कि विकारी इच्छासे देखना यदि तेरे संस्कारका कारण हो तो ऐसा जरूर हुआ है। नहीं तो सकलजगत्

सिद्ध असलियतमें तो तुम्हारे एकही पिता हैं। इसप्रकार मांकी बात पूर्ण हो जानेपर राजा प्रणाम कर रोहककी बुद्धिपर विशेष चकित होता हुआ अपने महलको चला आया और समयपर रोहकको सब मन्त्रियोंमें मूर्द्धन्य बना दिया १४। ये रोहककी औत्पत्तिकी बुद्धिके उदाहरण हैं।

मूल–गाथा–७१

भरहसिल १ पणिय २ रुक्खे ३, खुड्डग ४ पड ५ सरड ६
काय ७ उच्चारे ८। गय ९ घयण १० गोल ११ खंभे १२,
खुड्डग १३ मग्गि १४ त्थि १५ पइ १६ पुत्ते १७ ॥३॥

७२ ॥ महुसित्थ १८ मुद्दि १९ अंके २०, (अ) नाणए २१ भिक्खु
२२ चेडगनिहाणे २३। सिक्खा २४ य अत्थसत्थे २५,
इच्छा य महं २६ सयसहस्से २७ ॥ ४ ॥

छाया–गाथा–७१

भरतशिला १ पणित २ वृक्षाः ३ क्षुल्लक ४ पट ५ सरट ६
काकोच्चाराः ७, ८। गज ९ घयण (भाण्ड) १० गोलक
११ स्तम्भाः १२, क्षुल्लक १३ मार्ग १४ स्त्री १५ पति १६
पुत्राः १७ ॥ ३ ॥

७२ ॥ मधुसिक्थ १८ मुद्रिका १९ अङ्काः २०, ज्ञायक २१ भिक्षु
२२ चेटकनिधानानि २३। शिक्षा २४ च अर्थशास्त्रम् २५,
इच्छा च महत् २६ शतसहस्रम् २७ ॥ ४ ॥

टीका—गाथार्थ ७१–७२ भरतशिला १ पणित (जूआबाजी) २ वृक्ष ३ क्षुद्रक ४ पट–वस्त्र ५ सरट (जन्तुविशेष) ६ काक ७ उच्चार ८ हाथी ९ और घृतभांड १० गोलक ११ स्तम्भ १२ क्षुद्रक १३ मार्ग १४ स्त्री १५ पति १६ और पुत्र १७ ॥ ३ ॥

इन सब उदाहरणोंसे भी औत्पत्तिकी बुद्धिका परिचय दिया गया है, जो इसप्रकार है।

१ भरतशिला—इसका उदाहरण पहले रोहककी बुद्धिके उदाहरणोंमें दे आए हैं।

२ पणित–कोई ग्रामीण किसान अपने ग्रामसे ककडिएँ लेकर नगरमें बेंचनेको गया। नगरके द्वारपर जातेही उसे एक धूर्त नागरिक मिल गया। उस धूर्त नागरिकने ग्रामीण किसानको भोला समझकर ठगना चाहा और इसलिए धूर्ततासे बोला कि क्या? एक आदमी इन सब ककडिओंको नहीं खा सकता है? इसपर ग्रामीण बोला–किसकी ताकत है जो इतनी ककडिएँ खा लेगा?

नागरिक बोला–अगर मैं खा जाऊँ तो क्या दोगे? इस बातको असंभव मानते हुए ग्रामीणने कहा कि अगर खा जाओ तो जो इस द्वारसे नहीं आसके ऐसा बडा लड्डू इनाम दूँगा। इसपर उन दोनोंने साक्षी बनाकर प्रतिज्ञा कर ली। बाद उस नागरिकने ग्रामीणकी सारी ककडियाँ जूँठी करके छोड दी और ग्रामीणसे कहा कि मैंने सारी ककडियाँ खा ली है अत अपनी प्रतिज्ञाके अनुसार द्वारसे नहीं आनेलायक बडा लड्डू मुझको दो। इसपर ग्रामीण बोला कि तुमने मेरी सारी ककडी खाइही नहीं फिर मैं उतना बडा मोदक कैसे दूँ? इसपर नागरिक बोला कि मैंने तुम्हारी सारी ककडियाँ खा डाली फिर भी विश्वास नहीं हो तो बाजारमे रखकर परीक्षा कर लो। इसको ग्रामीणने कबूल किया। तब दोनोंने ककडियाँ सजाकर बाजारमें बेचनेके लिए रखदी। खरीदनेवाले आए मगर कहने लगे कि अजी! ये तो सारी ककडियाँ खाई हुई हैं। इस तरह लोगोंके कहनेपर नागरिकने ग्रामीणको तथा साक्षीको विश्वास उत्पन्न करा दिया। अब ग्रामीण तो क्षुब्ध हो गया कि मैं इसको द्वारमे नहीं आ सके उतने परिणामका मोदक कैसे दूँ? तब इसप्रकार व्याकुल हो उस ग्रामीणने नागरिकधूर्तसे पीछा छुडानेके लिये भयसे उसको एक रुपया देना चाहा, किन्तु वह धूर्त इतनेपर राजी नहीं हुआ। आखिर ग्रामीणने १०० रुपयातक देना कबूल कर लिया, किन्तु धूर्तको कुछ अधिक मिलनेकी आशा थी अतः उसने उतनेको स्वीकार नहीं किया। इसपर वह ग्रामीण सोचने लगा कि हाथी हाथीसेही हटाया जाता है वास्ते किसी धूर्त नागरिककी शरण लेनी चाहिए। ऐसा सोचकर उस ग्रामीणने नागरिकसे कुछ दिनोका अवकाश लिया तथा नगरमें घूमकर किसी धूर्त नागरिकसे मित्रता करली एव अपनी सारी घटना कहकर उससे बचनेकी उचित सम्मति मांगी। उसने ग्रामीणको उस धूर्तसे छूटनेका उपाय बता दिया जिसके अनुसार ग्रामीणने बाजारसे एक लड्डू लेकर नगरके दरवाजेके बीच रख दिया और प्रतिपक्षी नागरिक धूर्त एव साक्षियोंको बुला लिया तथा उनके सामने बोला कि अरे मोदक! चले आओ चले आओ, किन्तु मोदक द्वारसे तिलभर भी विचलित नहीं हुआ, तब ग्रामीणने उपस्थित लोगोंसे कहा कि मैंने आप लोगोके सामन यही प्रतिज्ञा की थी कि अगर पराजित हो जाऊँगा तो ऐसा मोदक दूँगा जो इस द्वारसे नहीं आ सके सो यह मोदक द्वारसे नहीं आता आप भी बुला कर देख सकते हैं। अत अब मैं प्रतिज्ञासे मुक्त हो गया हूँ साक्षी एव इतर लोगोंके ऐसा स्वीकार कर लेनेपर वह धूर्त नागरिक भी लज्जित हो घर गया। तथा ग्रामीण भी धूर्तसे पीछा छूट जानेसे प्रसन्न होता हुआ गाँवको चला गया। यह प्रतिज्ञ-की धूर्त तथा नागरिक धूर्तकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२ रुक्खे–वृक्ष–वृक्षका उदाहरण इस प्रकार है–किसी जगलमें आम लेनेके इच्छुक कुछ बटोहियोंको एक बन्दर बाधा देने लगा। इसपर बटोहीने स्वबुद्धिसे उपाय सोचा और बन्दरके ऊपर पत्थर फेंकना शुरू किया। बन्दरने

भी बदलेमें रोषयुक्त होकर बटोहीको मारनेके लिये आमके फल तोडकर फेंकना आरम्भ कर दिया। बटोहियोंके अभीष्ट मनोरथ अनायासही पूरे हो गये। यह पथिककी औत्पात्तिकी बुद्धिका उदाहरण हुआ।

४ खुड्डग—अंगुलीयाभरण-( अंगूठी ) इसका उदाहरण इस प्रकार है, अढाई हजार वर्षसे पूर्व राजगृह नगरमें प्रसेनजित नामका राजा राज्य करता था। उसको बहुतसे पुत्र थे। किन्तु उन सबमें केवल एक श्रेणिकही राजाको राजलक्षणसम्पन्न पुत्र मालूम हुआ। श्रेणिकको अधिक आदर व प्यार करनेसे शेष राजकुमार ईर्ष्यावश उसे मार देंगे इसलिये प्रसेनजित उसको न तो कुछ अच्छी वस्तु देता और न बातसे ही लारप्यार करता। केवल अंतरंगरूपसे उसका ध्यान रखता था। पिताके इस व्यवहारसे खिन्न होकर एक दिन श्रेणिक विना कुछ साथ लिएही राजभवनसे निकल पडा तथा चलते चलते कुछही समयमें वह वेन्नातट नगरमें जा पहुँचा, और विभवसे क्षीण निर्धन बने हुए एक शेठकी दुकानपर जाके बैठ गया। शेठने उसी रात स्वप्नमें अपनी लडकीका विवाह किसी रत्नाकरसे होते देखा था। इधर श्रेणिकके पुण्य-प्रभावसे शेठके यहाँ कई दिनोंकी खरीदके रक्खी हुई चीजें एकदम बिकने लगी। इससे उस दिन शेठको बहुत आशातीत लाभ हुआ। इसके सिवाय म्लेच्छोंके द्वारा लाये गए कई बहुमूल्य रत्न भी अल्प मूल्यमें ही मिल गये। सहसा इस प्रकारके अचिन्त्य लाभको देखकर शेठको विस्मय हुआ। उसने इसका कारण सोचा तो मालूम हुआ कि यह जो मेरी दुकानके बाहरी बाजूमें पुण्यवान् पुरुष बैठा है उसीके अतिशय पुण्यका यह प्रभाव है। जबसे यह आके बैठा है, तभीसे मुझको व्यापारमें अधिक लाभ होने लगा है। इसका ललाट एवं भव्याकार भी इसके पुण्यातिशयकी साक्षी देता है। मैंने जो गत रातमें अपनी कन्याका रत्नाकरसे पाणिग्रहण होनेका स्वप्न देखा है वह रत्नाकर वास्तवमें यही है। इस प्रकार विचार करनेके बाद शेठने विनयपूर्वक हाथ जोड श्रेणिकसे पूछा कि महाभाग! आप किसके यहाँ पाहुने हैं? व कहांसे पधारे हैं? श्रेणिकने भद्रतासे जवाब दिया कि अभी तो आपहीके यहाँ आया हूं। श्रेणिकके उपरोक्त इष्ट वचनको सुनकर शेठ बहुत प्रसन्न हुआ और बहुमानके साथ श्रेणिकको अपने घर ले गया। तथा अपने भोजनसे भी विशिष्ट भोजनके द्वारा उसका सत्कार किया। शेठके यहाँ प्रतिदिन विशेष धनवृद्धि होने लगी। कुछ दिनोंके बाद प्रसन्न होकर शेठने अपनी लडकी नन्दाके साथ श्रेणिकका सम्बन्धविवाह कर दिया। श्रेणिक भी उस नन्दाके साथ सांसारिक सुखको अनुभव करता हुआ रहने लगा। कुछ दिनोंके बाद नन्दाको गर्भाधान हुआ। उधर राजा प्रसेनजित श्रेणिकके चले जानेपर कुछ चिन्तातुर बन गया तथा खोज करते २ प्रसेनजितको ऐसा मालूम हुआ कि श्रेणिकका वेन्नातटके किसी शेठकी कन्यासे विवाह हो गया और वह वहाँ सुखपूर्वक रहता है। जब प्रसेन-

जितको ऐसा मालूम हुआ तब अपना अन्तिम समय नजदीक जानकर राजाने श्रेणिकको बुलानेके लिये आदमी भेजे। भेजे हुए राजपुरुषोंने बेन्नातटम आकर श्रेणिकसे विनती की कि देव! महाराज प्रसेनजित आपको जल्दी बुलाते हैं, अतः आप शीघ्र चलें। श्रेणिक भी पीताकी आज्ञाको शिरोधार्य समझकर व सगर्भा नंदासे पूछकर राजपुरुषोंके साथ राजगृहीको चल दिया। जाते समय अपना परिचय व निवास आदि पत्नीकी जानकारीके लिए भीतके किसी एक भागपर लिख दिया। तीन महिने बीत जानेपर नंदाको ऐसा दोहद-मनोरथ उत्पन्न हुआ कि हाथीपर बैठी हुई सब लोगोंको द्रव्यदान देती हुई मैं अभयदान करूं अर्थात् भयभीत प्राणियोंको निर्भय करूं। नंदाके पिताको जब यह बात मालूम हुई तब राजाकी अनुमति लेकर उसने उसका मनोरथ पूर्ण कर दिया। कालक्रमसे दिशाओंको प्रकाशित करते हुए पुत्ररत्नका जन्म हुआ। बारहवें दिन दोहदके अनुसार पुत्रका अभयकुमार यह नाम रक्खा गया। कुमार भी नंदनवनके कल्पवृक्षकी तरह सुखपूर्वक बढने लगा। यथासमय कलाओंका अध्ययन कर कुमार सुयोग्य बन गया। एक दिन उसने अपनी मातासे पूछा कि माँ! मेरे पिता कौन एवं कहाँ हैं? माताने मूलसे लेकर सब वृत्तान्त कह सुनाया तथा उनका लिखा हुआ वह परिचय लेख भी दिखा दिया। अपना पिता राजगृहमें ही राजा हैं इस प्रकार माताके वचन व लेखसे समझकर अभयकुमार अपनी माँसे बोला कि माँ! हम सब भी साथसे राजगृह चले तो पिताजीसे मिलना हो जायगा, एक विचार हो जानेपर दोनों माँबेटे राजगृह चले आए। फिर नगरीके बाहर उद्यानमें माताको छोडकर अभयकुमार नगरीका हाल समझने व पिताको परिचय देने तथा दर्शन करनेके लिए खुद नगरीमें गया। वहाँ जाते ही एक सूखे (निजल) कूपके पास अभयकुमारने बहुतसे लोगोंको चारों तरफ इकट्ठे देखा। तब उसने एकसे पूछा कि भाइ! यहाँ लोगोंका यह जमाव क्यों है? उत्तरमें किसीने कहा कि राजाका अंगुलीयाभरण (अंगूठी) इस कूपमें गिरा हुआ है। कूपके बाहर खडे रहकर जो इसको निकाल ले उसको राजा बहुत बडी वृत्ति देता है। उसीको निकालनेके उपायोंकी खोजमें ही यहां सब लोक खडे हैं। अभयकुमारने पासमें खडे राजपुरुषोंसे विशेष निर्णयके लिए पूछा उन लोगोंने भी ऐसाही कहा, तब अभयकुमार बोला कि मैं बाहर खडा रहकेही निकाल लेता हूं मगर राजाको अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करनी होगी। इसपर राजपुरुष बोले-अच्छा! तुम निकालो, राजा अपनी प्रतिज्ञा जरूर पालन करेगा। अभयकुमारने उस अंगूठीको अच्छीतरह देखकर उसपर गीला गोबर गिरा दिया जिससे अंगुलीका यह आभरण गोबरमें मिलगया और कुछ समयके बाद गोबरके सूख जानेपर कूपको पानीसे भरदिया इससे वह अंगुलीयक भी गोबरके साथ ऊपर आके तिरने लगा। उसी समय अभयकुमारने बाहर खडे ही अंगुलीयक निकाल लिया, जिसपर लोगोंमें हर्षजन्य बहुत कोलाहल

होने लगा। तब राजपुरुषोंने भी राजाको निवेदन किया कि देव! एक विदेशी युवकने आपका अंगुलीयक आदेशानुसार ही निकाल लिया है। उत्कण्ठाके साथ राजाने अभयकुमारको अपने पास बुलाया और पूछा कि वत्स! तू कौन है? अभयकुमारने कहा कि महाराज! मैं आपहीका पुत्र हूँ। राजाने पूछा कैसे? इसपर कुमारने पहलेका सब वृत्तान्त कह सुनाया, सुनकर राजा बहुत हर्षित हुआ तथा कुमारको हृदयसे लगाकर स्नेहपूर्वक उसके शिरका चुम्बन किया और पूछा कि वत्स! तुम्हारी माता अभी कहाँ है? कुमार बोला कि देव! मेरी । अभी नगरीके बाहर उद्यानमें है। कुमारकी बात सुनकर उसी समय राजा सपरिवार नन्दा रानीको लानेके लिए उसके सम्मुख गया। अभयने आगे जाकर मातासे पिताके आनेकी सूचना कर दी जब नन्दाने अपने देहको सजाना शुरू किया, तब कुमारने निषेध करते हुए उससे कहा कि माताजी! पतिके विरहवाली कुलकामिनीको अपने पतिके दर्शन किए विना शृङ्गार करना योग्य नहीं होता है। इतनेमें राजा भी वहाँ पहुँच गया और दोनोंका स्नेहपूर्वक वहाँ मीलन हुआ फिर श्रेणिकराजाने बडे समारोहसे नन्दा रानी व अभयकुमारका नगर-प्रवेश कराया, नन्दा रानी सुखपूर्वक श्रेणिक महाराजके साथ रहने लगी। अभयकुमारको भी राजाने प्रधानमन्त्रीपदपर नियुक्त कर दिया। यह अभयकुमारकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

५ पड-पट (वस्त्र)-का उदाहरण इस प्रकार है—दो आदमी एक साथ किसी जलाशयपर जाकर स्नान करने लगे, उनमें एकके पास ऊर्णमय वस्त्र-कम्बल ओढनेको था और दूसरेके पास शरीर आच्छादनको सूतका वस्त्र था, कम्बलवाला तत्काल स्नान कर अच्छा होनेसे तुरंत सूतके वस्त्रको लेके चलने लगा, दूसरा पुकारकर मांगने लगा-अजी! तुम्हारा वस्त्र यह है वह मेरा है, अत: मुझे दे दो, किन्तु वह इसकी कुछ भी नहीं सुनता हुआ चला गया। गांवमें आकर दोनों अपना न्याय करानेके लिये राजकुलमें पहुँचे। न्यायरक्षकने दूसरी तरहसे निर्णय होना कठिन समझकर बुद्धिबलसे दोनोंके शिरपर कंकतिकासे लेपन कर दिया। उससे कम्बलवालेके शिरसे ऊर्णके केश निकल आए, तब यह निश्चय हो गया कि यह सूतका वस्त्र इसका नहीं है। उसी समय राजपुरुषोंने उसका निग्रह कर वह वस्त्र दूसरेको दिला दिया। यह राजपुरुषकी औत्पत्तिकी बुद्धि है।

६ सरड-सरट-इसपर कथानक इस प्रकार है-कोई एक आदमी जंगलमें मलत्याग करने गया था, उस समय वह किसी बिलके उपर बैठ गया, सहसा एक सरटजंतु बिलमें प्रवेश करते हुए पूंछसे उसके गुदाभागको छू लिया, इतनेहीसे उसको यह शंका होगई कि यह तो मेरे पेटमें चलागया है, इसी शंकासे वह रोगीकी तरह प्रतिदिन दुर्बल होने लगा। बहुतेरे चिकित्साप्रयोग किये परन्तु सब व्यर्थ हुए। एक दिन वह किसी वैद्यके पास पहुँचकर अपना हाल-

सुनाने लगा। वैद्यने अच्छी तरह परीक्षा की तो मालूम हुआ कि इसको केवल भ्रम हुआ है और कुछ नहीं, ऐसा सोचकर वैद्यने कहा कि मैं तेरा रोग मिटा देता हूँ किन्तु सौ रूपये लूँगा। इसपर उसने स्वीकार करलिया। तब वैद्यने उसको विरेचक दिया और एक मिट्टीके भांडमें लाक्षारससे भरा हुआ सरट रखके उसको मलत्याग करनेको कहा। विरेचन साफ हो जानेपर वैद्यने भांडसे सरट निकालके दिखाया कि देखो यह निकल गया है। तत्कालही उसकी शंका दूर होगई और वह नीरोग तथा कुछही समयमें शरीरसे सबल होगया। यह हुई वैद्यकी औत्पत्तिकी बुद्धि।

७ काग-काक-कौएका दृष्टान्त इस प्रकार है-वेन्नातटमें एक बौद्ध भिक्षुने किसी जैनसे पूछा कि अजी? तुम्हारे देव सर्वज्ञ हैं और तुम उनके भक्त हो तो कहो कि इस गाममें काग (कौए) कितने हैं? इसपर वह आर्हतभक्त सोचने लगा कि यह शठ है सरलतासे केवल समझनेवाला नहीं है, वास्ते ऐसाही उत्तर देना चाहिए। इस प्रकार सोचके वह बोला कि साठ हजार काग इस गांवमें रहते हैं, अगर कभी इनमसे कुछ बाहर जाते हैं तो कम हो जाते हैं और जब कुछ बाहरसे मेहमान आते हैं तो बढ़ जाते हैं। बौद्ध भिक्षु इसकी जांच अशक्य जानके सिर खुजलाता हुआ चुपचाप चला गया। यह हुआ क्षुल्लककी औत्पत्तिकी बुद्धिका दृष्टान्त।

८ उच्चार-मलपरीक्षा—उदाहरण इस प्रकार है-किसी शहरमें एक ब्राह्मण रहा करता था। उसकी स्त्री सुन्दरता व प्रौढावस्थाके कारण अधिकतासे काममें उन्मत्त रहा करती थी। एकदिन वह ब्राह्मण अपनी स्त्रीके साथ देशान्तरको जा रहा था, रास्तेमें ब्राह्मणको एक धूर्त मिल गया और ब्राह्मणीके साथ कुछ बात करके उसने उसको अपने प्रेममें खींच लिया। कुछ दूर जाकर धूर्तने ब्राह्मणसे विवाद करना शुरू किया और बोलने लगा कि यह स्त्री मेरी है, वास्ते इधर मत आओ। तब ब्राह्मण बोला-अजी! नहीं, यह तो मेरी स्त्री है। विवाद बढ जानेसे दोनों न्याय करानेके लिए राजकुलमें पहुँचे। अधिकारियोंने दोनोंका मामला समझकर दोनोंको अलग २ कर दिए और उनसे पूछा कि तुमने कल क्या खाया था? ब्राह्मणने कहा-मैं अपनी स्त्रीके साथ कल तिलका मोदक खाया था, धूर्तने कुछ और ही कहा जब विरेचन देकर परीक्षा की गई तो ब्राह्मणका कथन सत्य निकला। तब उसी समय न्यायाधीशने ब्राह्मणको उसकी स्त्री दिला दी और धूर्तको दण्ड देकर निकाल दिया।

९ गय-गज (हाथी)-से बुद्धि परीक्षाका उदाहरण इस प्रकार है-वसन्तपुरके राजाने अतिशयबुद्धिसम्पन्न मन्त्रीको पानेके लिए चतुष्पथ (चौक) में आलानस्तम्भपर एक हाथी बंधवा दिया और साथही यह घोषणा करवाई कि इस हाथीको जो तोल देगा उसको राजा बडी वृत्ति (बख्शीस) देगा।

घोषणाको सुनकर एक बुद्धिमान् पुरुषने उसको तोलना स्वीकार किया। हाथीको नौकापर चढाके एक तालावमें ले गए और हाथीके वजनसे नौका जितनी (जहाँतक) पानीमें डूबी थी वहाँतक रेखा खींच दी गई, फिर हाथीको नौकासे बाहर कर उसमें बडे २ उतने पत्थर भर रक्खे जितनेसे नावका रेखांकित भाग डूब जाय। इतना करनेके बाद उन पत्थरोंको तोललिए और हाथीका भी उसके अनुसारही तोल बता दिया गया। राजा उसकी इस बुद्धिमानीपर बडा प्रसन्न हुआ तथा अपने सब मन्त्रियोंमें उसको प्रधान-मन्त्रीका पद दे दिया।

१० घर्षण-भंडन (अकीर्ति)का उदाहरण इस प्रकार है—जैसे एक आदमी राजाका बहुत मुंहलगा हुआ था, उसके पास राजा अपनी रानीकी तारीफ किया करता। एकदिन राजाने कहा कि मेरी रानी पूर्ण चतुर व आज्ञाकारिणी है। मुंहलगेने कहा-महाराज! आज्ञाकारिणी तो होगी किन्तु अपने मतलबके लिए। आपको यदि शंका हो तो कलही परीक्षा करके देख लीजिए, रानीजीसे कहिए कि मैं एक नवीन रानी बनाना चाहता हूँ और उसीके लडकेको राजपद दूंगा, मेरी यह इच्छा तुमको पसंद हो तो मैं ऐसा करता हूँ। राजाने इसी तरह दूसरे दिन रानीसे कहा। रानीने कहा-देव! अगर आप दूसरा सम्बन्ध करना चाहते हैं तो भले करिये, किन्तु राज्यके उत्तराधिकारी तो वही रहेंगे जो रहते आए हैं; इसमें दखल नहीं हो सकता। इस बातपर राजा कुछ मुस्कुराया। जब रानीने आग्रहपूर्वक मुस्कुराहटका कारण पूछा तो मालूम हुआ कि अमुक मुंहलगेने जो बात कही वह सत्य निकली। सब अपने मतलबकी आज्ञा पालती हैं। रानीने क्रुद्ध होकर उस मुंहलगेको देशनिकालेका दण्ड दे दिया। अब तो वह चिन्तामें पडा और सोचने लगा कि क्या करना चाहिए? आखिर बुद्धिसे एक उपाय निकाला। बहुतसे जूतोंकी एक बडी गठडी बनाली और गठडी लिये रानीसे मिलने गया। वहाँ जाके बोला कि देवि! अब मैं देशान्तर जा रहा हूँ। रानीने कहा-अरे! यह जूतोंकी गठडी किसलिये उठाली है? वह बोला देवि! इन जूतोंसे जहाँतक जा सकूंगा जाऊँगा व आपकी अकीर्ति फैलाऊँगा। रानीने अपवादके भयसे तुरन्तही बहिष्कारके हुक्मको रद्द करवा दिया और उसे रोकलिया। यह उस मुंहलगेकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।[1]

११ गोल-गोलकीका उदाहरण, जैसे-किसी बालकके नाकमें लाखकी एक गोली घुसगई थी। जिससे बालकके मांबाप अत्यन्त आतुर हो गए और उसको एक सुवर्णकारके पास ले गए। सुवर्णकारने अपने बुद्धिबलसे लोहमय एक बारीक शलाकाके अग्रभागको आगमें तपाकर उससे धीरे २

---

१ यहां टीकागत उदाहरण अश्लील होनेसे कुछ परिवर्तनके साथ दिया गया है। —सम्पादक

सावधानीपूर्वक उस गोलीको थोडीसी गरम करके सर्वथा निकाल ली। यह सुवर्णकारकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१२ खम-स्तम्भ-का उदाहरण, जैसे-किसी योग्य मन्त्रीकी तलाशमें एक राजाने शहरके बडे तालावके बीच एक स्तम्भ लगवाया और ऐसी घोषणा करवाई कि जो किनारपर खडे होकर इस स्तम्भको डोरीसे बांधदेगा उसको राज्यकी ओरसे लाख रुपये इनाम मिलेंगे। इस प्रकारकी घोषणा सुनकर एक बुद्धिमान् पुरुषने वैसा करना कबूल करलिया। उसने किनारेपर एक कील गडवादी तथा डोरीको उससे बांधकर चारों किनारे डोरीको लिये हुए घूम आया। इससे वह मध्यका स्तम्भ डोरीसे बँधगया। उसकी बुद्धिमत्तापर प्रसन्न होकर राजा भी उसको अपना मन्त्री बनालिया। यह उस पुरुषकी स्तम्भबन्धनकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१३ खुड्डग-क्षुद्रक[1] (बालक)का उदाहरण जैसे-किसी नगरमें अतिकुशल कर्मा एक परिव्राजिका रहती थी उसने राजाके पास यह प्रतिज्ञा की कि मैं सबकुछ कर सकती हूँ। मुझे कोई भी कलामें पराजित नहीं कर सकता। इस पर राजाने घोषणा करवा दी कि अगर कोइ अपनेको श्रेष्ठ कलाकार समझता हो तो कलामें इस परिव्राजिकाको जीत ले मैं उसे बहुत इनाम दूंगा। भिक्षाके लिये घूमते हुए किसी क्षुल्लकने घोषणा सुनी और राजासे निवेदन किया कि देव! मै परिव्राजिकाको हरा दूंगा। किन्तु अपराधकी क्षमा मिलनी चाहिये। राजाने उसको खुली इजाजत देदी। इसपर परिव्राजिका मुह बनाती हुई बोली कि यह छोटासा है मुझे क्षुल्लक क्या जीतेगा! परिव्राजिकाके ऐसा कहनेपर क्षुल्लकने अपनी लगोट हटाली और नग्नमुद्रासे नृत्य व अनेकविध अद्भुत आसन कर दिखाये फिर परिव्राजिकासे बोला कि अब आप अपनी कुशलता दिखलाइये इसी नग्न मुद्रासे आसन आदि होने चाहिए। ऐसा करनेमें असमर्थ परिव्राजिका हार मानकर लज्जित हो घर चली गई। लोगोंने क्षुल्लककी जीत घोषित करदी यह उसकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१४ मग्ग-मार्ग-का उदाहरण, जैसे—कोई पुरुष अपनी भार्याको लेकर वाहनसे दूसरे गांव जा रहा था। बीचमें किसी जगह शरीरचिन्ताके लिए उसकी स्त्री नीचे उतरी और कुछ दूर जाकर शंकानिवारण करने लगी। इसनेहीम एक उस प्रदेशमें रहनेवाली व्यन्तरी रथारूढ पुरुषके सौन्दर्य आदि पर मुग्ध हुई उसी स्त्रीके रूपसे जल्दीसे आकर वाहनपर आरूढ हो गई। जब वह असली स्त्री शरीरचिन्ता निवारण कर वाहनके पास आई तो अपने सरीखे रूपवाली किसी अन्य स्त्रीको वाहनपर बैठी देखी। व्यतरीने उसको पास आई देखकर पुरुषसे कहा कि यह कोई व्यतरी मेरासा रूप बनाकर

---

1 टीकामें इसपर अश्लील कथा का उदाहरण है अतः उसका कुछ रूपान्तर किया है—सम्पादक

तुम्हारे पास आना चाहती है, इसलिए वाहनको जल्दी चलाओ। पुरुषने वैसाही किया। इधर वह स्त्री रोती चिल्लाती हुई पीछे पीछे आने लगी। उसके आर्त्तस्वरको सुनकर वह पुरुष भी विचारमूढ बनगया और वाहनको धीरे २ चलाने लगा। तब उस मनुष्य स्त्री व व्यंतरीका परस्पर कलह शुरू हो गया, गांवतक दोनों लडती झगडती आईं। गांवमें आकर दोनोंने न्यायालयमें फरियाद की और अभियोग चला। न्यायाधीशने पुरुषसे पूछा कि तुम्हारी स्त्री कौन है? किन्तु वह निर्णय नहीं कर सका, तब न्यायाधीशने अपने बुद्धिबलसे पुरुषको दूर हटाकर स्त्रियोंसे कहा कि तुम दोनोंमेंसे जो पहले अपने हाथसे इसका स्पर्श करेगी उसीका यह पुरुष होगा, दूसरीका नहीं। व्यंतरी इस निर्णयपर बहुत प्रसन्न हुई और तुरंतही दिव्य भावसे हाथको फैलाकर पुरुषका स्पर्श करलिया। अधिकारियोंने सत्य समझकर व्यन्तरीसे कहा कि तुम इसकी असली स्त्री नहीं हो, तुमने अपनी देवी मायासे इस पुरुषको छला है, अब जाओ। यह पुरुष इसी मनुष्य स्त्रीका है। ऐसा कहके उस पुरुषको मनुष्य स्त्रीके साथ करदिया। यह न्यायाधीशकी औत्पत्तिकी बुद्धि है।

१५ इत्थी-स्त्री-का उदाहरण इस प्रकार है—मूलदेव और कंडरीक नामके दो मित्र कहीं साथ जा रहे थे। इधर कोई अन्य पुरुष अपनी भार्याके साथ उसी मार्गसे जाने लगा। दूरमें रहा हुआ कंडरीक उसकी स्त्रीके रूपको देखकर मुग्ध होगया, उसने मूलदेवसे कहा कि अगर इस स्त्रीसे तुम मुझे मिलाते हो तो मैं जीऊँगा, नहीं तो मैं मरता हूँ। तब मूलदेव बोला कि मित्र! घबराओ मत, मैं जरूर तुमको इससे मिलादूँगा। ऐसा विचारकर दोनों जल्दीसे लक्षित न हो इस प्रकार दूर चले गए। कंडरीकको एक वनकुंजमें बिठाकर मूलदेव स्वयं रास्तेपर आके खडा रहा, पीछेसे जब वह पुरुष स्त्रीके साथ वहाँ आया तब मूलदेवने कहा—भो महापुरुष! इस वनकुंजमें मेरी स्त्रीको प्रसव हुआ है अतः क्षणभरके लिए तुम अपनी स्त्रीको वहाँ भेजो। उसने स्त्रीको जानेके लिए कहदिया वह कंडरीकके पास गई और कुछ समय ठहरके चली आई, यह मूलदेवकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१६ पइ—पतिका दृष्टान्त, जैसे-किसी स्त्रीके दो पति थे, और वह दोनोंपर प्रेम करती थी। लोगोंको आश्चर्य होता था कि यह दोनों पतिको कैसे प्रसन्न रखती है। राजाने भी परम्परासे यह बात सुनी और आश्चर्यपूर्वक मंत्रीसे पूछा। मंत्रीने कहा देव! ऐसा नहीं हो सकता, इसमें कुछ विशेष कारण मालूम पडता है। राजाने कहा-वह कैसे मालूम होगा? मंत्री बोला—महाराज! इसका रहस्य जिस प्रकार जल्दी मालूम हो सके ऐसा यत्न करूँगा। एक दिन मंत्रीने उस स्त्रीको लेख भेजा, उसमें लिखा था कि तुम्हारे दोनों पतियोंको दो गाँवमें भेजो। एकको पूर्वकी ओर व दूसरेको पश्चिमकी तरफ अमुक गांवमें, साथही उनको यह कह देना कि उसी दिन पीछे घर चले आवे।

स्त्रीका हुक्म पाकर उस स्त्रीने जो अपना अधिक प्रिय था उसको पश्चिमकी ओर भेजा और कम प्रेमवालेको पूर्वकी ओर। उसके जाते आते दोनों समय सूर्य सामने होता था। मन्त्रीने इसपरसे निर्णय किया कि पश्चिमकी ओर भेजा गया अधिक प्रेमपात्र है और पूर्वकी ओर भेजा हुआ इससे कम प्रिय है। राजासे जब उक्त निर्णय सुनाया तो उसने स्वीकार नहीं किया, तथा बोला कि किसी एकको पूर्वमें और दूसरेको पश्चिममें भेजना अनिवार्य था क्यों कि क्रम ऐसाही था इसलिये इससे कुछ विशेषता नहीं समझी जा सकती। तब मन्त्रीने फिर लेख भेजकर कहलाया कि तुम्हारे दोनों पतिको एकसाथ उन गावोंमें भेजो। स्त्रीने वैसाही किया। मंत्रीने फिर दो आदमी उस बाईके पास रक्खे जो एकसाथ दोनोंका कुशल समाचार उस बाईको आकर सुना देवे, थोडी दूर जाकर दोनों एकसाथ आए और तुम्हारे दोनों भर्ताओंको कुछ पीडा होती है ऐसा कहके बाईको बुलाने लगे, तब वह मंदबलके अकुशल निवेदक पुरुषसे बोली–अजी! वह तो सदाही ऐसे रहते है, दूसरे बहुत कोमल प्रकृतिके होनेसे आतुर होंगे इसलिए मैं उनकी तरफ जाती हूँ ऐसा कहके वह उधर गई। खबर पाकर मंत्रीने राजासे सारा हाल निवेदन करदिया जिससे राजा उसकी बुद्धिमत्तापर बहुत खुश हुआ। यह मंत्रीकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१७ पुत्ते-पुत्र-का दृष्टान्त इस प्रकार है—एक महाजनके दो स्त्रियाँ थी, जिनमें एक पुत्रवती और दूसरी अपुत्रा थी। किन्तु उस बालकका वह भी अच्छा प्यार करती थी इससे उस बालकको यह निश्चय नहीं हो सका कि मेरी असली माँ कौन है। कुछ कालके बाद जब वह महाजन दोनों स्त्रियें तथा पुत्रको लेकर परदेश गया और जातेही मरगया तब दोनों स्त्रियोंमें पुत्रके लिये कलह होने लगा, एक बोली कि यह लडका मेरा है अतः घरकी स्वामिनी मै हूँ। दूसरी बोली–अरी! तू कौन है? यह लडका तो मेरा है, इसलिये गृहस्वामिनी मैं हूं। इस प्रकार दोनोंमें कलह चलते २ बात राजकुलमें गई मंत्रीने बुद्धिबलसे इसका निर्णय करना चाहा, और अपने आदमीको बुलाकर कहा कि इनके सब धनको लाकर दो भागमें बांट दो व ऐसेही करवतसे लडके के भी दो हिस्से करदो, फिर दोनोंको आधा २ दे देंगे। मन्त्रीकी इस बातको सुनकर पुत्रकी सच्ची मा मस्तकपर जैसे किसीने वज्रप्रहार किया हो उस तरह व्याकुल होकर बोली कि महाराज! मुझे पुत्र नही चाहिए यह उसका है उसीको दे दो किन्तु काटो ( मारो ) मत, भले यही दूसरी बाई घरकी मालिकिन हो मुझे कुछ दुःख नहीं है, मैं तो दूसरेके यहाँ नौकरी करती हुई भी इस बालकको जीवित देखकर अपने मनमें संतोष मानूंगी, किन्तु बिना बच्चेके देखे मैं नहीं रह सकती। दूसरीने कुछ नहीं कहा। इसपर मंत्रीने पुत्रदुःखसे दुःखी उस बाईको सच्ची माता समझकर निर्णय दिया कि यह पुत्र इसीका है, अतः घरकी स्वामिनी यही होगी। तथा दूसरीको तिरस्कार कर निकाल दी यह अमात्यकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

टीका गाथार्थ ७२—मधुच्छत्र १७ मुद्रिका १८ अङ्क १९ नाणक २० भिक्षुक २१ चेटक (बालक) २२ और निधान २३ शिक्षा २४ अर्थशास्त्र २५ बडी इच्छा २६ सौ हजार २७। इन सबोंके दृष्टान्त निम्नप्रकार हैं, जैसे—

१७ महुसिक्थ-मधुसिक्थ-मधुच्छत्र—किसी पहाडी छोटी नदीके दोनों किनारेपर कुछ धीवर (मछुए) रहते थे। दोनों (किनारेवालों) में जातीय सम्बन्ध होनेपर भी आपसमें मनमुटाव था। इसलिए दोनों किनारेवालोंने अपनी २ स्त्रीको पर तीर जानेकी मनाई करदी थी। किन्तु धीवरलोग जब अपने २ व्यवसायके लिए बाहर चले जाते तब उनकी स्त्रियाँ एक दूसरेके यहाँ आती जाती थी। एक धीवरीने एकदिन उस पारसे अपने घरके पास कुंजमें मधुच्छत्र देखा। दूसरे दिन उसका पति जब मधु खरीदने लगा, तब उसकी स्त्रीने कहा कि मधु मत खरीदो चलो, मैं तुम्हे अपने घरके पासही मधुच्छत्र दिखा देती हूँ। ऐसा कहकरके वह अपने पतिको साथ लेकर छत्र दिखाने गई। किन्तु ढूंढनेपर भी उसे मधुच्छत्र दिखाई नहीं पडा, तब वह विस्मितसी होकर बोल उठी कि सामनेके तीरसे बराबर दिखता है वहां चलो देख आवें। धीवर भी उसके साथ दूसरे किनारे गया, वहां उस स्त्रीने निषिद्ध घरके पासही खडी रहकर मधुच्छत्र दिखाया। धीवरने अनायासही यह समझ लिया कि मेरी स्त्री इस निषिद्ध घरमें आती जाती है। यह उस धीवरकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

१८ मुद्दिय-मुद्रिका-का दृष्टान्त-किसी नगरमें एक पुरोहित सर्वत्र सत्यवादीके नामसे प्रसिद्ध था, लोगोंको विश्वास था कि यह समय बीत जाने पर भी दूसरोंका निक्षेप (ठेव) नहीं पचाता किन्तु पीछे दे देता है। इसी विश्वासपर एक गरीब आदमी उसके पास अपनी ठेव रखकर देशान्तर चला गया। विदेशमें बहुत समय बिताकर जब वह अपने घर जाने लगा तो पुरोहितजीसे अपनी ठेव मांगी। किन्तु पुरोहितने एकदम अस्वीकार कर दिया व कहने लगा कि तुम कौन हो? तुम्हारी ठेव कौनसी व कैसी थी? इस पर वह गरीब अपनी ठेव गुम होते देख बहुत चिन्तातुर हुआ। दूसरे दिन राजाका प्रधान कहीं बाहर जा रहा था। उसको जाते देखकर उसने कहा कि महानुभाग! मेरी हजार रुपयोंकी नोली पुरोहितके पास रक्खी हुई है, कृपया वह मुझे दिलादो। बडा उपकार होगा। सारा हाल समझकर प्रधानको उसपर दया होगई। उसने राजासे कह दिया, तब राजाने ठेव रखनेवाले पुरोहितको बुलाया और कहा कि तुम्हारे यहाँ इसकी जो ठेव रक्खी हुई है, वह पीछे इसे लौटा दो। पुरोहितने जबाब दिया कि राजन्! मैंने इसका कुछ लियाही नहीं तो देऊँ क्या? इसपर राजा चुप रहगया। पुरोहितके घर लौट जानेपर राजाने उस ठेव रखनेवाले गरीबको पूछा कि सचसच बोल तूं उसके यहाँ किसके सामने व कब ठेव रक्खी थी? इसपर उसने देनेका स्थान समय व साक्षी बता दिए।

तब राजाने निर्णय करना चाहा और एकदिन उस पुरोहितके साथ खेल खेलना शुरू किया। क्रीडाक्रमसे अपनी और पुरोहितकी अंगूठी अदलबदल करली। पुरोहितसे छिपकर उसकी अंगूठी एक आदमीको दी और उसके द्वारा पुरोहितानीको कहलाया कि पुरोहितजीने उस गरीबकी ठेयमें रक्खी हुई नोली (थैली) मांगी है और सबूतके लिए यह अपनी अंगूठी भेजी है। इसपर विश्वास कर पुरोहितानीने नोली भेजदी। राजाने दूसरी अनेक नोलिओंके बीच उस थैलीको रखकर ठय रखनेवालेसे अपनी नोली लेनेको कहा। उसने पहचानकर अपनी नोली उठाली। तब राजाने उसे सच्चा समझकर लेजानेकी आज्ञा दी और पुरोहितको कठोर दण्ड दिया। यह राजाकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

१९ अंक-अङ्क-का दृष्टान्त, जैसे-एक आदमीने किसी शेठके पास हजार रुपयोंसे भरी एक नोली रक्खी। उस शेठने नोलीके नीचेका कुछ भाग काटकर उससे असली रुपये निकाल लिए तथा बदलेमें नकली रुपये उसमें भरके कटे भागको सिलाकर ज्योंका त्यों रखदिया। पीछे जब ठेय रखनेवालेने अपनी चीज मांगी तो शेठने उसे नोली देदी। उसने जब खोलकर देखी तो पता चला कि असल रुपये गुम हैं। आखिर उसने राजाके पास अभियोग चलाया। न्यायाधीशने पूछा कि तुम्हारी नोलीमें कितने रुपये रखे जा सकते हैं? उसने जवाब दिया-हजार रुपये। न्यायाधीशने परीक्षा की तो जितना भाग उस नोलीका कटा था उतनेही रुपये बाकी बचे थे शेष सभी समागए। इसपर न्यायाधीशको उसकी बात सच्ची मालूम पडी। अभियुक्तसे अनुशासनपूर्वक उसके रुपये दिलादिए। वह खुशी २ घर चला गया। यह न्यायाधीशकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२० नाण-नाणक-दृष्टान्त निम्न प्रकार है-कोई वणिक् किसी शेठके पास अपनी मोहरोंसे भरी हुई एक थैली रखके देशान्तर गया। कुछ समय बीतनेपर थैली रखनेवाले उस शेठने थैलीसे उत्तम सुवर्णमय मुद्राओंको निकालकर उतनीही संख्यामें हलके कमकीमती-सोनेकी मुद्राएं उसमें भरदी और थैली उसी तरह सीदी। कई दिनोंके बाद वह थैली रखनेवाला वणिक् विदेशसे घर आया और शेठसे अपनी थैली मांगी। शेठने भी उसको थैली देदी। उसने भी अच्छीतरह देखा तो थैली वही मालूम हुई, किन्तु घर आकर जब उसको खोला तो पता चला कि इसमें असली सुवर्णमुद्राएँ नहीं हैं जो मेरी पहले थीं उनकी जगह नकली मुद्राएँ रक्खीं हुई हैं। उसने शेठसे आकर कारण पूछा तो शेठने जवाब दिया कि तुमने जो मुझे रखनेको दी थी वही थैली हमने पीछे दी है। असली नकली हम नहीं जानते। इसपर उसने न्यायालयमें फरियाद की। न्यायाधीशने दोनों अभियोक्ता व अभियुक्त-को बुलाकर उनके बयान सुने। सुननेके बाद न्यायाधीशने उस वणिक्से पूछा

कि तुमने शेठके पास थैली किस वर्ष व किस दिन रक्खी थी? उसने वह वर्ष व वह दिन बता दिया। फिर मुद्राओंपर बननेका काल देखा तो उसके बादका निकल आया। उसी समय न्यायाधीशने शेठसे कहा कि ये मोहरें इसकी नहीं हैं क्योंकि नवीन डाली हुई हैं, अतः इसकी मोहरें जो असली हैं वे इसे देदो। यह न्यायाधीशकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

२१ भिक्खु-भिक्षु-दृष्टान्त भावना जैसे—किसी साहुकारने एक मठाधिपति भिक्षुकके पास एक हजार मोहरें ठेवरूपमें रक्खीं। कालान्तरमें जब वह भिक्षुकके पास मांगनेको गया तो भिक्षुक आजकल्हका बहाना करने लगा। तब साहुकारने कुछ जुआरियोंसे मैत्री की और भिक्षुकसे अपनी ठेव लेनेकी बात कही। जुआरियोंने कहा कि हम तुम्हें भिक्षुकसे सब रुपये दिलादेंगे। ऐसा कहकर वे लोक किसी गेरुएँ वस्त्रवाले साधुका वेष बनाकर एक बडी सोनेकी खूंटी लिए उस भिक्षुकके पास गए और बोले कि हम लोग यात्रामें जाते हैं, आप बडे विश्वासपात्र हैं इसलिए यह सुवर्ण खूंटी हम आपके पास रखजाते हैं। इसप्रकार ये कह रहे थे इसी बीचमें वह साहुकार आगया और बोला महाराज! मेरी रकम दे दीजिए। भिक्षुकने सुवर्ण खूंटीकी लालचसे उसी समय उसकी ठेव-रकम देदी। वे जुआरी कुछ समय विचारकर बोले—महाराज! कुछ यहाँका जरूरी काम आगया है इसलिए अभी हमको नहीं जाना है ऐसा कहके वे सुवर्ण खूंटी लिए चले गये। यह जुआरीकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२२ चेडगनिहाणे-चेटक और निधान-दृष्टान्त इस प्रकार है-किसी गांवमें परस्पर भिन्न स्वभाववाले दो पुरुष रहते थे। संयोगवश दोनोंकी विशेष परिचयसे मैत्री होगई। एकादिन एकको किसी जगह निधान प्राप्त हुआ। उसी समय मायावी मित्रने उससे कहा कि मित्र! आजका मुहूर्त ठीक नहीं है कल्ह शुभमुहूर्तमें अपने इस निधानको लेंगे। दूसरेने सरल मनसे वैसा स्वीकार करलिया। इधर मायावी मित्रने रातमे उस जगह आकर निधान लेलिया और वहाँ कोयले डालदिए। दूसरे दिन दोनों साथ आकर देखते हैं तो निधानकी जगह कोयले मिले। तब मायावी कपटपूर्वक रोने लगा, और बोला कि हा! हम भाग्यहीन हैं जिसलिए कि देवने निधान की जगह हमको कोयले दिखाये। एक तरहसे उसने आंखें देकर हमसे छिनली हैं। ऐसा कहते हुए वह वारंवार दूसरेकी ओर देखने लगा। दूसरेने उसकी नकली चिन्तासे असालियत समझ ली और आकारको बदलकर कहा—मित्र! कुछ चिन्ता मत करो, गया हुआ निधान कुछ दुःख करनेसे नहीं आता, चलो अपने भाग्य ऐसेही हैं। इस प्रकार शान्त होकर दोनों अपने २ घर गए। इधर सच्चाईको प्रकट करनेके लिये बुद्धिवलसे दूसरेने उस मायावीकी लेप्यमय प्रतिमा बनाई और दो पालतू बन्दर भी रक्खे। प्रतिदिन प्रतिमाके हाथ शिर व स्कन्ध आदि अंगोंपर उन बन्दरोंके खाने योग्य वस्तुएँ रख देता और खानेके लिये बन्दरोंको छोड देता।

भूख प्यासस पीडित बन्दर भी यहा आकर उस प्रतिमाके देहपरसे भक्ष्य पदार्थ खाया करते। कई दिनोंसे उनकी यह लीला बन गई। एकदिन किसी पर्वको लेकर दूसरे मित्रने मायावीके दोनों पुत्रोंको अपने यहाँ भोजनके लिए निमन्त्रण दिया और बडे प्रेमसे दोनोंको अच्छीतरह भोजन कराके सुखपूर्वक वहीं कहीं दूसरी जगह छिपादिए। दूसरे दिन जब बालक नहीं आए तब मायावी मित्र उनकी खोज करते मित्रके यहा आया और पूछा-दोनों लडके कहाँ हैं? वह बोला-मित्र! बडा खेद है कि ये तुम्हारे दोनो पुत्र बन्दर हो गए। मायावी घरमें गया तब दूसरे मित्रने उन पालतू बन्दरोंको खोल दिये व किलकिलाहट करते आए और इसके अंगोंपर आ लगे व कुछ चाटने लगे। इसपर इसरा बोला-मित्र! देखिए ये आपके प्रति अपना प्रेम पुत्रवत्ही दिखा रहे हैं। तब मायावी बोला-मित्र! क्या मनुष्य भी तत्काल बन्दर हो सकते हैं? दूसरा बोला-भाई! जैसे अपने कर्मके फेरसे निधान कोयला होगया ऐसेही तुम्हारे कर्मकी प्रतिकूलतासे तुम्हारे पुत्र बन्दर हो गए हैं। मायावीने सोचा कि अहो! इसने जरूर मेरा निधान जान लिया है अब अगर चिल्लाता हूं तो राजकुलमें झगडा होगा और पुत्र भी नहीं मिलेंगे ऐसा समझकर उसने निधानका सब हाल कहकर उसको आधा हिस्सा देदिया। दूसरेने भी उसके पुत्र मिला दिये। यह चेटक और निधान विषयक उसकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२४ अत्थसत्थे–अर्थशास्त्रका दृष्टान्त, जैसे–एक श[illegible] दो[illegible] थी, उनमें एकको पुत्र नहीं था और दूसरीको था, किन्तु विना पुत्रवाली भी उस लडकेको बहुत प्यार करती थी, जिससे वह बालक दोनों [illegible] कुछ भेद नहीं समझता। एकवार वह शेठ व्यवसायके लिए घूमता हुआ श्रीसुमतिनाथ स्वामीकी जन्मभूमि हस्तिनापुरमें पहुँचा और संयोगवश यहीं मरगया तब दोनों पत्नियोंमें सम्पा[illegible] लिए कलह होने लगा, एक कहती कि यह मेरा पुत्र है अतः गृहकी स्वामिनी मैं हूँ। दूसरी बोलती–नहीं गृहस्वामिनी मैं हूँ क्यों कि यह मेरा पुत्र है। विवाद बढते २ राजकुलमें गया। महारानी मङ्गला-देवीको जब यह बात मालूम हुई तो उन्होंने दोनोंको अपने पास बुलाकर कहा कि कुछ दिनोंके बाद मुझको पुत्र होगा और वह बडा होकर इस अशोकवृक्षके नीचे बैठा हुआ तुम्हारा न्याय करेगा, तबतक तुम दोनों सुख-पूर्वक यहाँ रहो। और अपने पुत्रको हमारे अधीन कर दो, न्याय होनेके बाद जिसका होगा देदिया जावेगा। जिसका पुत्र नहीं था उसने यह सहर्ष स्वीकार कर लिया। इससे महारानीजी सत्य समझ गई और पुत्रवालीको पुत्र दे दिया तथा गृहस्वामिनी बना दी। झूठा वाद करनेसे दूसरी तिरस्कारपूर्वक हटा दी गई। यह महारानीजीकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२५ इच्छा य महं–इच्छा महत्–का दृष्टान्त, जैसे–एक शेठानीके पतिका देहान्त हो गया। जब व्याज आदिपर दिए हुए उसके रूपये लोगोंने देने बन्द कर दिये, तब उसने अपने पतिके मित्रसे रूपये वसूल करानेको कहा। उसने जबाब दिया कि यदि प्राप्त द्रव्यमेंसे मुझे भी कुछ दो तो मैं वसूल करा सकता हूँ। शेठानीने कहा–जैसी तुम्हारी मर्जी हो मैं वैसाही करूँगी। इसपर उसने लोगोंसे सब रकम वसूल कर ली और उसका थोडा भाग शेठानीको देना चहा। किन्तु शेठानी इसपर राजी न हुई और उसने राजकुलमें फरियाद की। तब अधिकारियोंने वसूल किया हुआ सब द्रव्य मँगाकर दो भागोंमें विभक्त कर दिया, एक भाग बडा और दूसरा छोटा। फिर वसूल करनेवालेसे पूछा कि तूं कौनसा भाग लेना चाहता है? वह बोला–बडा भाग। तब न्यायाधीशने अक्षरार्थका विचारकर कहा कि बडा भाग इसका भी दूसरा हिस्सा तुम्हारा है, इस प्रकार न्यायाधीशने मामला निपटा दिया। यह अधि-कारिओंकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

२६ सयसहस्से–शतसहस्रका दृष्टान्त इसप्रकार है–किसी परिव्राजकके पास चांदीका एक बडा भांड था और साथही उस परिव्राजकमें यह भी खुबी थी कि जिसको वह एकवार सुनलेता उसे धारण किये विना नहीं छोडता। इससे बुद्धिका उसे अहंकार होगया और उसने ऐसी घोषणा करदी कि जो कोई मुझे कुछ अश्रुतपूर्व बात सुना दे उसको मैं आपना यह रजतभांड दे दूँगा। किन्तु उसको कोई भी अपूर्व बात नहीं सुना सका क्यों कि सुन

भूख प्याससे पीडित बन्दर भी वहा आकर उस प्रतिमाके देहपरसे भक्ष्य पदार्थ खाया करते। कइ दिनासे उनकी यह शैली बन गइ। एकदिन किसी पर्वको लेकर दूसरे मित्रने मायावीके दोनों पुत्रोंको अपने यहाँ भोजनके लिए निमन्त्रण दिया और बडे प्रेमसे दोनोंको अच्छीतरह भोजन कराके सुखपूर्वक यहीं कहीं दूसरी जगह छिपादिए। दूसरे दिन जब बालक नहीं आए तब मायावी मित्र उनकी खोज करने मित्रके यहाँ आया और पूछा-दोनों लडके कहाँ है? वह बोला-मित्र! बडा खेद है कि वे तुम्हारे दोनों पुत्र बन्दर हो गए। मायावी घरमे गया तब दूसरे मित्रने उन पालतू बन्दरोंको खोल दिए वे किलकिलाहट करते आए और इसके अंगोंपर आ लगे व कुछ चाटने लगे। इसपर दूसरा बोला-मित्र! देखिए ये आपके प्रति अपना प्रेम पुत्रवत्‌ही दिखा रहे हैं। तब मायावी बोला-मित्र! क्या मनुष्य भी तत्काल बन्दर हो सकते हैं? दूसरा बोला-भाई! जैसे अपने कर्मके फेरसे निधान कोयला होगया ऐसेही तुम्हारे कर्मकी प्रतिकूलतासे तुम्हारे पुत्र बन्दर हो गए हैं। मायावीने सोचा कि अहो! इसने जरूर मेरा निधान जान लिया है अब अगर चिल्लाता हूँ तो राजकुलमे झगडा होगा और पुत्र भी नहीं मिलगे, ऐसा समझकर उसने निधानका सब हाल कहकर उसको आधा हिस्सा देदिया। दूसरेने भी उसके पुत्र मिला दिये। यह चेटक और निधान विषयक उसकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

११ सिक्खा य-सिक्ख-शिष्यका दृष्टान्त, जैसे—धनुर्वेदमें कुशल एक आचार्य किसी नगरमे आया और कुछ धनियोंके पुत्रोंको पढाने लगा। बालकोंसे उस कलाचार्यने बहुतसा धन प्राप्त करलिया। इसपर शेठने सोचा कि बालकोंने इसको बहुतसा धन दिया है, अत जब यह यहाँसे जावेगा तो इसको मारके सब धन ले लेना चाहिये। कलाचार्यने किसी तरह यह हाल जानलिया और दूसरे गांवमे रहे हुए अपने बन्धुओंको ऐसी खबर दी कि अमुक रातको मैं गोबरके पिण्डोंको नदीमें फेंकूँगा (गिराऊंगा) तुम इनको लेलेना। उनके स्वीकार कर लेनपर कलाचार्यने द्रव्यके साथ गोबरके पिण्ड धूपमें सुखालिये। फिर शेठके लडकोंसे कहा कि अमुक तिथिपर्वमें हम स्नान व मन्त्रके साथ नदीमे गोबरके पिण्डको गिराते हैं, ऐसी हमारी कुलविधि है। इसपर बालकोंने भी कहा ठीक है जैसी आपकी इच्छा हो। फिर कलाचार्यने उन बालकोंके सहयोगसे उस रातमें मन्त्रपूर्वक गोबरके पिण्डोंको नदीमें फेंकदिये। उधर वे गोबर पिण्ड बन्धुओंने लेलिए। फिर कुछ दिनोंके बाद उन बालकों व शेठ आदिको कहकर सिर्फ देहरक्षणके वस्त्रमात्र लिए हुए कलाचार्य अपने गांवको चला। शेठने भी देखा कि इसके पास तो कुछ नहीं है, फिर क्यों मारना? इसप्रकार उस कलाचार्यने तन व धन बचा लिए। यह कलाचार्यकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

२४ अत्थसत्थे-अर्थशास्त्रका दृष्टान्त, जैसे-एक श ो दो ि ाँ थी, उनमें एकको पुत्र नहीं था और दूसरीको था, किन्तु विना पुत्रवाली भी उस लडकेको बहुत प्यार करती थी, जिससे वह बालक दोनों मांमें कुछ भेद नहीं समझता। एकवार वह शेठ व्यवसायके लिए घूमता हुआ श्रीसुमतिनाथ स्वामीकी जन्मभूमि हस्तिनापुरमें पहुँचा और संयोगवश यहीं मरगया तब दोनों पत्नियोंमें सम्पत्तिके लिए कलह होने लगा, एक कहती कि यह मेरा पुत्र है अतः गृहकी स्वामिनी मैं हूँ। दूसरी बोलती-नहीं गृहस्वामिनी मैं हूँ क्यों कि यह मेरा पुत्र है। विवाद बढते २ राजकुलमें गया। महारानी मङ्गला-देवीको जब यह बात मालूम हुई तो उन्होंने दोनोंको अपने पास बुलाकर कहा कि कुछ दिनोंके बाद मुझको पुत्र होगा और वह बडा होकर इस अशोकवृक्षके नीचे बैठा हुआ तुम्हारा न्याय करेगा, तबतक तुम दोनों सुख-पूर्वक यहाँ रहो। और अपने पुत्रको हमारे अधीन कर दो, न्याय होनेके बाद जिसका होगा देदिया जावेगा। जिसका पुत्र नहीं था उसने यह सहर्ष स्वीकार कर लिया। इससे महारानीजी सत्य समझ गई और पुत्रवालीको पुत्र दे दिया तथा गृहस्वामिनी बना दी। झूठा वाद करनेसे दूसरी तिरस्कारपूर्वक हटा दी गई। यह महारानीजीकी औत्पत्तिकी बुद्धि हुई।

२५ इच्छा य महं-इच्छा महत्-का दृष्टान्त, जैसे-एक शेठानीके पतिका देहान्त हो गया। जब व्याज आदिपर दिए हुए उसके रूपये लोगोंने देने बन्द कर दिये, तब उसने अपने पतिके मित्रसे रूपये वसूल करानेको कहा। उसने जवाब दिया कि यदि प्राप्त द्रव्यमेंसे भी कुछ दो तो मैं वसूल करा सकता हूं। शेठानीने कहा-जैसी तुम्हारी मर्जी हो मैं वैसाही करूंगी। इसपर उसने लोगोंसे सब रकम वसूल कर ली और उसका थोडा भाग शेठानीको देना चहा। किन्तु शेठानी इसपर राजी न हुई और उसने राजकुलमें फरियाद की। तब अधिकारियोंने वसूल किया हुआ सब द्रव्य मँगाकर दो भागोंमें विभक्त कर दिया, एक भाग बडा और दूसरा छोटा। फिर वसूल करनेवालेसे पूछा कि तूं कौनसा भाग लेना चाहता है? वह बोला-बडा भाग। तब न्यायाधीशने अक्षरार्थका विचारकर कहा कि बडा भाग इसका भी दूसरा हिस्सा तुम्हारा है, इस प्रकार न्यायाधीशने मामला निपटा दिया। यह अधि-कारिओंकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

२६ सयसहस्से-शतसहस्रका दृष्टान्त इसप्रकार है-किसी परिव्राजकके पास चांदीका एक बडा भांड था और साथही उस परिव्राजकमें यह भी खुबी थी कि जिसको वह एकवार सुनलेता उसे धारण किये विना नहीं छोडता। इससे बुद्धिका उसे अहंकार होगया और उसने ऐसी घोषणा करदी कि जो कोई मुझे कुछ अश्रुतपूर्व बात सुना दे उसको मैं आपना यह रज दे दूंगा। किन्तु उसको कोई भी अपूर्व बात नहीं सुना सका क्यों कि सुन

लेनेके बाद अपनी धारणाशक्तिके बलपर वह सुनानेवालेको ज्योंका त्यों सुना देता और कहता यह तो मैंने पहलेही सुनी है। किसी सिद्धपुत्रने यह प्रतिज्ञा सुनी और कहा कि मैं परिव्राजकजीको अपूर्व बात सुना दूंगा, बशर्ते कि वह प्रतिज्ञापर दृढ रहें।

यह बात राजाके कानतक पहुँची और निर्णयके लिए राजभवनही स्थान चुना गया। हजारों आदमी दर्शकके रूपमें इकट्ठे होगए, परिव्राजकजी भी वहाँ आए और राजाके सामने कार्यक्रम चालू हुआ। सिद्धपुत्रने आगेका श्लोक पढा–

गाहा–तुज्झ पितामह पिउणो, धारेइ अणूणय सयसहस्सं।
जइ सुयपुव्व दिज्जउ, अह न सुय खोरयं देसु ॥ १ ॥

जिसका भाव यह है कि–तेरा पिता मेरे पिताके एक लाख रुपये धारता है, अगर पहले सुना है तो वह ऋण चुकाओ अगर नहीं सुना है तो प्रतिज्ञाके अनुसार मुझे चांदीका माड दो। इसपर परिव्राजकको पराजित होकर वह मांड देना पडा। यह सिद्धपुत्रकी औत्पत्तिकी बुद्धि थी।

ये औत्पत्तिकी बुद्धिके उदाहरण समाप्त हुए। अब आगे जाकर शास्त्रकार वैनयिकी बुद्धिकी चर्चा करते हैं–

मूल—गाहा–७३

भरनित्थरणसमत्था, तिवग्गसुत्तत्थगहियपेयाला।
उभओलोगफलवई, विणयसमुत्था हवइ बुद्धी ॥ १ ॥

छाया–गाथा–७३

भरनिस्तरणसमर्था, त्रिवर्गसूत्रार्थगृहीतपेयाला ( प्रमाणा )
उभयलोकफलवती, विनयसमुत्था भवति बुद्धि ॥ १ ॥

टीका—कठिन कार्यभारके निस्तरण–निर्वाह करनेमें समर्थ तथा धर्म, अर्थ, कामरूप त्रिवर्गके वर्णन करनेवाले सूत्र और अर्थका प्रमाण या सार ग्रहण करनेवाली तथा जो इस लोक और परलोक दोनोंमें फलदायिनी है वह विनयसे होनवाली बुद्धि है। अर्थात् विनयसे उत्पन्न हुई बुद्धि कठिनसे कठिन प्रसंगको भी सुलझानेवाली और नीतिधर्म व अर्थशास्त्रके सारको ग्रहण करनेवाली होती है। इसीलिए यह दोनों लोकोंमें सुखदायिनी है। इसपर कुछ उदाहरण दिखाते हैं–

मूल—गाहा–७४

निमित्ते[1] १ अत्थसत्थे २ अ, लेहे ३ गणिए ४ अ कूव ५

1 स–भा म.

अस्से ६ य। गद्दभ( ह ) ७ लक्खण ८ गंठी ९ अगए १०
रहिएं ११ य गणिया १२ य ॥ २ ॥

छाया–गाथा–७४

निमित्त १ अर्थशास्त्रे २ च, लेखे ३ गणिते च ४ ( उदाहरणानि ) कूपाश्वौ च ५, ६ गर्दभ ७ लक्षण ८ ग्रन्थ्य गदाः ९।१०, रथिकश्च ११ गणिका १२ च ॥ २ ॥

टीका—गाथार्थ–७४ निमित्त १, अर्थशास्त्र २, लेख ३, गणित ४, कूप ५, अश्व ६, गर्दभ ७, लक्षण ८, ग्रन्थि ९, अगद १०, रथिक और गणिका ११–१२ इन सब उदाहरणोंका कथारूपसे विशेष स्पष्टीकरण नीचे करते हैं—

१ निमित्ते–निमित्त का दृष्टान्त जैसे–किसी नगरमें एक सिद्धपुत्र अपने दो शिष्योंको निमित्तशास्त्र पढा रहा था। शिष्योंमें एक जो विनयसम्पन्न था वह गुरुके उपदेशको यथावत् बहुमानपूर्वक स्वीकार करता और बाद अपने चित्तमें विचार करते हुए जहाँ भी सन्देह हुआ तत्काल गुरुके पास जाकर विनयपूर्वक पूछ लेता। इस प्रकार निरन्तर विनय और विवेकके साथ शास्त्र पढते हुए उसने तीव्र बुद्धि प्राप्त कर ली। दुसरा इन गुणोंसे रहित होनेके कारण केवल शब्दज्ञानही मिला सका। एक दिन दोनों गुरुके आदेशसे किसी पासके गांव में जा रहे थे। मार्गमें किसी बडे जन्तुके चरण चिन्ह दिखाई देते थे। विनयी शिष्यने दुसरेसे पूछा कि बन्धु! ये किसके पाँव है? उसने कहा इसमें क्या पूछना? ये साफ हाथीके पाँवके चिन्ह दिखते हैं। विनयीने कहा–नहीं ऐसा नहीं हो सकता, ये हथिनीके चरणचिन्ह हैं, और वह हथिनी बांयी आंखसे काणी है तथा उसपर किसी बडे घरकी सधवा स्त्री बैठके जा रही है व एक दो दिनमेंही उसको बालक पैदा होगा क्योंकि उसके मास अब पूरे हो गये हैं। विनयीके ऐसा कहनेपर दूसरेने पूछा–अजी! यह किसपरसे समझते हो? विनयी बोला–ज्ञानका सारही विश्वास होना है, चलो आगे इसका निर्णय हो जायगा। ऐसा कहके दोनों उस गांवमे पहूँचे। जातेही देखते हैं कि गांवके बाहर तालावके किनारे किसी रानीका डेरा है। और हथिनी भी बाँयी आंखसे काणी है। इसी बीचमें एक दासीने आकर मंत्रीसे कहा कि स्वामिन्! राजाको पुत्रलाभ हुआ है, बधाई दीजिए। विनयीने ऐसा सुनकर दूसरेसे कहा कि क्यों बन्धु? दासीका वचन सुना? उसने कहा–हाँ, तेरी सब बात सच्ची है। फिर तालावमें हाथ पाँव धोकर दोनों विश्रामके लिए एक वटवृक्षके नीचे बैठे। उधरसे मस्तकपर पानीका घडा रक्खे हुए एक बुढिया जा रही थी उसने इन दोनोंकी आकृति व प्रकृति देखकर सोचा कि ये दोनों कोई विद्वान् हैं। अतः इनसे पूछना चाहिए

१ गणिया य रहिए य–त्ति–आ. म. वृत्तौ।

कि मेरा देशान्तरमें गया हुआ पुत्र कब लौटेगा। ऐसा सोचकर पास गई और नम्रतापूर्वक पूछने लगी। उसी समय मस्तकसे गिरकर घडा टुकडी २ होगया तुरन्त दूसरा यह देखके बोल उठा–मा? तेरा पुत्र घडेकी तरह मरगया है। इसपर विनयीने कहा–मित्र! ऐसा मत कहो। इसका पुत्र अभी घरपर आया हुआ है और बुढियासे भी बोला कि मा! घर जाओ अपने चिरविछुडे पुत्रका मुंह देखो।

विनयीकी बातसे प्रसन्न हुई बुढिया उसको आशीर्वाद देती हुई घर गई और उसी समय घरपर आए हुए पुत्रको देखा। पुत्रके प्रणाम करनेपर आशीर्वाद देकर बुढियाने नैमित्तिकका कहा हुआ सब वृत्तान्त पुत्रसे कह सुनाया। फिर पुत्रको पूछकर कुछ रुपये व वस्त्रयुगल बुढियाने विनयीको अर्पण किये। तब दूसरा सोचने लगा कि–अहो! गुरुने मुझे अच्छा नहीं पढाया है अन्यथा जैसा यह जानता है, वैसा मैं क्यों नहीं जानता?। कार्य हो जानेपर दोनों गुरुके पास आए। गुरुके दर्शन करतेही विनयीने अञ्जलि जोडे हुए शिरको नमाकर आनन्दाश्रुपूर्वक गुरुके चरणोंमे प्रणाम किया। दूसरा शैलस्तम्भकी तरह थोडा भी विना नमे मात्सर्य्य धरता हुआ गुरुके सामने खडा रहा। तब उससे गुरु बोले–अरे! क्या आज प्रणाम भी नहीं करता? वह बोला–जिसको अच्छीतरह सिखाये हो वह प्रणाम करेगा, हम पक्षपाती गुरुको प्रणाम नहीं करते। गुरु बोले–क्या तुमको अच्छा नहीं पढाया? इसपर उसने पहलेका सब हाल कह सुनाया। तब गुरुने विनयीसे पूछा–वत्स! तुमने यह सब कैसे जाना? कहो। वह बोला–गुरुदेव! मैंने आपकी कृपासे विचार करना शुरू किया कि हाथी के तो पाँव दिखतेही हैं किन्तु विशेष क्या है? फिर उसकी लघुशंकाको देखकर निश्चय किया कि ये हथिनीके पाँव हैं। दक्षिण बाजूके सब वृक्ष खाये हुए थे किन्तु बांयी बाजूके नहीं, इससे यह समझा कि बांयी आंखसे यह काणी है। साधारण मनुष्य हाथीकी सवारी नहीं कर सकता इससे निश्चय किया कि इसपर राजकीय मनुष्य है। वृक्षपर लगे हुए रंगीत वस्त्रके भागसे सधवा राणी और भूमिपर लघुशंका करनेका बाद हाथ टेकके उठनेसे गर्भवती है तथा दक्षिणचरण और हाथपर अधिक भार पडनेसे अल्पसमयमेंही पुत्रोत्पत्ति होगी ऐसा समझा। उस वृद्धाके प्रश्न करतेही जब घडा गिरकर टूटगया तब मैंने सोचा कि जैसे घडेका मिट्टीभाग मिट्टीमें और पानी पानीमें मिलगया है ऐसे वृद्धाको भी इसका पुत्र मिलना चाहिए। विनयीके इसप्रकार विवेकपूर्वक ज्ञानको सुन कर आचार्यने प्रेम प्रकट किया और उसकी समझकी तारीफ की, फिर दूसरेसे बोले वत्स! इसमें हमारा दोष नहीं, यह तेराही दोष है कि तू विचार नहीं करता, हम तो शास्त्र समझानेके अधिकारी हैं विमर्श करना तो तुम्हारा कार्य्य है। विनयी शिष्यकी यह निमित्त विषयमें वैनयिकी बुद्धि हुई।

१ अत्थसत्थे–अर्थशास्त्रके विषय में कल्पक मंत्रीका दृष्टान्त है।

३-४ लेहे-लिपिज्ञान और गणिए-गणितज्ञान में कुशलता भी विनयजा बुद्धि है।

५ कूव-कूप भूमि विज्ञानमें कुशल ऐसे पुरुषका उदाहरण, जैसे-किसी खोदकार्यमें कुशल पुरुषने एक किसानको कहा कि यहाँ इतनी दूरमें पानी है। जब उतनी जमीन खोदलेनेपर भी पानी नहीं निकला तब किसानने उससे कहा पानी तो नहीं निकला ! तब उसने कहा-बाजूकी भूमिपर जरा (थोडा) एडीसे प्रहार करो। किसानके ऐसा करतेही पानी निकल आया। यह उसकी वैनयिकी बुद्धि है।

६ अस्से-अश्व-के ग्रहणमें वासुदेवकी बुद्धिका उदाहरण, जैसे-किसी समय बहुतसे घोडेके व्यापारी घोडे बेचनेको द्वारिका गये। उस समय यदुवंशी राजकुमारोंने सब आकार प्रकारसे बडे घोडे खरीदे, वासुदेवने लक्षणसम्पन्न एक दुर्बल घोडा खरीदा। कुछही दिनोंमें वह घोडा सब हृष्ट-पुष्ट घोडोंको पीछे चलानेवाला और कार्यक्षम सिद्ध हुआ। यह वासुदेवकी विनयजा बुद्धि थी।

७ गद्दभ-गर्दभका दृष्टान्त, जेसे-किसी राजपुत्रको युवावस्थाके प्रारम्भ मेंही राज्यपद मिला था, इससे वह सभी कार्योंमें युवावस्थाकोही समर्थ मानता था। इसीलिये उसने अपने सैन्यमें भी सब युवकोंकोही भर्ती किये, तथा वृद्धोंको निकाल दिये। एक दिन सैन्य लेकर राजा कहीं युद्धको गया हुआ था, जब कि अकस्मात् मार्ग भूलजानेसे किसी अटवीमें पड गया और पानी नहीं होनेसे साथके सभी लोग प्यासके मारे व्याकुल होगए। तब राजा भी किंकर्त्तव्यविमूढ बन गया। उस समय एक सेवकने कहा-देव! वृद्ध पुरुषकी बुद्धिरूप नौकाके सिवाय यह दुःखसागर पार नहीं किया जा सकता। अतः आप किसी वृद्ध पुरुषकी तलाश करें। इसपर राजाने सब कटकमें वृद्धकी तलाश की व घोषणा करवाई। वहाँ एक पितृभक्त सैनिकने छिपाकर अपने पिताको रक्खा था। वह बोला-देव ! मेरा पिता वृद्ध है, सुनकर राजाने उसे बुलाया और आदरसे पूछा-महाभाग ! मेरे सैन्यको इस अटवीमें पानी कैसे मिलेगा ? कहो, वृद्धने कहा-स्वामिन् ! कुछ गदहोंको स्वतन्त्र छोड दीजिए और जहाँ वे भूमिको सूंघे वहीं आसपासमें पानी है यह समझ लेवें। वैसाही किया गया जिससे कटकको पानी मिलगया और सभी लोग स्वस्थ होगये। यह स्थविरकी विनयजा बुद्धि थी।

८ लक्खण-लक्षण का दृष्टान्त, जैसे—पारसदेशीय एक गृहस्थ बहुतस घोडोंका मालिक था। उसने किसी योग्य आदमीको घोडोंके रक्षणके लिए रक्खा और उससे कहा कि इतने वर्षतक तुम काम करोगे तो दो घोडे तुमको परिश्रमके बदले दिये जायेंगे। उसने भी यह स्वीकार करलिया। रहते २ स्वामीकी लडकीके साथ उसका बडा स्नेह होगया। एक दिन उसने कन्यासे

पूछा-इन सब घोडोंमें कौन दो घोडे सबसे अच्छे हैं? स्वामिकन्याने कहा कि यों तो सभी घोडे विश्वासपात्र हैं, किन्तु दो घोडे जो वृक्षोंसे गिराए हुये बडे पत्थरोंके शब्दोंको सुनकर भी नहीं डरते वे उत्तम हैं। उसने उसी प्रकार परीक्षा की और उन घोडोंको पहचान लिया। फिर वेतन लेनेके समयमें स्वामीसे बोला कि मुझे अमुक २ दो घोडे दीजिए। स्वामी बोला-अरे! दूसरे अच्छे २ घोडे हैं। उनको ले इन दोको लेकर क्या करेगा? ये अच्छे भी नहीं हैं। लेकिन उसने यह बात नहीं मानी। तब शेठने सोचा-इसको घरजमाई बनालेना चाहिए, नहीं तो इन उत्तम घोडोंको लेके यह चला जायगा। लक्षणसम्पन्न घोडेसे कुटुम्ब व अश्वसम्पत्तिकी भी वृद्धि होगी। ऐसा सोच कर कन्याकी अनुमतिसे उन दोनोंका विवाह करदिया। उसको घरजमाई बनानेसे लक्षणसम्पन्न घोडे बचालिए गये। यह अश्वस्वामीकी विनयजा बुद्धि थी।

९ गंठि-ग्रन्थि के द्वार समझनेमें पादलिप्ताचार्यकी बुद्धिका दृष्टान्त इस प्रकार है-किसी समय पाटलिपुरमें मुरुंड नामका राजा राज्य करता था। परराष्ट्रके राजाने एकदिन कौतुकके लिए उसके पास तीन चीजें भेजी। १ गूढसूत्र-छिपी गांठवाला सूत २ समयष्टि-समभागवाली लकडी व ३ लाखसे चिपकाया हुआ छिपे द्वारका डब्बा। राजाने अपने सभी दरबारियोंको ये चीजें दिखाई किन्तु कोई भी नहीं समझ सका। तब राजाने पादलिप्त नामके आचार्यको बुलाकर पूछा-भगवन्! आप इनके ग्रन्थिद्वार जानते हो? आचार्यने कहा-हाँ जानता हूँ। ऐसा कहके उसी समय सूतको गरमपानीमें डाला तो उष्ण पानीके संयोगसे सूतका मल हट गया और अन्त-ग्रन्थिका भाग-दिख पडा। लकडी को भी पानीमें गिराया जिससे मालूम हुआ कि मूल भारी है, और भारी भागपरही ग्रन्थि होती है। फिर डब्बेको भी गरम करवाया जिससे लाखका सब भाग गल जानेपर द्वार प्रकट होगया। राजा आदि सभी दर्शक इस कौतुकको देखकर खुश हुए, फिर राजाने आचार्यसे कहा-महाराज! आप भी कोइ ऐसा दुर्ज्ञेय कौतुक करिये जिसको मैं वहाँ भेज सकूँ। तब आचार्यने किसी तुम्बीके एकप्रदेशमें एक खण्ड हटाकर वहाँ रत्न भर दिए तथा उस खण्डको इस प्रकार सींदिया कि किसीको लक्षित ही नहीं हो। फिर पर राष्ट्रके राजपुरुषोंको सूचना करदी कि इसको भांग (फोड) कर इससे रत्न लें लेवें। किन्तु बहुत प्रयत्न करनेपर भी उनको रत्नोंका पता नहीं चला।

यह आचार्यकी विनयजा बुद्धि थी।

१० अगए-अगद, वैद्यकी विषोपशमनबुद्धिका दृष्टान्त जैसे-किसी राजाके राज्यको शत्रुपक्षके राजाओंने चारों ओरसे घेर लिया। छोटे सैन्यसे उनका मुकाबला करना अशक्य है, ऐसा सोचकर राजाने पानीमें विषयोग करवाना शुरू किया। सभी लोग अपने २ पासका विष लाने लगे। एक वैद्य यवमात्र

विष लेकर राजाको भेंट किया। बहुत थोडा विष देखकर राजा वैद्यपर बहुत क्रुद्ध हुआ। तब वैद्य बोला–महाराज ! यह विष सहस्रवेधी है, थोडा देखकर आप नाराज न होवें। इसपर राजाने पूछा कि इसके सहस्रवेधी होनेमें क्या सबूत है ? वैद्य बोला–देव ! किसी पुराने हाथीको मंगवाइये मैं प्रयोग करके दिखाता हूँ। उसी समय एक बूढा हाथी लाया गया और वैद्यने उसकी पुच्छका एक बाल उखाडकर उस बालसे हाथीके भिन्न २ अंगोंमें विषप्रयोग किया। जिस २ अंगमें विष फैलता गया उन २ अंगोंको नष्टसा करदिया। तब वैद्य बोला–देव ! हाथी विषमय होगया है अब जो भी इसको खायगा वह भी विषमय हो जायगा। इसप्रकार यह विष क्रमशः हजारतक पहुँचता है। हाथीकी मृत्युसे राजा कुछ उदास होकर बोला–क्या अब हाथीको जिलानेका भी उपाय है ? वैद्य बोला–जरूर ! उसी बालके रन्ध्र–( खड्डे )में एक औषध दिया गया जिससे कुछही समयमें वह विषविकार शान्त होगया। हाथी अच्छा बनगया और राजा भी वैद्यपर सन्तुष्ट हुआ। यह वैद्यकी विनयजा बुद्धि हुई।

११–१२ रहिए अ गणिआ–रथिक और गणिकाकी वैनयिक–बुद्धिमें उदाहरण–स्थूलभद्रकी कथामें एक रथिकका आम्रफलोंकी लुम्बी तोडना और गणिकाका सर्षपकी राशिपर नाचना। ये भी विनयजा बुद्धिके क्रमशः उदाहरण बताए गए हैं।

**मूल—गाहा–७५**

सीआ साडी दीहं च तणं, अवसव्वयं च कुंचस्स १३।
निव्वोदए[1] १४ य गोणे, घोडग पडणं च रुक्खाओ १५ ॥ ३ ॥

**छाया–गाथा–७५**

शीता साटी दीर्घञ्च तृणम्, अपसव्यञ्च क्रौञ्चस्य १३।
नीव्रोदकं १४ च गौः, घोटक–(मरणं) पतनञ्च वृक्षात् १५ ॥३॥

टीका—गाथार्थ–७५ सूखी साडीको ठंडी कहने और तृणको लम्बा कहने, एवं क्रौंचका वामभागमें घूमनेसे आचार्यका बोध १३। विषमय पानीसे जारमरण १४, व बैलका चोरी जाना, घोडेका मरण और वृक्षसे पतन १५ इनका भाव दृष्टान्तसे समझें।

१३ साटी आदिका दृष्टान्त, जैसे– कुछ राजकुमारोंको एक कलाचार्य शिक्षण दे रहा था। राजकुमारोंने भी उपकारके बदलेमें बहुमूल्य द्रव्योंसे समय २ पर आचार्यका सन्मान किया। इसप्रकार अपने पुत्रोंके बहुमूल्य द्रव्य देनेपर

१ 'निव्वोदए'–इत्यपि पाठान्तरम्।

क्रुद्ध होकर राजाने आचार्यको मरवाना चाहा। किसीतरह राजपुत्रोंको यह बात मालूम हो गई। उन्होंने सोचा कि विद्यादाता होनेसे आचार्य भी हमारे पिता हैं, अतः इनको विपत्तिसे बचा लेना हमारा कर्त्तव्य है। थोडी देरके बाद आचार्य भोजनके लिए आए और धोती मांगने लगे। इसपर कुमारोंने सूखी होते हुए भी कहा-साडी गीली है, तथा द्वारके सामने एक छोटा तृण खडा करके बोले-तृण बहुत दीर्घ-लम्बा है। ऐसेही क्रौंचशिष्य पहले सदा आचार्यकी दक्षिण ओरसे प्रदक्षिणा करता किन्तु अभी वह वामभागसे घूमने लगा। इसप्रकार कुमारोंके विपरीत कथन और क्रौंचके वामभ्रमणसे आचार्य समझगये कि सभी मेरेसे विरुद्ध ( उलटे ) हैं, केवल ये कुमारही भक्ति बतारहे हैं ऐसा सोचकर राजाको लक्षित न हो इसप्रकारसे आचार्य चले गए। यह आचार्य और कुमारोंकी विनयजा बुद्धि हुई।

१४ निव्वोदए-नीव्रोदक-कोतवालकी मृतकपरीक्षाका दृष्टान्त, जैसे—बहुत दिनोंसे किसी वणिक् स्त्रीका पति विदेशमें गया हुआ था। एक दिन उस वणिक् वधूने कामातुर होकर अपनी दासीसे किसी पुरुषको लानेके लिये कहा। दासी भी एक युवावस्थासम्पन्न पुरुषको ले आई। फिर नाईसे उसके नख केश आदिका संस्कार करवाया गया। रातमें उस पुरुषके साथ शेठानी दूसरे मजिलपर गई। कुछ समयके बाद उस पुरुषको प्यास लगी। उसने तत्काल बरसा हुआ मेघका पानी पीलिया। पानी त्वचामें विषवाले सर्पसे छुआ गया था अतः पानी पीनेके दूसरेही क्षण वह पुरुष मरगया। इस आकस्मिक घटनासे भयभीत हो उस वणिग्वधूने रातके पिछले भागमें किसी शून्य देवलमें वह शव लेजाकर रखवा दिया। प्रातःकाल होतेही लोगोंकी दृष्टि पडी तो तुरन्त कोतवालको सूचना दीगई। उसने आकर देखा तो मालूम हुआ कि इस मृतपुरुषके नखकेशादि थोडेही समय पहले बनाए गये हैं। इसपर नाइयोंसे पूछा गया, उनमेंसे एकने कहा कि स्वामिन्! अमुक शेठकी दासीके कहनेसे इसके नख आदि मैंने बनाए हैं। दासीसे भी इस बातकी जांच करके भेद खुलवा लिया। यह नगररक्षककी विनयजा बुद्धि हुई।

१५ गोणे, घोडग-(मरणं), पडण च रुक्खाओ-बैलकी चोरी होना प्रहारसे घोडेका मरण और पुराने वल्कके टूटनेके कारण वृक्षसे गिरना इनका अभिप्राय निम्न दृष्टान्तसे समझें जैसे-किसी गांवमें एक पुण्यहीन पुरुष रहता था। एक दिन वह अपने मित्रसे बैल मांगकर हल चलाने गया। कार्य हो जानेपर सन्ध्याके समय बैलको वाडेमें लाकर छोड दिया। मित्र भोजन कररहा था, अतः वह उसके पास नहीं गया, केवल मित्रने बैलको देखलिया है, इसलिए मित्रको बिना कहेही वह घर चला गया। बैल असावधानीके कारण वाडेसे निकलकर कहीं चला गया और चोरोंने मौका पाकर उसको चुरा लिया। मित्र वाडेमें बैलको न देखकर उससे मांगने लगा, किन्तु वह कहाँसे देता? क्योंकि

वह तो चोरी हो गया था। तब न्याय करानेके लिए वह मित्र पुण्यहीनको राजकुलमें ले चला। मार्गमें घोडेपर चढा हुआ एक आदमी सामनेसे आ रहा था, अकस्मात् घोडेके चौंकनेसे वह उसपरसे गिर गया और घोडा भागने लगा। ये लोग सामने आ रहे थे वास्ते उसने कहा कि घोडेको जरा मारके वहीं रोक रखना। पुण्यहीनने उसकी बात सुनतेही घोडेके मर्मस्थलपर एक प्रहार करदिया, घोडा कोमल प्रकृतिका होनेसे प्रहार लगतेही मरगया, अब तो घोडावाला भी पुण्यहीनपर अभियोग चलानेको साथ हो गया, जबतक ये लोग नगरके पास आये तबतक सूर्य्य अस्त हो गया, इसलिए रातमें तीनोंही नगरके बाहर ठहर गये। वहाँ बहुतसे नट सोये हुए थे। उसी समय वह पुण्यहीन सोचने लगा कि इस प्रकारके दुःखसे तो गलेमें पाश डालके मर जाना अच्छा है, जिससे कि सदाके लिए विपत्तिका पिण्डही छूट जाय। ऐसा सोचकर अपने वस्त्रका वृक्षपर पाश बांधके गलेमें डाल लिया। अत्यन्त जीर्ण होनेसे वह वस्त्र भार पडतेही टूट गया, इससे वह बेचारा नीचे सोये हुये एक नटके मुखियेपर जा गिरा, जिससे वह नट मरगया।

नटोंने भी उस पुण्यहीनको पकडा और सुबह होतेही तीनों पुण्यहीनको लिए हुए राजकुलमें पहुँचे। राजकुमारने उन सबोंकी बातें सुनकर पुण्यहीनसे पूछा। उसने दीनताके साथ कहा कि महाराज! इन सबका कहना सच्चा है। तब राजकुमार इसपर दया करके उसके मित्रसे बोले कि यह तुमको बैल देगा किन्तु तुम्हारी आंखें उखाड लेगा, क्योंकि जिसी समय तुमने अपने सामने बैल देखलिया उसी समय यह ऋणमुक्त हो गया। अगर तुम नहीं देखे होते तो यह भी अपने घर नहीं जाता, क्यों कि जो जिसको कुछ देनेके लिए आता है वह बिना उसको समझाये अपने घर नहीं जा सकता। इसने तुम्हारे ने लाकर बैल छोडा था अतः यह निर्दोष है। फिर घोडेवालेको बुलाया और कहा कि हम तुम्हारा घोडा दिलायेंगे, किन्तु तुमको अपनी जीभ काट-कर इसको देनी होगी, क्यों कि तुम्हारे कहनेपरही इसने घोडेपर प्रहार किया है, बिना कहे नहीं, अतः तुम्हारी जीभही पहले दोषी होती है, उसको उखाड-कर अलग कर देना चाहिये। इसी प्रकार नटोंको बुलाकर कहा—देखो, इसके पास कुछ भी नहीं जो तुमको दण्डमें दिलायें, इन्साफ इतनाही कहता है कि जैसे गलेमें पाश डालके यह वृक्षसे तुम्हारे स्वामीपर गिरा, इसी प्रकार तुम्हारे-मेंसे कोई प्रधान इसपर वृक्षसे गिरे यह नीचे सो जायगा। कुमारकी ऐसी बातें सुनकर सभी चुप हो गये और वह पुण्यहीन अभियोगसे मुक्त हो गया। यह राजकुमारकी वैनयिकी बुद्धि हुई।

कर्मजा बुद्धिका विवरण—

मूल—गाथा—७६

ओगदिट्ठसारा, कम्मपसंगपरिघोलणविसाला।
साहुक्कारफलवई, कम्मसमुत्था हवइ बुद्धी॥ १॥

गाथा—७७

हेरण्णिए १करिसए२,कोलिअ ३ डोवे ४ य मुत्ति ५ घय ६ पवए ७।
तुन्नाए ८ वड्ढइ ९ य पूयइ १० घड ११ चित्तकारे १२ य॥ २॥

छाया—गाथा—७६

उपयोगदृष्टसारा, कर्मप्रसङ्गपरिघोलनविशाला ।
साधुकारफलवती, कर्मसमुत्था भवति बुद्धिः ॥ १ ॥

७७ हैरण्यकः १, कर्षकः २, कौलिकः ३, डोवः ( दर्वीकारश्च ) ४,
मौक्तिक—घृत—प्लवका ५।६।७। तुन्नागो ८ वर्द्धकिश्च ९
आपूपिक १० घट—चित्रकारौ च ११।१२ ॥ २ ॥

टीका-गाथार्थ ७६— अब कर्मजा बुद्धिका लक्षण कहते हैं— एकाग्र चित्तसे उपयोगसे कार्योंके परिणामको देखनेवाली, तथा अनेक कार्योंके अभ्यास और विचार-चिन्तनसे विशाल एवं विद्वानोंसे की हुई प्रशंसारूप फलवाली ऐसी कर्मसे उत्पन्न होनेवाली बुद्धि कर्मजा कहाती है ॥ १ ॥

कर्मजा बुद्धिके विषयमें दृष्टान्त— १ सुवर्णकार, २ कर्षक, ३ कौलिक, ४ डोव-दर्वी आदि बनानेवाला याने लोहकार, ५ मणिकार, ६ घृतविक्रयी, ७ प्लवक-उछलनेवाला ८ तुन्नाग-सीनेवाला, ९ वर्द्धकि-वढई, १० आपूपिक-हलवाई, ११ कुम्भकार, १२ चित्रकार आदि ॥ २ ॥

इन दृष्टान्तोंका विशेषरूपसे स्पष्टीकरण—

१ हैरण्यक-सुवर्णकार-जिस सुवर्णकारने अपने विज्ञानमें अच्छीतरह अनुभव प्राप्त कर लिया है वह समय पाकर हस्तस्पर्श तथा देखनेमात्रसेही सोनेचांदीकी यथार्थ परीक्षा कर लेता है, यह उसकी कर्मजा बुद्धि है।

२ कर्षक-किसी चोरने रातमें एक धनीके यहाँ पद्मके आकारकी सेंध खोदी । प्रातःकाल वहाँ बहुतसे लोग जमा हुए और चोरके सेंध खोदनेकी प्रशंसा करने लगे । छिपेरूपसे चोर भी सुन रहा था। उसी समय एक किसान बोला कि जिसने जिस कार्यका अधिक अभ्यास किया है वह उसमें कुशल होताही है, इसमें आश्चर्य करनेकी कोई बात नहीं। किसानकी बात सुनकर चोरको बहुत क्रोध हुआ । उसने एक आदमीसे पूछा कि यह कौन है तथा कहाँ रहता है? पता समझकर कुछ देरके बाद किसानके पास खेतमें पहुँचा और बोला-अरे! आज मैं तुझे मारता हूँ। किसान बोला-क्यों? चोरने कहा-तूने लोगोंके सामने मेरी सेंधकी प्रशंसा नहीं की इसलिये। वह बोला-

१ उन्नाग ८ वड्ढई ९ पूइए १ य-सि आ म वृ. नि पा ९४७ ।

प्रशंसा नहीं करनेका कारण ठीक है, जो जिस कार्यमें सदा अभ्यास करता है, वह उस विषयमें कुशल होता है, देखो, मैंही उसमें दृष्टान्त हूं। हा लिए हुए इन मूंगोंको अगर कहो तो सब उल्टे मुंह डालूं और कहो तो ऊर्ध्व-मुख-ऊपरमुख से, या बाजूसे गिराऊँ। इसपर चोर बहुत विस्मित हुआ और बोला कि सभीको नीचे मुखसे गिराओ। किसानने भूमिपर एक कपडा फैलाकर सभी मूंग अधोमुख-नीचे मुंह-से गिरादिये। चोरको बडा विस्मय हुआ। किसानकी कुशलताको वारवार सराहता हुआ वह चला गया। कर्षकके प्राण बच गये। यह कर्षककी कर्मजा बुद्धि हुई।

३ कोलिय-कौलिक-तन्तुवाय-कपडा बुननेवाला अपनी मुष्टिमें तन्तुओं-(सूतों)-को लेकर जान लेता है कि इतने कंडोंसे इतना वस्त्र बनेगा। यह तन्तुवायकी कर्मजा बुद्धि है।

४ दर्वी-डोव बनानेवाला-लोहकार यह सहजमें जान जाता है कि इसमें इतनी वस्तु समायेगी यह उसकी कर्मजा बुद्धि है।

५ मौक्तिक-मणिकार अपने अभ्याससे मोतीको आकाशमें उछालकर नीचे युक्तिसे रक्खे हुए शूरके बालमें उसे इस प्रकार धरते हैं कि वह मोती बालमें पिरोलिया जाता है। यह उसकी कर्मजा बुद्धि है।

६ घय-घृत-विक्रयी-घी बेचनेवाला अधिक अभ्याससे ऐसा कुशल बन जाता है कि चाहे तो गाडीमें रहा हुआ भी नीचेकी कुण्डीकी ना घी डाल देता है।

७ प्लवक-कूदनेवाला भी अपनी क्रियाके अनुभवसे आकाशमें अनेक प्रकारके खेल दिखा देता है।

८ तुन्नाग-सीनेवाला अपने क्रिया-कौशलसे वैसा सीलेता है जो किसीको लक्षित भी न हो।

९ वर्द्धकि-कुशल रथकार विना मापे ही रथ आदिमें लगने वाली लकडीका प्रमाण जान लेता है।

१० आपूपिक-निपुण हलवाई विना तोले अपूप-मालपूए आदिका माप जान लेता है और आदेशानुसार वस्तु बना देता है।

११ घड-घटकार-अनुभवी कुम्भार विना वजन कियेही घडे बनाने जितने मृत्पिण्ड ले लेता है।

१२ चित्रकार-कुशल चितारा चित्रकी भूमि विना मापेही चित्रका प्र जान लेता है और कूंचीमें उतना ही रंग लेता है जितनेका उसको प्रयोजन होता है।

तन्तुवायसे लेकर चित्रकारतक ये सब कर्मजा बुद्धिके उदाहरण हैं।

मूल—गाहा–७८

अणुमाण–हेउ–दिट्ठंत–साहिया वयविवागपरिणामा।
हियनिस्सेयसफलवई, बुद्धी परिणामिया नाम॥ १॥

७९ अभए १ सिट्ठि २ कुमारे ३, देवी ४ उदिओदए हवइ राया ५।
साहू य नंदिसेणे ६, धणदत्ते ७ सावग ८ अमच्चे ९॥ २॥

छाया–गाथा–७८

अनुमानहेतुदृष्टान्त–साधिका, वयोविपाकपरिणामा।
हितनिःश्रेयसफलवती, बुद्धिः पारिणामिकी नाम॥ १॥

७९, अभयः १ श्रेष्ठिकुमारो २।३, देवी ४, उदितोदयो भवति राजा ५।
साधुश्च नन्दिषेण ६, धनदत्तः ७, श्रावकोऽमात्यः ८।९॥ २॥

टीका—गाथार्थ–७८–७९ अनुमान, हेतु और दृष्टान्तसे विषयको सिद्ध करनेवाली, अवस्थाके परिपाकसे पुष्ट तथा उन्नति और मोक्षरूप फलवाली बुद्धि पारिणामिकी है अर्थात् जो स्वार्थानुमान हेतु और दृष्टान्तसे विषयको सिद्ध करती है तथा लोकहित व लोकोत्तर मोक्षको देनेवाली है ऐसी अवस्थाके परिपाकसे होनेवाली बुद्धि पारिणामिकी है॥ १॥

अभयकुमार १ श्रेष्ठी २ कुमार ३ देवी ४ उदितोदय राजा ५ मुनि और नंदिषेण कुमार ६ धनदत्त ७ श्रावक ८ अमात्य ९॥ २॥ ये पारिणामिकी बुद्धिके उदाहरण हैं।

१ अभयकुमार–चण्डप्रद्योतसे अभयकुमारने चार वर मांगे, और चण्डप्रद्योतको बांधकर रोते हुए अभयकुमार नगरमें ले आया था। यह अभयकुमारकी पारिणामिकी बुद्धि है।

२ सिट्ठि–श्रेष्ठी, जैसे–किसी शेठने अपनी भार्याके दुश्चरित्रको देखकर दीक्षा स्वीकार की। उधर उस स्त्रीको परपुरुषके समागमसे गर्भ रह गया तब राजपुरुष उसको राजाके पास ले आए। उसी समय एक मुनि भी विहारक्रमसे घूमते हुए उस गांवसे निकले। स्त्रीने उनको देखकर राजपुरुषोंके सुनते हुए कहा कि हे मुनि! यह गर्भ तुम्हारा है और तू इसको छोडकर दूसरे गांव जा रहा है फिर इसका क्या होगा? मुनिने यह सुनकर विचारा कि असत्य भाषणसे यह स्त्री जिनशासन और सुसाधुओंकी अकीर्ति करेगी, अतः इसका

१ सेट्ठि–इति पाठान्तरम्।
२ स्पष्ट समझनेके लिये परिशिष्ट देखे। सम्पादक

निवारण करना चाहिए। ऐसा सोचकर मुनिने उस स्त्रीको शाप दिया कि यदि यह गर्भ मेरा किया हो तो पूर्ण य पर योनिसे निकले, अगर हमारा नहीं हो तो पेट फाडकरही निकले, इस शापसे य पूर्ण होनेपर भी गर्भ नहीं निकला, इससे उस स्त्रीको भयङ्कर कष्ट होने लगा, तब उस स्त्रीने राजकर्मचारिओंके सामने मुनिराजसे प्रार्थना की कि महाराज! यह गर्भ आपका किया हुआ नहीं है, मैंने आपको कलङ्क दिया, अब फिर कभी ऐसा अपराध नहीं करूंगी, उसके असह्य कष्टको देखकर कारुणिक मुनिने अपना शाप हटालिया, इसप्रकार धर्मका और उस स्त्रीके प्राण दोनों बचालिये, यह उनकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

३ कुमार– एक राजकुमारको मिष्टान्न बहुत प्रिय था, एक दिन उसने भरपेट मोदक खा लिया, अधिक खानेसे अजीर्ण हो गया, अजीर्णके कारण मुखसे दुर्गन्धि निकलने लगी। दुःखी होकर राजकुमारने सोचा कि इस अशुचि शरीरसे संयोग पाकर मधुर जैसा मनोहर पदार्थ भी बिगड गया! इसी शरीरके लिये लोग अनेक पाप करते हैं, अवश्य यह धिक्कारने योग्य है। ऐसा सोचकर वह विरक्त हो गया, यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

४ देवी–पुष्पवती नामकी देवीने अपनी पुष्पचूला ना पुत्रीको स्वर्ग-नरक दिखाकर प्रतिबोध दिया, यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि थी।

५ उदितोदय राजाका दृष्टान्त, जैसे–पुरिमताल नगरमें उदितोदय नामका राजा था, श्रीकान्ता नामकी उसकी विशेष रूपवती रानी थी, जिसके लिये वानारसीके धर्मरुचि क राजाने अपने सैन्यसे पुरिमताल नगरको घेर । कुछ समय तक घेरे रहा तो उदितोदयने निष्कारण जनक्षय होगा सोचकर तपोबलसे वैश्रमण देवका आवाहन किया। देवने धर्मरुचि राजाको उसके नगरमें साहरण कर दिया। इसप्रकार विना जनक्षयके उदितोदय राजाने अपना व प्रजाजनोंका रक्षण कर लिया यह राजाकी पारिणामिकी बुद्धि थी।

६ साधु और नंदिषेण कुमारका दृष्टान्त, जैसे– भगवान् महावीरके वसरणमें एक साधु चित्तकी चंचलतासे साधुव्रत छोडना चाहता था। उसी समय प्रभुको वंदन करनेके लिये राजकुमार नंदिषेण अपने अंतःपुरके साथ आया था। रूपलावण्यसे उसका अंतःपुर अप्सरावृन्दको भी जीतनेवाला था, फिर भी प्रभुके उपदेशसे नंदिषेणने विरक्त होकर उन सबोंको छोड दिया। यह देखकर वह साधु भी विशेषरूपसे संयममें स्थिर हो गया। यह उस साधुकी पारिणामिकी बुद्धि थी।

७ धनदत्तका दृष्टान्त, जैसे–किसी समय चिलातीपुत्र चोरने धनदत्तकी पुत्री सुसुमाको द्रव्यलोभसे जंगलमें ले जाके मार गिराया। शेठ भी खोजते

२ बडी कठिनाईसे उस अटवीमें पहुँचा और लडकीको मरी पडी एक खड्डेमें देखा। भूखसे बहुत व्याकुल होकर फल खोजने लगा, किन्तु फलोंके नहीं मिलनेसे उसीसे देह निर्वाह किया-प्राण बचाया, यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि थी।

८ साधम-श्रावक-व्रतरक्षामें पत्नीकी बुद्धि, जैसे-किसी श्रावकने परस्त्री गमनका त्याग किया था। एक दिन अपनी स्त्रीकी सखीको देखकर वह कामातुर हो गया। स्त्रीने उसकी चिंताके कारणको समझ लिया और सोचा कि ऐसे कुविचारोंमें यदि इसकी मृत्यु हो गई तो यह दुर्गतिमें चला जायगा। इसलिए कोई उपाय करूँ जिससे इसकी रक्षा हो ऐसा सोचकर वह पतिसे बोली-स्वामिन्! चिन्ता मत करो मैं सध्या होनेपर उसको लानेका उपाय करती हूँ। श्रावकने मंजूर किया। इधर सध्या होतेही यह स्त्री अपनी सखीके वस्त्रभूषण पहनकर उसी रूपमें श्रावकके पास एकान्तमें गई। उसने भी अपनी स्त्रीकी सखी समझकर उसके साथ संभोग किया फिर कुछ समयके बाद कामका ज्वर उतरा तब हित व शोकके चलते व्याकुल होता हुआ बोलने लगा कि हाय! मेरा तो व्रत खण्डित कर दिया। अब ससारमें किस मुहसे बोलुगा? उस स्त्रीने श्रावकजीको अधिक चिन्तातुर देखकर सभी बात कह दी जिससे वह कुछ स्वस्थ हुआ। प्रातःकाल गुरुके पास जाकर मानसिक कुविचार व परस्त्रीके सकल्पसे विषयसेवनके लिए प्रायश्चित्त लेकर शुद्ध हुआ। उस श्रावकपत्नीने अपने पतिका व्रत और प्राण दोनोंकी रक्षा कर ली। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि है।

९ अमात्य-मन्त्रीका उदाहरण, जैसे-वरधनु मन्त्रीने स्वामिपुत्र ब्रह्मदत्तकी रक्षाके लिए सुरंग खुदाकर ब्रह्मदत्तको उससे निकाल लिया, यह मंत्रीकी पारिणामिकी बुद्धि है।

मूल—गाहा–८०

खमए १० अमच्चपुत्ते ११, चाणक्के १२ चेव थूलभद्दे १३ य।
नासिकसुंदरिनंदे[1] १४, वइरे १५ परिणामया[2] बुद्धीए ॥ ३ ॥

८१ चलणाहण* १६ आमडे १७, मणी १८ य सप्पे १९ य खग्गि २०
थूभिंदे २१।२२। परिणामियबुद्धीए एवमाई उदाहरणा ॥ ४ ॥
से त्त अस्सुयनिस्सियं।

---

1 क सुदरी नंदे आ नि गा ९४२। 2 परिणामिआ बुद्धी-नि ९५ ।
* चलणेय (तह)।

—गाथा—८०

क्षपकोऽमात्यपुत्रः १०।११, चाणक्यश्चैव १२ स्थूलभद्रश्च १३।
नासिक्ये सुन्दरीनन्दः १४, वज्रः १५ परिणामबुद्ध्याः ॥ ३ ॥
८१ चलनाहत १६ आमलके १७ मणिश्च १८ सर्पश्च १९ खङ्ग
२० स्तूपेन्द्रः २१। पारिणामिक्या बुद्ध्या एवमादीनि उदाहरणानि ॥ ४ ॥

तदेतदश्रुतनिश्रितम्।

टीका—गाथार्थ—८०-८१ ए-साधु १० अमात्यपुत्र-मंत्रिपुत्र ११ चाणक्य १२ और स्थूलभद्र १३ तथा नासिकपुरमें रीपति नंद १४ वज्रस्वामी १५ ये पारिणामिकी बुद्धिके उदाहरण हैं ॥ ३ ॥

च ाहृण-चलनाहत याने चरणाहतको क्या दण्ड देना? (राजाका प्रश्न) १६ १७ मणि १८ सर्प १९ खङ्ग (गेंडा) २० स्तूप २१, इत्यादिक पारिणामिकी बुद्धिके उदाहरण हैं ॥ ४ ॥

१० क्षपक-साधुका न्त, जैसे—कोई साधु क्रोधके आवेशमें मरनेके कारण सर्प हो गया था, वहाँसे मरकर शुभकर्मोदयसे एक राजाके यहाँ जन्म लिया और मुनियोंके उपदेशसे विरागी होकर फिर साधु बन गया तथा भ गुरुजनोंकी सेवा करने लगा। भिक्षाके समय एक दिन साधुओंने उ पात्रमें थूँक गिरा दिया, फिर भी वह अपने ही दुर्गुणोंकी निन्दा करता रहा कि मैं पापी हूँ, सदा खाते रहता हूँ व आपलोग धन्य हैं, जो तपस्यामें अपने देहका बल लगा रहे हैं। इस प्रकार प्रतिकूल संयोगमें शान्त रहके केवलपद मिला लिया। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि है।

११ अमात्यपुत्र—मंत्रीके लडकेकी पारिणामि बुद्धि, जैसे—ब्रह्मदत्तके विषयमें दीर्घपृष्ठ राजाने वरधनु मंत्रीसे बहुत प्रश्न किए, उन सबोंके उत्तर और वैसे अन्य प्रसंगोंमें मंत्री वरधनुने इस प्रकारसे काम लिया कि दीर्घपृष्ठको भी मालुम नहीं हो सका कि यह मेरा विरोधी है और साथ २ ब्रह्मदत्तकी भी रक्षा कर ली। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि है।

१२ चाणक्यकी बुद्धिके बहुतसे उदाहरण हैं, उनमेंसे एक यहाँ दिया जाता है, जैसे—चन्द्रगुप्तके राज्य करते हुए जब भंडार समाप्त होने लगा तो चाणक्यने एक दिनके उत्पन्न हुए अश्व आदिकी याचना की और भंडारकी पूर्ति की। यह चाणक्यकी पारिणामिकी बुद्धि थी।

१३ स्थूलभद्रकी पारिणामिकी बुद्धि, जैसे—स्थूलभद्रके पिताको मार

देने पर नन्दने मंत्रिपदके लिए स्थूलभद्रको बहुत कुछ कहा, किन्तु उन्होंने भोगभावनाको नाशका कारण और संसारके सम्बन्धको दुःखकर मानकर मुनि-दीक्षा ले ली, यह स्थूलभद्रकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

१४ नासिक्ये सुन्दरीनन्द, जैसे-नासिकपुरके सुंदरीपतिको उसके भाई साधुने मेरुके शिखरपर ले जाके देवदेवी दिखाये। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि है।

१५ वज्र-वज्रस्वामीकी पारिणामिकी बुद्धि, जैसे-वज्रस्वामीने बालकपनमें भी माताके प्रेमकी उपेक्षा करके संघका बहुमान किया, याने संघके दिखाये हुए रजोहरण-मुखवस्त्रिकारूप साधुवेशको लिया। किन्तु माताकी ओरसे दिए जाते हुए खिलौने आदि नहीं लिए।

१६ चरणाहत याने मस्तकपर चरण-प्रहार करनेवालेको क्या दण्ड देना चाहिए? इस विषयमें राजा और वृद्धोंकी पारिणामिकी बुद्धि, जैसे-कुछ तरुण सेवकोंने एक राजासे कहा कि देव! पके हुए केश और जीर्ण शरीरवाले बुड्ढों को न रखकर तरुणोंको ही अपनी सेवामें रक्खें। वे आपके सभी काम कर सकेंगे। इसपर परीक्षाके लिए राजाने युवकोंसे पूछा कि यदि कोई मेरे शिरपर पांवका प्रहार करे तो क्या दण्ड देना चाहिए? तरुणोंने कहा-महाराज! तिल जितने छोटे २ टुकडे कर उसको मरवा देना चाहिए। राजाने यही प्रश्न फिर वृद्धोंसे पूछा। वृद्धोंने कहा-स्वामिन्! हम विचार करके कहेंगे ऐसा कहके वृद्ध एकान्तमें चले गए और विचारने लगे कि रानीके सिवाय अन्य राजाके मस्तकपर कौन पाँवका प्रहार कर सकता है? और रानी तो विशेष सम्मान करनेके लायक होती है इस प्रकार सोचके वृद्ध राजाके पास आकर बोले-देव! उसका विशेष सत्कार करना चाहिये। इसपर राजा बुड्ढोंकी बुद्धिपर बहुत प्रसन्न हुआ और सदा उनकोही अपने पासमें रखता। यह राजा और वृद्धोंकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

१७ आमंडे-आमलक फलका दृष्टान्त, जैसे-किसी कुम्भकारने एक आदमीको एक बनावटी आंवला दिया। रंग रूप समान होनेपर भी उसने अतिशय कठिन स्पर्श और आंवलेके फलनेकी यह ऋतु नहीं इससे समझ लिया कि यह असली नहीं है। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

१८ मणि-एक सर्प वृक्षपर चढके सदा पक्षियोंके बच्चे खाया करता था। किसी दिन वह सर्प चूककर वृक्षसे नीचे गिर गया और मणि वृक्षके ही किसी प्रदेशपर रह गई। मणिके प्रकाशमें घूमनेवाला वह सर्प मणिके छूट जानेपर अपने अङ्गको बराबर नहीं समाल सका। वृक्षके नीचे एक कूप था उसमें जा पडा उपर रहे हुए मणिकी किरणोंके कारण उस कूपका सारा जल लाल दिखने लगा। खेलते हुए किसी बालकने एकाएक यह आश्चर्यकी बात

देखी व आकर अपने पितासे निवेदन की, उस बुड्ढेने भी वहाँ आकर अच्छी तरह देखा और कारणका लगाकर मणिको कर लिया। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

१९ सर्प-चंडकौशिककी बुद्धि, जैसे-भगवान् महावीरके अलौकिक रक्तके आस्वादको विचारपूर्वक देखकर चंडकौशिकने ज्ञान प्राप्त करलिया। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

२० खड्ग-गेंडा-(अरण्य पशु विशेष)-की बुद्धि, जैसे-किसी श्रावकने युवावस्थाके मदमें व्रतोंकी विना आलोचना किये ही प्राणत्याग किया। वि वह एक जंगलमें खड्ग-पशुके रूपमें उत्पन्न हुआ। और अटवीमें आनेवाले मनुष्यको मारकर खाने लगा। किसी समय उस मार्गसे कुछ साधु चले आ रहे थे, उसने साधुओंपर आक्रमण करना चाहा किन्तु उनके आत्म वैसा नहीं कर सका, फिर विचार करते १ जातिस्मरण ज्ञान प्राप्त कर लिया तथा अनशन करके देवलोग गया। यह उसकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

२१ स्तूपका दृष्टान्त, जैसे-विशाला नगरीके नाशके लिए कुलबालुक मुनिने कहा कि मुनिसुव्रत स्वामीके पादुकायुक्त स्तूपको उखडवा दिया जाय तो नगरीका भंग हो सकता है। यह मुनिकी पारिणामिकी बुद्धि हुई।

यह उपरोक्त स्वरूपवाला अश्रुत निश्रित मतिज्ञान हुआ।

**मूल—से किं तं सुयनिस्सियं? सुयनिस्सियं चउव्विहं पण्णत्तं, तं जहा—उग्गहे १ ईहा २ अवाओ ३ धारणा ४ ॥ सू. २६ ॥**

**छाया—अथ किन्तत्—श्रुतनिश्रितम्? श्रुतनिश्रितं चतुर्विधं प्रज्ञप्तम्, था—अवग्रहः १, ईहा २, अवायः ३, धारणा ४ ॥ सू. २६ ॥**

टीका—प्र०-अब श्रुतनिश्रित मतिज्ञान कौनसा है? उ०-श्रुतनिश्रित मतिज्ञान चार प्रकारका है, जैसे-अवग्रह १ ईहा २ अवाय ३ और धारणा ४।

स्पष्टीकरणरूप आदिकी विशेषतारहित पदार्थके सामान्यरूपका ज्ञान करना अवग्रह कहलाता है। अवग्रहसे गृहीत पदार्थमें क्या है, क्या नहीं, इस प्रकार विचारक तर्कको ईहा कहते हैं। विचारके उत्तर क्षणमें जो पदार्थका निश्चय होता वह अवाय कहाता है। अवग्रहसे निर्णीत अर्थका कुछ कालतक अविच्छिन्न उपयोग रहना अविच्युति, और उससे जो संस्कार धारण हुआ वह वासना कहाती है, यह संख्यात या असंख्यात काल तक रहती है, फिर कालान्तरमें किसी वैसे पदार्थको देखने आदिसे ऐसा ज्ञान होना कि यह वही पदार्थ है जो मैंने पहले देखा था इसको स्मृति कहते हैं, अविच्युति, वा

१ चलते हुए जिसके दोनों बाजूके चमडे लटकते रहते हैं।

और स्मृति ये तीनों धारणाके अवान्तर भेद हैं, अर्थात् अवायसे निर्णीत अर्थमें उपयोग स्मरण और वासनाको धारणा कहते हैं ॥ सू. २६ ॥

मूल—से किं त उग्गहे ? उग्गहे दुविहे पण्णत्ते, त जहा—अत्थुग्गहे य वंजणुग्गहे य ॥ सू. २७ ॥

छाया—अथ कः सोऽवग्रहः ? अवग्रहो द्विविधः प्रज्ञप्तः, तद्यथा—अर्थावग्रहश्च व्यञ्जनावग्रहश्च ॥ सू. २७ ॥

टीका—प्र०—वह अवग्रह कौनसा है ? उ०—अवग्रह दो प्रकारका कहा गया है, जैसे-अर्थावग्रह और व्यञ्जनावग्रह ॥ सू. २७ ॥

मूल—से किं त वंजणुग्गहे ? वंजणुग्गहे चउव्विहे पण्णत्ते, त जहा—सोइंदियवंजणुग्गहे, घाणिंदियवंजणुग्गहे, जिब्भिंदियवंजणुग्गहे, फासिंदियवंजणुग्गहे, से त वंजणुग्गहे ॥ सू. २८ ॥

छाया—अथ कः स व्यञ्जनावग्रहः ? व्यञ्जनावग्रहश्चतुर्विधः प्रज्ञप्तः, तद्यथा—श्रोत्रेन्द्रियव्यञ्जनावग्रहः, घ्राणेन्द्रियव्यञ्जनावग्रहः, जिह्वेन्द्रियव्यञ्जनावग्रहः, स्पर्शेन्द्रियव्यञ्जनावग्रहः, स एष व्यञ्जनावग्रहः ॥ सू. २८ ॥

टीका—प्र०—वह व्यञ्जनावग्रह किस प्रकार है ? उ०—व्यञ्जनावग्रह चार प्रकारका है, जैसे-१ श्रोत्रेन्द्रिय व्यञ्जनावग्रह, २ घ्राणेन्द्रिय व्यञ्जनावग्रह ३ जिह्वेन्द्रिय व्यञ्जनावग्रह ४ स्पर्शेन्द्रिय व्यञ्जनावग्रह, यह हुआ व्यञ्जनावग्रह। श्रोत्र आदि पांच उपकरणेन्द्रियोंका शब्द गन्ध आदि पुद्गलोंके साथ सम्बन्ध होनेको व्यञ्जन कहते हैं, उस सम्बन्धसे शब्द आदि पदार्थोंका जो अव्यक्त ज्ञान होता है वह व्यञ्जनावग्रह कहलाता है। अथवा इन्द्रियोंसे प्राप्त शब्द आदि द्रव्योंका अस्पष्ट ज्ञान भी व्यञ्जनावग्रह कहाता है। अर्थात् शब्द आदिके साथ उपकरणेन्द्रियके सम्बन्ध-क्षणसे लेकर अर्थावग्रहसे पूर्वतक जो सुप्त प्रमत्त या मूर्च्छित पुरुषकी तरह केवल शब्द गंध रस और स्पर्श कुछ है ऐसा जो अव्यक्त ज्ञान होता है, वह व्यञ्जनावग्रह है। चक्षु और मनरूप आदिका सम्बन्ध किये विना ही ज्ञान करते हैं अतः इनसे व्यञ्जनावग्रह नहीं होता है। इसलिए व्यञ्जनावग्रहके चारही प्रकार हैं ॥ सू. २८ ॥

मूल—से किं त अत्थुग्गहे ? अत्थुग्गहे छव्विहे पण्णत्ते, त जहा—सोइंदिय-अत्थुग्गहे, चक्खिंदिय-अत्थुग्गहे, घाणिंदिय-अत्थु-

ग्गहे, जिब्भिंदिय-अत्थुग्गहे, फासिंदिय-अत्थुग्गहे, नोइंदिय-अत्थुग्गहे ॥ सू. २९ ॥

।-अथ कः सोऽर्थावग्रहः ? अर्थावग्रहः षड्विधः प्रज्ञप्तः, तद्यथा-श्रोत्रेन्द्रियार्थावग्रहः, चक्षुरिन्द्रियार्थावग्रहः, घ्राणेन्द्रियार्थावग्रहः, जिह्वेन्द्रियार्थावग्रहः, स्पर्शेन्द्रियार्थावग्रहः, नोइन्द्रियार्थावग्रहः ॥ सू. २९ ॥

टीका-प्र०-वह अर्थावग्रह किसप्रकार है? उ०-अर्थावग्रह छ प्रकारका कहा गया है, जैसे-१ श्रोत्रेन्द्रिय अर्थावग्रह, २ चक्षुरिन्द्रिय अर्थावग्रह, ३ घ्राणेन्द्रिय अर्थ ह, ४ रसनेन्द्रिय अर्थावग्रह, ५ स्पर्शेन्द्रिय अर्थावग्रह, ६ नोइन्द्रिय(मन) अर्थावग्रह। पांच इन्द्रिय और मनसे पदार्थोंके सामान्य ज्ञान करनेको अर्थावग्रह कहते हैं, आश्रयके भेदसे वह छ प्रकारका है, जैसे-मार्गमें जल्दीसे चलते हुए कुछ दिख पडता है तो दर्शक यही कहता है कि मैंने कुछ देखा था, इसे अर्थावग्रह कहते हैं ॥ सू. २९ ॥

— णं इमे एगट्ठिया नाणा ा ना ा पंच नामभिज्जा भवंति, तं जहा-ओगेण्हणया, उवधारणया, णया, अवलंब , मेहा, से त्तं उग्गहे ॥ सू. ३० ॥

-तस्येमानि एकार्थिकानि नानाघो णे नानाव्यञ्जनानि पंच नामधेयानि भवन्ति, था-अ ह , उपधारणता, श्रवणता, अवलम्बनता, मेधा-स एषोऽवग्रहः ॥ सू. ३० ॥

टीका-उस अवग्रहके ये पांच नाम अनेकविध घोष और अनेक -युक्त होते हैं, जैसे-१ अवग्रहणता, २ उपधारणता, ३ श्रवणता, ४ अव नता, और ५ मेधा। यह अवग्रहका प पूर्ण हुआ ॥ सू ३० ॥

१ प्रथमसमयमें आए हुए शब्द आदि पुद्गलोंका ग्रहण करना अवग्रह कहाता है। २ व्यञ्जनावग्रहके दूसरे आदि समयोंमें नवीन २ शब्द आदि पुद्गलोंका प्रतिसमय ग्रहण करना और पूर्वगृहीतका धारण यही उपधारणता है। ३ एक समयमें होनेवाला सामा से अर्थग्रहणरूप बोध श्रवणता है। ४ अर्थग्रहणही अवलम्बनता है। ५ मेधा स्पष्ट ही है।

—से किं तं ईहा ? ईहा छव्विहा पण्णत्ता, तं जहा-सोइंदिय-ईहा चक्खिंदिय-ईहा, घाणिंदिय-ईहा, जिब्भिंदिय-ईहा, फासिंदिय-ईहा, नोइंदिय-ईहा, तीसे णं इमे एगट्ठिया नाण सा न

जणा पंच नामधिज्जा भवंति, तं जहा–आभोगणया, मग्गणया, गवेसणया, चिंता, विमंसा, से त्तं ईहा ॥ सू. ३१ ॥

छाया–अथ का सा ईहा ? ईहा षड्विधा प्रज्ञप्ता, तद्यथा–श्रोत्रेन्द्रियेहा, चक्षुरिन्द्रियेहा, घ्राणेन्द्रियेहा, जिह्वेन्द्रियेहा, स्पर्शेन्द्रियेहा, नोइन्द्रियेहा, तस्या इमानि–एकार्थकानि नानाघोषाणि नानाव्यञ्जनानि पंच नामधेयानि भवन्ति, तद्यथा–आभोगनता, मार्गणता, गवेषणता, चिन्ता, विमर्श (मीमांसा) सा–एषा ईहा ॥ सू. ३१ ॥

टीका—प्र०–हे भगवन् ! यह ईहा क्या है ? उ०–ईहा छ प्रकारकी कही गई है, जैसे–१ श्रोत्रेन्द्रिय ईहा २ चक्षुरिन्द्रिय ईहा, ३ घ्राणेन्द्रिय ईहा, ४ रसनेन्द्रिय ईहा, ५ स्पर्शेन्द्रिय ईहा ६ नोइन्द्रिय ईहा। यह ईहारूप यह श्रुत निश्रित मतिज्ञान हुआ।

इन्द्रियोंके पांच विषय और हर्ष विषाद आदि मानसिक भावके सम्बन्धमें ईहा–निर्णयार्थ विचार होता है अतएव इसके छ भेद किये गये हैं। उस ईहाके भी भिन्न घोष और नाना व्यंजनवाले ये एकार्थक पांच नाम होते हैं, जैसे कि १ आभोगनता २ मार्गणता ३ गवेषणता, ४ चिन्ता और ५ विमर्श। सामान्यरूपसे एकार्थक होते हुए भी विशेषमें ये भिन्नार्थक हैं, जैसे–अर्थावग्रहके बाद ही सद्भूत अर्थ–विशेषका आलोचन करना आभोगनता है। अन्वय व व्यतिरेक धर्मका अन्वेषण करना मार्गणा, और व्यतिरेक अर्थात् विरुद्ध धर्मके त्यागपूर्वक अन्य धर्मकी आलोचना करना गवेषणा है। सद्भूत अर्थका वारंवार चिन्तन करना चिन्ता और स्पष्ट विचार करना विमर्श ये पांचों ईहाके नामान्तर हैं, यह हुआ ईहाका वर्णन ॥ सू. ३१ ॥

मूल—से किं तं अवाए ? अवाए छव्विहे पण्णत्ते, तं जहा–सोइंदिय–अवाए, चक्खिंदिय–अवाए, घाणिंदिय–अवाए, जिब्भिंदिय–अवाए, फासिंदिय-अवाए, नोइंदिय अवाए, तस्स णं इमे एगट्ठिया नाणाघोसा नाणावंजणा पंच नामधिज्जा भवंति, तं जहा–आउट्टणया, पच्चाउट्टणया अवाए, बुद्धी, विण्णाणे, से त्तं अवाए ॥ सू. ३२ ॥

छाया–अथ कः सोऽवायः ? अवायः षड्विधः प्रज्ञप्तः, तद्यथा–श्रोत्रेन्द्रियावायः १, चक्षुरिन्द्रियावायः २, घ्राणेन्द्रियावायः ३,

जिह्वेन्द्रियावायः ४, स्पर्शेन्द्रियावायः ५, नोइन्द्रियावायः ६, तस्य इ —एकार्थकानि ाघोषाणि नानाव्यंजनानि पंच धेयानि भवन्ति, तद्यथा—आवर्त्तनता १, प्रत्यावर्त्तनता २, यः ( अपायः ) ३, बुद्धिः ४, विज्ञानं ५, स एषोऽवायः ॥ सू. ३२ ॥

टीका–प्र०–भगवन्! वह अवायज्ञान कौनसा है? उ०–अवायज्ञान छ प्रकारका है, जैसे कि श्रोत्रेन्द्रिय अवाय १, चक्षुरिन्द्रिय अ २, न्द्रिय अवाय ३, न्द्रिय अवाय ४, स्पर्शेन्द्रिय अवाय ५, नोइन्द्रिय अवाय ६। श्रोत्रेन्द्रियके अर्थावग्रहको र जो निश्चय किया जाता है वह श्रोत्रेन्द्रिय अवाय है, ऐसे आगे भी समझें, इस अवायके ये एकार्थक पांच नाम नानाघोष और नानाव्यंजनवाले होते हैं, जैसे कि १ आवर्त्तनता–ईहासे हटकर अवायके सम्मुख रहनेवाला ज्ञान, २ प्रत्याव ता, ३ अवाय–सर्वथा ईहासे निवृत्त पदार्थका ज्ञान, ४ बुद्धि–उसी निर्णीत अर्थको स्थिरतासे वारंवार स्पष्टरूपमें जा , ५ विज्ञान–विशिष्टज्ञान। यह अवायज्ञानका वर्णन पूर्ण हुआ ॥ सू. ३२ ॥

मूल——से किं तं धारणा? धारणा छव्विहा पण्णत्ता, तं ज —सोइंदियधारणा, चक्खिंदियधारणा, णिंदियधारणा, जिब्भिंदियधारणा, फासिंदियधारणा, नोइंदियधारणा, तीसे णं इमे एगट्ठिया नाणाघोसा नाणावंजणा पंच नामधिज्जा भवंति, तं जहाधरणा, धारणा, ठवणा, पइट्ठा, कोट्ठे, से त्तं धारणा॥सू. ३३॥

या—अथ का सा धारणा? धारणा षा धा प्रज्ञप्ता, तद्यथा-श्रोत्रेन्द्रियधारणा १, च रिन्द्रियधारणा २, घ्राणेन्द्रियधारणा ३, जिह्वेन्द्रियधारणा ४, स्पर्शेन्द्रियधार ५, नोइन्द्रियधारणा ६, तस्या इमानि एकार्थकानि नानाघोषाणि नानाव्यंजनानि पंच नामधेयानि भवन्ति, तद्यथा—धरणा, धारणा, स्थापना, प्रतिष्ठा, कोष्ठः, स एषा धारणा ॥ सू. ३३ ॥

टीका–प्र०–गुरुदेव! वह धारणा कौनसी है? उ०–धारणा छ प्रकारकी है, जैसे कि १ श्रोत्रेन्द्रियधारणा, २ चक्षुरिन्द्रियधारणा, ३ घ्राणेन्द्रियधारणा, ४ रसनेन्द्रियधारणा, ५ स्पर्शेन्द्रियधारणा, ६ नोइन्द्रियधारणा। उस धारणाके ये एकार्थक पांच नाम–नामान्तर होते हैं, जो नानाघोष और नाना-

व्यञ्जनवाले हैं, जैसे कि-१ धरणा-जाने हुए अर्थको अविच्युतिपूर्वक अंत मुंहूर्ततक धरे रहना, २ धारणा-जघन्य अंतर्मुहूर्त और उत्कृष्ट असंख्य कालके बाद भी स्मरण (रखना), ३ स्थापना-हृदयमें उसको स्थापन करना, ४ प्रतिष्ठा-धृत अर्थको ही प्रभेदके साथ हृदयमें स्थापन करना, ५ कोष्ठ-कोठेकी तरह धारण किये अर्थको सुरक्षित रखना, यह धारणारूप मतिज्ञान सम्पूर्ण हुआ ॥ सू. ३३ ॥

मूल—उग्गहे इक्कसमइए, अंतोमुहुत्तिया ईहा, अंतोमुहुत्तिए अवाए, धारणा संखेज्जं वा कालं असंखेज्जं वा कालं ॥ सू. ३४ ॥

छाया—अवग्रह एकसामयिक, आन्तर्मुहूर्तिकीहा, आन्तर्मुहूर्तिकोऽवाय, धारणा संख्येयं वा कालमसंख्येयं वा कालम् ॥ सू. ३४ ॥

टीका—अब अवग्रह आदिका कालमान कहते हैं-अवग्रहज्ञान एक समय तक रहता है। ईहा अंतर्मुहूर्त स्थितिवाली है और अवाय भी अंतर्मुहूर्तकी स्थितिवाला है। धारणा संख्यात काल या युगलिक आदिकी अपेक्षा असंख्य कालतक भी रहती है ॥ सू. ३४ ॥

मूल—एवं अट्ठावीसइविहस्स आभिणिबोहियनाणस्स वंजणुग्गहस्स परूवणं करिस्सामि पडिबोहगदिट्ठंतेण मल्लगदिट्ठंतेण य । से किं तं पडिबोहगदिट्ठंतेणं ? पडिबोहगदिट्ठंतेणं से जहानामए केइ पुरिसे कंचि पुरिसं सुत्तं पडिबोहिज्जा अमुगा अमुगत्ति, तत्थ चोयगे पन्नवगं एवं वयासी—किं एगसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति ? दुसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति ? जाव दससमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति ? संखिज्जसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति ? असंखिज्जसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति ? एवं वयंतं चोयगं पण्णवए एवं वयासी—नो एगसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति, नो दुसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति, जाव नो दससमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति, नो संखिज्जसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति, असंखिज्जसमयपविट्ठा पुग्गला गहणमागच्छंति, से त्तं पडिबोहगदिट्ठंतेणं ।

छाया—एवमष्टाविंशतिविधस्य—आभिनिबोधिकज्ञानस्य व्यञ्जनावग्र

हस्य प्ररूपणं करिष्यामि प्रतिबोधकदृष्टान्तेन मल्लकदृष्टान्तेन च । अथ किं तत्प्रति ोधकदृष्टान्तेन ? प्रतिबोधकदृष्टान्तेन, स यथानामकः श्चित्पुरुषः कंचित्पुरुषं सुप्तं प्रतिबोधयेत् अमुक-अमुक ! इति, चो(नो)दकः प्रज्ञापकमेवमवादीत्- किमेकसम : ला ग्रहणमागच्छन्ति ? द्वि - प्रवि ाः पुद्ग ग्रह ागच्छन्ति ? दशस ष्टाः ला ग्रहणमागच्छन्ति ? संख्येयसमयप्र : ला ग्रह- गच्छन्ति ? असंख्येयसमयप्रविष्टाः पुद्गला ग्रहणमाग- च्छन्ति ? एवं वदन्तं नोदकं प्रज्ञा एवमवादीत्-नो एकस- मयप्रविष्टाः ला ग्रहणमागच्छन्ति, नो द्विसमयप्रविष्टाः पुद्गला ग्रहणमागच्छन्ति, यावन्नो दशस : पुद्गला ग्रहणमागच्छन्ति, नो संख्येयसमयप्रविष्टाः पु ग्रहणमाग- च्छन्ति, असंख्येयसमयप्रविष्टाः पुद्गला ग्रहणमागच्छन्ति, तदेतत् प्रतिबोधकदृष्टान्तेन ।

टीका-( अर्थावग्रहके चार प्र , व्यञ्जनावग्रहके छह, ईहाके छह, अवा- यके छह, और धारणाके भी छह, इस ये सब मतिज्ञानके २८ भेद होते हैं ) इस तरह अठ्ठाइस प्रक । आभिनिबोधिक ज्ञान है। उस मतिज्ञानके व्यञ्जनावग्रहकी प्रतिबोधक और मल्लकके दृष्टान्तसे पणा । प्र०- बो दृष्टान्तसे वह व्यञ्जनावग्रह किस है ? उ०-प्रतिबोधक- जगानेवालेके न्तसे व्यञ्जनावग्रहकी णा इस ार है-जैसे कोई पुरुष ी अनिर्दिष्टनामवाले सोये हुए पुरुषको ओ अमुक ! ओ अमुक ! ऐसा कहकर जगावे, इस विषयमें शिष्य गुरुको ऐसा पूछता है-भगवन् ! क्या एक समयके प्रविष्ट (कर्णमें गए हुए) पुद्गल ग्रहणमें आते हैं ? या दो यके प्रविष्ट पुद्गल ग्रहण किये हैं ? या यावत् दश प्र ग्रहणमें आते हैं ? या संख्येयसमयके प्रविष्ट ल ग्रहणमें आते हैं ? या असंख्येय के कानमें पडे हुए ल ग्रहणमें आते हैं ? इसप्रकार पूछते हुए शिष्यको आचार्य उत्तर हैं-एक स प्र ग्रहणमें नहीं आते, न दो प्रविष्ट पुद्गल ग्रहणमें , यावद्दश समय- तकके पुद्गल भी ग्रहणमें नहीं आते हैं, न संख्येय पुद्गलही ग्रहणमें आते, किन्तु असंख्यसमयके पुद्गलही ग्रहण करनेमें आते हैं, यह प्रतिबोधकके दृष्टान्तसे व्यञ्जनावग्रहका स्वरूप हुआ।

मूल—से किं तं मल्लगदिट्ठंतेणं ? मल्लगदिट्ठंतेणं से जहानामए केइ पुरिसे आवागसीसाओ मल्लगं गहाय तत्थेगं उदगबिंदु पक्खेविज्जा से नट्ठे, अण्णेऽवि पक्खित्ते सेऽवि नट्ठे, एवं पक्खिप्पमाणेसु पक्खिप्पमाणेसु होही से उदगबिंदू जे णं तं मल्लगं रावेहिइत्ति, होही से उदगबिंदू जे णं तंसि मल्लगंसि ठाहिति, होही से उदगबिंदू जे णं तं मल्लगं भरिहिति, होही से उदगबिंदू जे णं तं मल्लगं पवाहेहिति, एवामेव पक्खिप्पमाणेहिं पक्खिप्पमाणेहिं अणंतेहिं पुग्गलेहिं जाहे तं वंजणं पूरियं होइ, ताहे 'हुं' ति करेइ, नो चेव णं जाणइ के एस सद्दाइ ? तओ ईहं पविसइ तओ जाणइ अमुगे एस सद्दाइ, तओ अवायं पविसइ, तओ से उवगयं हवइ, तओ धारणं पविसइ, तओ णं धारेइ संखिज्जं वा कालं असंखिज्जं वा कालं।

छाया—अथ किं तत् (प्ररूपणं) मल्लकदृष्टान्तेन ? मल्लकदृष्टान्तेन स यथानामकः कश्चित्पुरुषः आपाकशीर्षतो मल्लकं गृहीत्वा तत्रैकमुदकबिन्दुं प्रक्षिपेत् स नष्टः, अन्योऽपि प्रक्षिप्तः, सोऽपि नष्टः, एवं प्रक्षिप्यमाणेषु २ भविष्यति स उदकबिन्दुर्यो नु तं मल्लकं रावेहिति—आर्द्रयिष्यति, भविष्यति स उदकबिन्दुर्यो नु तस्मिन् मल्लके स्थास्यति, भविष्यति स उदकबिन्दुर्यो नु तं मल्लकं भरिष्यति, भविष्यति स उदकबिन्दुर्यो नु तं मल्लकं प्रवाहयिष्यति, एवमेव प्रक्षिप्यमाणै २ अनन्तैः पुद्गलैर्यदा तद् व्यञ्जनं पूरितं भवति तदा हुमिति करोति, नो चैव जानाति क एष शब्दादिः ? ततः ईहां प्रविशति ततो जानाति अमुक एष शब्दादिः, ततोऽवायं प्रविशति, ततः स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति संख्येयं वा कालमसंख्येयं वा कालम्।

टीका-प्र०— मल्लक दृष्टान्तसे वह व्यञ्जनावग्रह कैसा है ? उ०-शरावेके दृष्टान्तसे व्यञ्जनावग्रहका स्वरूप इस प्रकार है जैसे-यथानाम किसी पुरुषने किसी आपाकशीर्ष याने कुम्भारोंके भाण्ड पकानेके स्थानमें लगी हुई भाण्डराशि से एक मल्लक-शरावा लेकर उसपर पानीकी एक बूंद डाली वह नष्ट हो गई दूसरी बूंद डाली तो वह भी नष्ट हो गई,

इस प्रकार बिंदुओंके गिराते २ एक वह जलबिंदु होगा जो उस शरावेको गीला कर देगा, फिर इसीप्रकार बिंदुओंके गिरनेसे दूसरा वह जलबिंदु होगा जो उस शरावेपर ठहरेगा, फिर निरन्तर बिन्दुओंके डालनेसे एक वह जल-बिन्दु होगा जिससे वह शरावा भरजायगा, ऐसेही एक वह जलबिन्दु होगा जो उस शरावेसे बाहर वह निकलेगा, इसी प्रकार (शरावेपर जलबिन्दुकी तरह) कर्णेन्द्रियपर शब्दयोग्य अनन्त पुद्गलोंके वारंवार निरन्तर गिराते २ जब वह व्यञ्जन (इन्द्रिय अथवा उपकरणेन्द्रिय और पुद्गलोंका सम्बन्ध) पूर्ण हो जाता है याने भर जाता है तब वह श्रोता 'हुं' ऐसा करता है याने अर्थावग्रहसे शब्द आदिका ग्रहण करता है, फिर भी नहीं जानता कि यह शब्द आदि कैसा है व किसका है ? (अर्थावग्रहसे पूर्वका सामान्यमात्रग्राही ज्ञान व्यञ्जनावग्रह है।) यही मल्लकदृष्टान्तसे व्यञ्जनावग्रहकी प्ररूपणा हुई। फिर जब पदार्थोंका सामान्यग्रहणरूप अवग्रह हो गया तब ईहा-विचारणा-में प्रवेश करता है अर्थात् यह क्या ? इसका विचार करने लगता है, उसके फलस्वरूप जानता है कि यह अमुक शब्द आदि है, तब अवायमें प्रवेश करता है, फिर अवायके बाद अन्तर्मुहूर्त कालपर्यन्त वह शब्दादि ज्ञान उपगत-आत्मामें परिणत रहता है, उसके बाद धारणामें प्रवेश करता है, फिर संख्यात काल या असंख्यात कालपर्यन्त हृदयमें धारण करता है-धारे रहता है।

उपरोक्त अवग्रह आदिका क्रम जागृत अवस्थामें कैसे घटित होगा ? क्योंकि जगे हुए प्राणीको शब्दश्रवणके समकालही अवग्रह ईहाके विना अवाय-ज्ञान होता दिखता है, इस शंकाके निवारणार्थ—

अवग्रह ईहा अवाय और धारणाका छ भेदोंमें उदाहरणके साथ वर्णन करते हैं—

मूल—से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्तं सद्दं सुणिज्जा तेणं सद्दोत्ति उग्गहिए, नो चेव णं जाणइ के वेस सद्दाइ, तओ ईहं पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस सद्दे, तओ अवायं पविसइ, तओ से उवगयं हवइ, तओ धारणं पविसइ, तओ णं धारेइ संखेज्जं वा कालं असंखेज्जं वा कालं। से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्तं रूवं पासिज्जा तेणं रूवेत्ति उग्गहिए, नो चेव णं जाणइ के वेस रूवत्ति, तओ ईहं पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस रूवे, तओ अवायं पविसइ, तओ से उवगयं हवइ, तओ धारणं पविसइ, तओ ण धारेइ संखेज्जं वा कालं, असंखेज्जं वा कालं। से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्तं गंधं अग्घा-

इज्जा तेण गधत्ति उग्गहिए, नो चेव ण जाणइ के वेस गधेत्ति, तओ ईह पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस गधे, तओ अवाय पविसइ, तओ से उवगय हवइ, तओ धारण पविसइ, तओ ण धारेइ संखेज्ज वा काल असखेज्ज वा काल। से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्त रस आसाइज्जा तेणं रसोत्ति उग्गहिए, नो चेव ण जाणइ के वेस रसेत्ति, तओ ईह पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस रसे, तओ अवाय पविसइ, तओ से उवगय हवइ, तओ धारण पविसइ, तओ ण धारेइ संखिज्ज वा काल अस खिज्ज वा काल। से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्त फास पडि संवेइज्जा तेण फासेत्ति उग्गहिए, नो चेव ण जाणइ के वेस फासओत्ति, तओ ईह पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस फासे, तओ अवाय पविसइ, तओ से उवगय हवइ, तओ धारण पविसइ, तओ ण धारेइ संखेज्ज वा काल असखेज्ज वा काल। से जहानामए केइ पुरिसे अव्वत्त सुमिण पासिज्जा तेण सुमिणोत्ति उग्गहिए, नो चेव ण जाणइ के वेस सुमिणेत्ति, तओ ईह पविसइ, तओ जाणइ अमुगे एस सुमिणे, तओ अवाय पविसइ, तओ से उवगय हवइ, तओ धारण पविसइ, तओ ण धारेइ सखेज्ज वा काल असखेज्ज वा काल, से त्त मल्लगदिट्ठतेण ॥ सू. २५ ॥

छाया—अथ यथानामक कश्चित्पुरुषोऽव्यक्त शब्दं शृणुयात् तेन शब्द इत्यवगृहीतम्, नो चेव जानाति को वेष शब्दादि ? तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति—अमुक एष शब्द, ततोऽवायं प्रविशति, तत स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति सख्येयं वा कालमसख्येय वा कालम्। अथ यथानामक कश्चित्पुरुषोऽव्यक्त रूप पश्येत् तेन रूपमित्यवगृहीतम्, नो चेव जानाति किं वेतद् रूपमिति, तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति—अमुकमेतद्रूपम्, ततोऽवाय प्रविशति, ततस्तदुपगत भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति सख्येयं वा

कालमसंख्येयं वा कालम् । स यथानामकः कश्चित्पुरुषोऽव्यक्तं गन्धमाजिघ्रेत्-तेन गन्ध इत्यवगृहीतम्, नो चैव जानाति को वैष गन्ध इति, तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति-अमुक एष गन्ध इति, ततोऽवायं प्रविशति, ततः स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति संख्येयं वा काल ंख्येयं वा कालम्। स यथानामकः कश्चित्पुरुषोऽव्यक्तं रसमास्वादयेत तेन रस इत्यवगृहीतम्, नो चैव जानाति-को वैष रस इति, तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति-अमुक एष रसः, ततोऽवायं प्रविशति, ततः स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति संख्येयं वा कालमसंख्येयं वा कालम्। स यथानामकः कश्चित्पुरुषोऽव्यक्तं स्पर्शं प्रतिसंवेदयेत्, तेन स्पर्श इत्यवगृहीतम्, नो चैव जानाति-को वैष स्पर्श इति, तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति-अमुक एष स्पर्शः, ततोऽवायं प्रविशति, ततः स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति संख्येयं वा कालमसंख्येयं वा कालम्। स यथानामकः कश्चित्पुरुषोऽव्यक्तं स्वप्नं पश्येत्, तेन स्वप्न इत्यवगृहीतम्, नो चैव जानाति-को वैष र इति, तत ईहां प्रविशति, ततो जानाति-अमुक एष स्वप्नः, ततोऽवायं प्रविशति, ततः स उपगतो भवति, ततो धारणां प्रविशति, ततो नु धारयति संख्येयं वा कालमसंख्येयं वा कालम्, सैषा (प्र णा) मल्लकदृष्टान्तेन ॥सू. ३५॥

टीका—श्रुत इन्द्रियसे अवग्रह आदिका स्वरूप कहते हैं-य । किसी जागृत पुरुषने अव्यक्त शब्दको सुना और कुछ शब्द है ऐसा उसने ग्रहण किया, किन्तु जाति आदिसे नहीं जानता कि यह शब्द क्या है! फिर ईहा-तर्कमें प्रवेश करता है तब जानता है कि यह अमुक शंख आदिका शब्द है, इसके बाद अवाय-निश्चयज्ञानमें प्रविष्ट होता है तब वह सुना हुआ शब्द उपगत होता है, फिर धारणामें प्रवेश करता है तब -काल वा असंख्येयकालपर्यन्त हृदयमें धारण किये रहता है। चक्षुरिन्द्रियसे अवग्रहादि, जैसे-यथानामक किसी पुरुषने अव्यक्तरूपको देखा और कोई रूप है ऐसा उसने ग्रहण किया, फिर भी यह रूप कौ है? ऐसा नहीं जा , तब ईहामें प्रवेश करता है, उससे जानता है कि यह अमुक मनुष्य आदिका

रूप है, बाद अवाय-निश्चयमें प्रवेश करता है, तब वह देखा हुआ रूप उपगत होता है, फिर धारणामें प्रविष्ट होता है, उसके बाद सख्येयकाल या असंख्येयकालतक उस रूपको हृदयमें धारण किये रहता है। घ्राणेन्द्रियसे अवग्रह आदि, जैसे-यथानामक कोई पुरुष अव्यक्त-जाति आदिसे अज्ञात गंधको सूंघता है उससमय सामान्य रूपसे उसने गंध ऐसा ग्रहण किया, किन्तु कौनसा गंध है? ऐसा नहीं जानता, तब ईहामें प्रवेश करता है, उससे जानता है कि यह अमुक गंध है, फिर अवायको प्राप्त करता है, तब वह गंधज्ञान उपगत-प्राप्त होता है, फिर धारणामें प्रवेश करता है, बाद सख्येयकाल या असख्येयकालतक उसको धारण किये रहता है। रसनेन्द्रियसे अवग्रह आदि जैसे-कोई यथानामक पुरुष पहलेपहल अव्यक्त रसका आस्वाद करता है, उससमय उसने कोई रस है ऐसा ग्रहण किया फिर भी यह कौनसा रस है? ऐसा नहीं जानता तब ईहामें प्रवेश करता है, उससे अमुक रस है ऐसा जानता है, तब अवायमें प्रवेश करता है उसके बाद वह रसज्ञान उपगत होता है, फिर धारणामें प्रवेश करता है तब सख्येयकाल या असंख्येय कालपर्यन्त उस रसज्ञानको धारण किये रहता है। अब स्पर्शेन्द्रियसे अवग्रह आदिका स्वरूप दिखाते हैं, जैसे-अज्ञात नामवाला कोई पुरुष अव्यक्तस्पर्शका प्रतिसंवेदन-अनुभव करता है, उससमय कोई स्पर्श है ऐसा उसने ग्रहण किया, किन्तु ऐसा नहीं जानता कि यह कौनसा स्पर्श है? तब ईहामें प्रवेश करता है, उससे जानता है कि यह अमुक स्पर्श है फिर अवाय-निश्चयमें प्रवेश करता है, बाद यह स्पर्शज्ञान उपगत होता है, फिर धारणामें प्रवेश करता है, तब सख्येयकाल अथवा असंख्येयकालतक उसको धारण कर रखता है। नोइन्द्रिय-मनसे अर्थावग्रह आदि ज्ञान इसप्रकार है, जैसे-किसी सामान्यनामा पुरुषने अव्यक्त स्वप्न देखा प्रारम्भमें उसने कुछ स्वप्न है ऐसा ग्रहण किया फिर भी ऐसा नहीं जानता कि यह कौनसा स्वप्न है? तब ईहामें प्रवेश करता है उससे ऐसा जानता है कि यह अमुक स्वप्न है, फिर जब अवायमें प्रवेश करता है, तब वह स्वप्न उपगत होता है, फिर धारणामें प्रवेश करता है, तब सख्येयकाल या असख्येयकालतक उसको धारण किए रहता है, यह मल्लक दृष्टान्तसे अवग्रह आदिका स्वरूप पूर्ण हुआ॥ सू ३५॥

मूल—तं समासओ चउव्विहं पण्णत्तं, तं जहा—दव्वओ, खित्तओ, कालओ, भावओ, तत्थ दव्वओ णं आभिणिबोहियनाणी आएसेणं सव्वाइं दव्वाइं जाणइ, न पासइ। खेत्तओ णं आभिणिबोहियनाणी आएसेण सव्वं खेत्तं जाणइ, न पासइ। कालओ णं आभिणिबोहियनाणी आएसेण सव्वं कालं जाणइ, न पासइ। भावओ णं आभिणिबोहियनाणी आएसेण सव्वे भावे जाणइ, न पासइ।

या-तत् श्चतुर्विधं प्रज्ञप्तम्, था-द्रव्यतः, क्षेत्रतः, कालतो भावतः, तत्र द्रव्यतो नु-आभिनिबोधिकज्ञानी-आदेशेन सर्वाणि द्रव्याणि जानाति, न पश्यति । क्षेत्रत आभिनिबोधिकज्ञानी-आदेशेन सर्वं क्षेत्रं जानाति, न पश्यति । कालत आभिनिबोधिकज्ञानी-आदेशेन सर्वं कालं जानाति, न पश्यति । भावतो नु-आभिनिबोधिकज्ञानी-आदेशेन सर्वान् भावान् जानाति, न पश्यति ।

टीका-वह आभिनिबोधिकज्ञान संक्षेपसे चार प्रकारका कहा गया है, जैसे-१ द्रव्य १ क्षेत्र ३ काल और ४ भावसे । इनमें द्रव्यसे मतिज्ञानी सामान्य प्रकारसे सब द्रव्योंको जानता है किन्तु देखता नहीं, क्षेत्रसे मतिज्ञानी सामान्य प्रकारसे सर्वक्षेत्रको जानता है किन्तु देखता नहीं, कालकी अपेक्षासे मतिज्ञानी सामान्य प्रकारसे सब कालको जानता है परन्तु देखता नहीं, भावसे मतिज्ञानी भावोंको सामान्य प्रकारसे जानता है किन्तु देखता नहीं ।

मतिज्ञानका उपसंहार-

मूल-गाहा-८२

उग्गह ईहाऽवाओ, य धारणा एव हुंति चत्तारि ।
आभिणिबोहियनाण,-स्स भेयवत्थू समासेणं ॥ १ ॥
८३ अत्थाणं उग्गहणं,-मि उग्गहो तह वियालणे ईहा ।
ववसायम्मि अवाओ, धरणं पुण धारणं बिंति ॥ २ ॥
८४ उग्गह इक्कं समयं, ईहावाया मुहुत्तमद्धं तु ।
कालमसंखं संखं, च धारणा होइ नायव्वा ॥ ३ ॥
८५ पुट्ठं सुणेइ सद्दं, रूवं पुण पासइ अपुट्ठं तु ।
गंधं रसं च फासं, च बद्धपुट्ठं वियागरे ॥ ४ ॥
८६ भासासमसेढीओ, सद्दं जं सुणइ मीसियं सुणइ ।
वी ढी पुण सद्दं, सुणेइ नियमा पराघाए ॥ ५ ॥
८७ ईहा अपोह वीमंसा, मग्गणा य गवेसणा ।
ा सई मई ा, सव्वं आभिणिबोहियं ॥ ६ ॥

से त्तं आभिणिबोहियनाणपरोक्खं, से त्तं मइनाणं ॥ सू. ३६ ॥

ा-गाथा-८२

अवग्रह ईहाऽवायश्च, धारणा-एवं भवन्ति चत्वारि ।
आभिनिबोधिकज्ञानस्य, भेदवस्तूनि समासेन ॥ १ ॥

